**अध्यक्ष महोदय :** देखिए मैं आप को बन्द तो नहीं करना चाहता आप जितना चाहें बोलें। परन्तु यह पूछना चाहता हूं कि क्या आपने बिल को सुना ही है या पढ़ा भी है ?

(Please listen. I do not want to stop the hon-Member. He may speak to his heart's content. But I wish to know if he has heard about the Bill only or has actually read it himself ?)

**श्री बालू :** जनाब मैं ने सुना भी है और देखा भी है । (हंसी)

**अध्यक्ष महोदय :** तो यह बिल Betterment Charges और Acreage Rates के बारे में है यह आबियाना का बिल नहीं है । आप इस बिल पर बोलिए ।

(This bill relates to Betterment Charges and Acreage Rates. It does not relate to Abiana. Please speak on the Bill.)

**श्री बालू :** मैं भी जनाब इसी बिल पर बोल रहा हूँ कि खुशहाली टैक्स नहीं लेना चाहिये क्योंकि न तो उन लोगों को पानी मिलता है । एक दफा सरकार उन्हें पानी दे देती है और फिर कह देती है कि पानी दिया जायगा लेकिन पानी दिया नहीं जाता और टैक्स लगा दिया जाता है ।

**अध्यक्ष महोदय** आप श्री बाबू दयाल जी के साथ रहे हैं इस लिए मालूम होता हैं उनसे training ली है (हन्सी) (He has remained in close company with Shri Babu Dayal. It appears that he has received training from him.) (*laughter*)

**श्री बालू :** जनाब मैं आज तक अकेला ही रहा हूं किसी के साथ नहीं रहा । तो मैं कह रहा था कि इन लोगों से जो अबियाना लिया जाता है उससे आम तौर पर मालगुज़ारों को फायदा होता है । इस लिये यह टैक्स छोटे मुज़ारों पर नहीं लगना चाहिए । इसके साथ ही मैं यह भी कहुंगा कि छोटे मुज़ारों को मुकम्मल तौर पर पानी दिया जाना चाहिए ताकि वह अच्छी तरह काश्त कर सकें क्योंकि पानी की कमी की वजह से उन्हें काफी नुकसान होता है । स्पीकर साहिब, मोरियां और मोघे आगे से छोटे कर दिये गये हैं इससे भी गरीब लोगों को नुकसान हो रहा है । फिर इन लोगों को दूसरी तरफ आबियाना देना पड़ता है । इस को कम कर देना चाहिए । इस टैक्स को बिल्कुल नहीं लगाना चाहिए क्योंकि इस से गरीब जनता को कोई फायदा नहीं पहुंचता ।

12 noon

(Mr. Speaker called upon Shri Mani Ram to speak.)

Mr. Speaker. It is for the first time Shri Mani Ram Bagri is speaking in the House.

(As Shri Mani Ram rose to speak all the members in the House cheered him.)

**अध्यक्ष महोदय :** मुआफ करना मुझे पिछले नाम का ही ख्याल रहा क्योंकि इसी सीट पर पहले श्री मनी राम बागड़ी थे ।

]अध्यक्ष महोदय]

(I am sorry to call the Hon-member as Shri Mani Ram 'Bagri'. I had the old impression in mind. Shri Mani Ram' Bagri' used to occupy this seat previously.)

**श्री देवी लाल :** स्पीकर साहिब यह भी बागड़ी ही हैं (श्री मनीं राम को संबोधन करके) आप बागड़ी में ही बोलिए।

**श्री मनी राम :** समझेगा कौन।

**अध्यक्ष महोदय:** आप पहली दफा हमारी ज़बान में ही बोलिये।

(Please make your maiden speech in our language.)

**श्री मनी राम [फतहबाद] :** स्पीकर साहिब, आज इस हाऊस में Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment Bill) पेश है। मेरे हलका में इस बिल पर लोगों के जो ख्यालात हैं वह मैं चाहता हुं कि आप की मार्फत मिनिस्टर साहिब के सामने पेश करूं। जहां भी नहर, सड़कें और बहुत सी public utility की चीज़ें होती हैं वह एक Welfare State कहलाती हैं। और Welfare State public की भलाई को अपना फर्ज समझती है। यह भी ज़रूरी होता है कि लोगों के standard of living को ऊंचा किया जाए। उनकी ज़रई पैदावार बढ़ाने के लिये और उन्हें इस तरीका से सहूलतें देने के लिये सड़कें, नहरें और बहुत सी दूसरी चीज़ें स्टेट के अन्दर बनती हैं। लेकिन public utility के अन्दर किसी भी ऐसे शख्स पर जो इन चीज़ों से direct फ़ायदा उठाता हो उस पर कभी direct टैक्स नहीं लगता। यह तो ऐसी चीज़ हो जाती है जैसे दुकानदारी यानी जैसे किसी दुकान से चीज़ खरीदी और पैसे दे दिए। यह एक Welfare State को कायम करने के तरीके नहीं। Betterment Charges जो आज लगाए गये हैं वह उन ज़मीनों पर हैं जिन पर भाखड़ा नहर से पानी दिया गया है परन्तु वहां के लोग महसूस करते हैं कि यह Betterment Charges किसी भी public utility की चीज पर नहीं लगाया गया सिवाय ज़मीन के। इसकी क्या वजह है। फिर स्पीकर साहिब, जिन इलाकों को भाखड़ा नहर से पानी दिया गया वहाँ पर 180 रु० फी एकड़ पर charge लगाया गया। आज आप देखते हैं कि आज भी वहां पर ज़मीन की कीमत वही है जो नहर के आने से पहले थी। एक माननीय मेम्बर ने ठीक फरमाया है कि आज हिसार ज़िला के अन्दर जहां भाखड़ा नहर का पानी लगता है वहां ऐसी ज़मीन भी है जिस की कीमत 180 रु० एकड़ नहीं है। कुछ गांव के अन्दर ऐसी ज़मीन भी है जिसकी कीमत कहीं पर 60 रु० कहीं पर 40 रु० तक और कहीं पर 100 रु० तक है। मैं, स्पीकर साहिब, आपको यकीन दिलाता हूं कि 180 रु० ऐकड़ किसी भी जगह पर कीमत नहीं। इस लिये इतना ज्यादा Betterment Charge कहां से अदा किया जायगा। वहां तो 100 रु० बिघा का मुश्किल से मिलता है।

फिर मैं समझता हूं कि public utility के तौर पर सरकार ने एक agency बना दी हैं और इस से काम लेना चाहती है कि agency से काम लिया और पैसे दे दिये। अंग्रेज़ की हकूमत के अंदर ऐसी बहुत सी agencies थी जैसे Railway companies थीं। वह अपने हालात के मुताबिक काम करती थीं और हमेशा अपना फायदा सोचती थीं और public का फायदा कम सोचती थीं। यह भी एक agency बनाई जा रहीं है। भाखड़ा नहर

से पानी लो और पैसे agency को अदा कर दो। इस पर भी पूरी सहूलतें नहीं दी जातीं। आज भाखड़ा नहर का पानी दिया जाता है। लेकिन आप देखेंगे कि बेचारे किसान हर जगह अपने इलाके के Executive Engineer के दफतर के बाहर सैंकड़ों की तादाद में ठोकरें खाते फिरते हैं। कहीं मौघे का झगड़ा है, कहीं tail पर पानी कम पहुंचता है, कहीं ज़मीन के दूर होने से नहीं पहुंचता। इन के नकशे के ऊपर जो इलाके कमांड में आ जाते है वहां पर Betterment Tax लगाया जाता है। अब आप बताएं, स्पीकर साहिब, कि इन लोगों पर टैक्स लगाना कहां तक जायज़ है ?

कुछ लोगों के साथ तो इतनी भारी बे इनसाफी हो रही हैं कि उनको पानी तो पहुचा नहीं सकते, उन्हें इस पानी का कोई फायादा नहीं पहुंचता लेकिन उन पर Betterment Tax लगता है। अगर मेहनत करके और ज़्यादा वक्त लगा कर पानी पहुंचता है तो आबियाना तो लग जाता है जब कि फसल नहीं पकतीं। पहले दिनों असाढ़ी की फसल पर लोगों ने एक पानी दे कर चने बो दिए मगर उसके बाद पानी नहीं आया। सरदियों में तो पानी देना नहीं मगर टैक्स पूरे का पूरा लगाया गया। अगर सरकार ने पूरा आबियाना लगाना था तो उसका भी यह फर्ज़ था कि वह पूरा पानी देती और उस वक्त तक देती जब तक कि फसल नहीं पकती। उस तरह तो कोई ध्यान न दिया मगर टैक्स पूरा इक्ट्ठा कर लिया। यह क्या किसी Welfare State का काम है ? मेरा यह सारी चीजें कहने का मतलब यह है कि अगर हम public utility के काम और एक Welfare State के काम करने का दावा करते हैं तो ऐसे बिल न लाएं। इस के इलावा लोगों को जलसे करके बताएं और एलान करें कि भाखड़ा डैम बना कर हम ने public के लिए क्या २ फायदे कर दिए हैं। मगर ऐसे बिल लाना तो Welfare State का काम नहीं। Welfare State का यह मतलब नहीं कि कोई और नफा उठा कर बेचे। अगर हम पूरे गिन कर पैसे चार्ज करते हैं तो हमें कोई हक नहीं है यह कहने का कि देखो हम ने गांव २ में नहरें पहुंचा दी हैं या घर घर में बिजली जला दी है, सड़कों के जाल बिछा दिए हैं और खेतों में जहां पहले बाजरा नहीं होता था वहां अब गन्ना और नरमा हो रहा है क्यों कि वहां खुद पैसे देते हैं मेहनत करते हैं और चीजें पैदा करते हैं। 180 रुपए दे कर तो हर कोई हर एजेंसी, दुकानदार और contractor से भी चीज पैदा कर सकता है। यह तो सौदा बाज़ी की चीज है पैसे दिए और खरीद ली। इस लिए मैं आप की मार्फत मंत्री जी से अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह बिल पहले तो बन ही चुका है और यह Amendment भी पास की जा रही है और Betterment Tax लगाया जा रहा है मगर यह काम public utility का नहीं है और Welfare State का नहीं हैं, एक अच्छी सरकार का नहीं है बल्कि एक एजेंसी का काम है। अगर यह एजेंसी का ही काम है तो मैं अर्ज़ करुंगा कि फिर यह एजेंसी उन लोगों को ही क्यों न सौंप दी जावे जो उनको पैसे देते हैं। क्योंकि वह लोग फिर इस से ज़्यादा फायदा उठा सकते हैं। उनकी आज पैसे देनें के बावजूद कोई हैसीयत नहीं है फिर उनकी कुछ हैसीयत तो होगी। आज किसानों को अफसरों के पीछे मारे मारे फिरना पड़ता है। वह अपने पैसे का फिर पूरा पूरा फायदा उठा सकते हैं। आज तो यह हाल है कि ठेकेदार सिर्फ एक मिट्टी की टोकरी डालकर पैसे ले जाता है आर सरकारी अफसर भी ऐसा ही करते है। किसान बेचारे को जो पैसे देता है, कोई

[श्री मनी राम]

हैसीयत नहीं है। टैकस लगे गा और उनको देना पड़ेगा । क्यों कि वह लोग agitation करना नहीं जानते, लड़ना नहीं जानते और सिर्फ रोना ही जानते हैं या किसान उन तक पहुंचते हैं या जो यहां पहुंचते हैं उनकी भी कोई नहीं सुनता क्यों कि फैसला वोटों से होता है । इस लिए वह चुप करके बैठ जाते हैं। इस बिल के अन्दर जो Amendment हो रही हैं इस के ज़रिये उन नहरों पर ही टैकस लगता है जो पुरानी बनी हैं और उन लोगों पर ही टैकस लगता है जो पहले ही से देते आ रहे हैं। मेरे ख्याल में तो जो लोग पहले ही तक्लीफ में थे या Betterment Tax की वजह से जिन को पहले ही नुकसान था इस टैकस के साथ उन की तकलीफ में और ज़्यादा इज़ाफा हो जाता है। पुरानी नहरें जो हैं उन पर पहले से ही है । पुल बने हुए हैं । इस लिए उन पर ऐसी कोई नई चीज़ नहीं हुई जिस की वजह से टैकस लगे । उन पर यह टैकस लगा कर भारी ज़्यादती की जा रही है । मेरी आपके द्वारा मंत्री जी से अपील है कि इस Amendment को वापिस ले लें बल्कि जो पहले ही भारी टैकस लगे हैं वह सारे उड़ाने के लिए बिल लाए ताकि यह Welfare State बन सके और लोग भी आप को दुआंए दें । नहीं तो Welfare State का नारा लगाना फज़ूल है।

**श्रीमती सीता देवी :** (जालंधर शहर, दक्षिण पूर्वी) : स्पीकर साहिब, किसी भी स्टेट की तरक्की के लिए यह जरूरी है कि टैकस वसूल किए जाएं। इस से पहले एक बिल पास हो चुका है जो कि Betterment Charges and Acreage Rates Bill था। यह अब एक amendment आई है। चूंकि पंजाब गवर्नमैंट ने Central Government से नहरों के लिए काफी कर्ज़ लिया हुआ था इस लिए पहले वह बिल पास किया गया था। और अब यह उस में amendment की जा रही है। किसी ने पूछा कि गवर्नमैंट क्या होती है। जवाब मिला कि गवर्नमैंट का मतलब हैं कि जो मिनट २ के बाद गौर करे और यही हाल यहां पर है एक बिल पिछले सैशन में पास कर चुके हैं। वह तो किसी हद तक ठीक था और टैक्स लगाना लाज़मी था। मगर इस वक्त यह amendment लाना बिल्कुल नामुनासिब है। यह दो तरह से नामुनासिब है (interruptions) मैं आपके दारा कहना चाहती हूं कि सरकार ने टैकस वसूल करने हैं तो सारी प्रजा से एक जैसे वसूल किए जाने चाहिएं। मगर यहां तो यह होता है कि जो गरीब किसान और मज़दूर हैं, जो local नहीं हैं शोर नहीं डाल सकते, जिन में कपट और. धोखा नहीं है और धोखा करना नहीं आता उनपर ज़्यादा लगाए जाते हैं। जो मुकाबले में बड़े २ कारखानादार हैं और बड़ी २ ट्रांसपोर्ट कम्पनियों के मालिक हैं उनको कोई नहीं पूछता। इस लिए कि वह duplicate हिसाब रखते है और दिखा सकते हैं और इस तरह टैक्स नहीं देते ? जब से हमारी हकूमत बनी है और जब से हम ने Socialistic Pattern का नारा लगाया है मुझे अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि हमारी सरकार इस ध्येय को हासिल करने का कोई ऐसा बिल नहीं लाईं। इस लिए मैं कहूंगी कि आप इस बिल को वापिस ले लें। इस की बजाए अगर दूसरा बिल ले आते कि जो बड़े २ कारखानेदार हैं, सरमायेदार हैं और ट्रांसपोर्ट की companies के मालिक हैं उनकी जितनी आमदनी बढ़ी है और बढ़ रही है, उस पर टैक्स लगेगा तो हम सब इसका स्वागत करते और ताईद करते। आखिर आसमान से तो रुपया नहीं

आयेगा जो खर्च किया जाये । हम चाहते हैं कि स्कूल हों, नहरें हों, सड़कें हों, हस्पताल हों मगर इन सब के लिए कोई आसमान से तो थैली नहीं आएगी । यह तो जनता ही देगी । मगर सवाल यह है कि सब के साथ एक जैसा सलूक क्यों न हो । यह नहीं कि एक सैक्शन के साथ तो माँ जैसा और एक के साथ सोतेली मां जैसा सलूक हो । किसान और मज़दूर देश की रीढ़ की हड्डी हैं । इन से अच्छा सलूक होना चाहिए । मगर एक सैक्शन जो मालिक मकानों, कारखानेदारों और ट्रांसपोर्ट वाला का है उस को यह touch नहीं करते । इस की क्या वजह है ? इस में क्या खास बात है ? दरअसल बात यह है कि वह इनको dupe कर सकते हैं । मुझे इस सम्बन्ध में एक बात याद आई है कि किसी ने किसी से पूछा कि आप की क्या उमर है । जबाब मिला कि आप किस सिलसिले मे पूछ रहे है क्योंकि हर एक काम के लिए अलग २ उमर बताई जाती है । शादी के लिए और उमर बताई जाती है और दूसरे कामों के लिए और । (हंसी)

यही हाल इन बड़ों २ की आमदनी का है । बच्चों की पढ़ाई के लिए आमदनी और है खुद बिलायत सैर करने जाना है तो आमदनी ओर, लेबर को तनखाह देनी हो तो और सरकार को टैक्स देना हो तो आमदनी और है । जुदा २ हिसाब होते हैं । इनको कोई नहीं पूछता अगर आप यह amendment लाते कि यह टैक्स जो है वह बड़े ज़मीन्दारों पर लगेगा तो मुझे grouse न होता । आपने कोई भी भेद नहीं रखा है कि जिसकी दस बीघे या इससे कम ज़मीन है उन पर यह टैक्स नहीं लगेगा । मुझे इन मिनिस्टर साहिब से कभी यह तवक्कुह नहीं थी कि वह ऐसा बिल लाएंगे । क्योंकि वह हमेशा कहा करते थे कि मैं किसान मज़दूर का बेटा हूं इस लिए हमें उम्मीद थी कि यह जो भी बिल लाएंगे किसान और मज़दूरों के भले का ही लाएंगे । अन्त में मैं यही कहना चाहती हूं कि जब तक आप बड़े २ कारखानेदारों, मालिक मकानों, transport companies वालों की आमदनी पर टैक्स का बिल न लाएं तब तक आप इस amendment को पास न करें कि यह छोटे २ ज़मींदारों पर लागू नहीं होंगे बल्कि बड़े ही देंगे ।

**Chief Parliamentary Secretary** (Shri Devi Lal) : Sir, I beg to move—

That question be now put.

**Mr. Speaker** *:* There are so many members who are anxious to speak and Shri Wadhawa Ram has been rising for a number of times ? Let him speak.

ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ (ਫਾਜ਼ਿਲਕਾ) : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਬਿਲ ਪੇਸ਼ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਇਹ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ Tax 1947 ਤੋਂ ਬਾਦ ਜਿਨੀਆਂ ਵੀ productive or un-productive ਸਕੀਮਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਮਤਲਬ ਇਹ ਕਿ ਜਿਨੀਆਂ ਵੀ ਪਹਿਲੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਨਹਿਰਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਲਗਦਾ ਹੈ । Productive ਅਤੇ unproductive ਦੇ ਲਫਜ਼ ਤਾਂ ਵਾਧੂ ਹੀ ਜੋੜ ਲਏ ਹਨ । ਇਕ ਤਾਂ ਲਗਦਾ ਹੈ ਇਨਾਂ ਤਿਨਾਂ ਨਹਿਰਾਂ ਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਰਹੰਦ, ਅਪਰ ਬਾਰੀ ਅਤੇ ਈਸਟਰਨ ਕੈਨਾਲ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਗਿਆਰਾਂ ਨਹਿਰਾਂ ਹੋਰ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ Grey Canals ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ flood ਅਤੇ ਹੜ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਾਣੀ ਨਾਲ ਭਰੀਆਂ

[ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ]

ਫਿਰਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ uncontrolled ਹਨ। ਚੋਹੀਂ ਪਾਸੀਂ ਨੁਕਸਾਨ ਕਰਦੀਆਂ ਰਹੀਆਂ ਹਨ। ਅਸੀਂ ਨਹਿਰਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਘਟੋ ਘਟ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੋਘੇ ਹੀ ਬੰਦ ਕਰ ਦਿਉ ਜੇਕਰ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ ਪਰ ਉਹ ਵੀ ਬੰਦ ਨਹੀ ਕਰਦੇ।

**अध्यक्ष महोदय :** आप इस बिल पर ही बोलें (Please confine yourself to this Bill only)

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ :** ਦੂਜੇ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 1947 ਦਾ ਸਾਲ ਭਾਵੇਂ ਖ਼ੂਨ ਖਰਾਬੇ ਦਾ ਸਾਲ ਸੀ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਅਸੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਚੰਗਾ ਸਮਝਦੇ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਸਾਲ ਅਸੀ ਅੰਗ੍ਰੇਜ਼ਾਂ ਦੀਆਂ ਗੁਲਾਮੀ ਦੀਆਂ ਜ਼ੰਜੀਰਾਂ ਤੋਂ ਆਜ਼ਾਦ ਹੋਏ ਸਾਂ। ਅਸੀਂ ਹਰ ਸਾਲ ਬੜੀ ਧੂਮ ਧਾਮ ਨਾਲ ਆਜ਼ਾਦੀ ਦਾ ਦਿਨ ਮਨਾਂਦੇ ਹਾਂ। ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜਦੋਂ ਵੀ ਕੋਈ ਮਜ਼ਬੂਤ ਕਾਨੂੰਨ ਬਨਾਉਣਾ ਹੋਵੇ ਉਸ ਦਾ ਸੰਬੰਧ ਇਸ ਸਾਲ ਨਾਲ ਜ਼ਰੂਰ ਰਖਦੀ ਹੈ। ਪਰ ਇਹ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਨਨ ਵਿਚ ਕਦੀ ਨਹੀਂ ਆਇਆ ਕਿ ਜੇ ਜਾਗੀਰੀ ਚੌਕੀਆਂ ਦਾ ਟੈਕਸ ਹਟਾਣਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ 1947 ਤੋਂ ਵਾਪਸ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। 14 ਅਗਸਤ 1947 ਦੀ ਥਾਂ 16 ਅਗਸਤ 1947 ਲਿਖ ਦੇਣ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੁੰਦਾ। ਇਸਤਰ੍ਹਾਂ ਘਟੋ ਘਟ ਦੋ ਦਿਨ ਤਾਂ ਇਹ ਕਾਨੂੰਨ ਪਿਛੇ ਪੈ ਜਾਂਦਾ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਖੱਲ ਖੁਰਚਨੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਸਾਲ 1947 ਨੂੰ ਇਸ ਕੰਮ ਲਈ ਚੰਗਾ ਸਮਝਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਭਾਵੇਂ ਇਸ ਸਾਲ ਬੜੇ ਫਸਾਦ ਹੋਏ, ਖੂਨ ਖਰਾਬੇ ਹੋਏ ਪਰ ਜਦੋਂ ਵੀ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਮੜ੍ਹਨੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਉਹ ਇਸ ਸਾਲ ਤੋਂ ਲਾਗੂ ਕੀਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਿਆਂ ਕਾਨੂੰਨਾ ਦਾ ਇਕ ਅੰਨ੍ਹਾਂ ਥਬਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਕੋਈ ਦਲੀਲ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ, ਨਹਿਰਾਂ ਦੇ ਕੋਈ Head Works ਨਹੀਂ ਬਣਾਏ ਗਏ, ਸਿਰਫ ਰਾਜਬਾਹ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਨਾ ਪਾਣੀ ਦਿਤਾ ਉਹ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲੋ। ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਨ ਸੇਮ ਦੇ ਕਾਰਨ ਖਰਾਬ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮੁਤਲੱਕ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਕਿ ਕਿਉਂਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨੁਕਸਾਨ ਮਹਿਕਮਾ ਨਹਿਰ ਦੀ ਗਫਲਤ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਨਾਲ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਸਲਈ 1947 ਤੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨੁਕਸਾਨ ਦਾ ਮੁਆਵਜ਼ਾ ਦੇਂਦੇ ਹਾਂ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ! ਤੁਸੀ ਇਹ ਸੁਣ ਕੇ ਹੈਰਾਨ ਹੋਵੋਗੇ ਕਿ ਨਹਿਰ ਦੇ ਪਾਣੀ ਤੇ ਜਿਹੜੇ ਟੈਕਸ ਲਗਦੇ ਹਨ ਉਹ ਦੋ ਕਿਸਮ ਦੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ-ਇਕ ਮੁਸਤਕਿਲ ਤੇ ਦੂਜੇ ਗੈਰ ਮੁਸਤਕਿਲ। ਅੰਗ੍ਰੇਜ਼ਾਂ ਦੇ ਵਕਤ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖੁਸ਼ਹੈਸੀਅਤੀ ਟੈਕਸ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਸੀ। ਗੰਨੇ, ਨਰਮੇ ਤੇ ਧਾਨ ਤੇ ਆਬਿਆਨਾ ਵਖਰੇ ਵਖਰੇ rates ਤੇ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ। ਕਈਆਂ ਫਸਲਾਂ ਦਾ ਆਬਿਆਨਾ ਮੁਸਤਕਿਲ ਹੈ ਕਈਆਂ ਦਾ ਗੈਰ ਮੁਸਤਕਿਲ। Eastern Canal ਤੋਂ ਨਵੇਂ ਰਾਜਬਾਹ ਕਢੇ ਗਏ ਤੇ ਉਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ 22/22 ਰੁਪਏ Betterment Charges ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰਾਂ ਤੋਂ ਵਸੂਲ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ। ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਤਵਜੋਹ ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਵਾ ਰਿਹਾ ਹਾਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਯਾਦ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਜਦੋਂ ਉਹ ਉਥੇ ਤਸ਼ਰੀਫ ਲੈ ਗਏ ਸਨ ਤਾਂ ਚੌਧਰੀ ਰਾਜਬਾਹ ਦੇ ਕਿਸਾਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਆਏ ਸਨ ਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਦੁਹਾਈ ਦਿਤੀ ਸੀ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ, ਆਪ lifts ਬੇਸ਼ਕ ਚੁਕ ਕੇ ਲੈ ਜਾਉ। ਸਾਨੂੰ Betterment Charges ਦੇ ਕੇ ਘਾਟਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਲੋਕ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਅਜੀਬ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ Betterment Charges ਮੜ੍ਹਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ Eastern Canals ਤੇ Grey Canals ਦਾ ਪਾਣੀ uncontrolled ਹੋਣ ਨਾਲ ਸੇਮ ਹੋ ਜਾਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਬਿਲਕੁਲ ਖਰਾਬ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ। ਜਦੋਂ ਤੁਸੀ ਇਹ Betterment Charges ਵਸੂਲ ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਜਾਉਗੇ ਤਾਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪਤਾ ਲਗੇਗਾ ਕਿ ਕਿਸ ਭਾ ਸੌਦਾਂ ਵਿਕਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਿਲ ਤੇ ਕਾਂਗਰਸੀ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਵੀ ਮੁਖਾਲਫਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਪਰ

ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਵੀ ਇਸ ਤੇ ਵੋਟਾਂ ਲੈਣ ਦਾ ਸਮਾਂ ਆਵੇਗਾ ਤਾਂ ਉਹ ਇਸ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਆਪਣੀ ਰਾਇ ਦੇਣਗੇ । ਹਰਿਆਨਾ ਪ੍ਰਾਂਤ ਵਿਚ 180 ਰੁਪਿਆ ਫੀ ਕਿਲੱਾ ਆਬਿਆਨਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ ਕਿਸ਼ਤਾਂ ਵਿਚ ਵਸੂਲ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਉਥੇ 100 ਰੁਪਿਆ ਘੁਮਾਂ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਕੀਮਤ ਨਹੀਂ । ਉਸ ਵੇਲੇ ਲੋਕ ਕਹਿੰਦੇ ਸਨ ਕਿ Betterment Charges ਦਾ ਫੇਰ ਵਿਰੋਧ ਕਰਨਗੇ ਪਰ ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਜਿਵੇਂ ਵੇਲਣੇ ਵਿਚ ਆਪਣਾ ਸਿਰ ਫਸਾ ਬੈਠੇ ਹਨ । ਜਦੋਂ ਬੇਟ area ਵਿਚ floods ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਸਾਉਣੀ ਕਤਕੀ ਮਾਰ ਕੇ ਲੈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਨਹਿਰ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਅਫਸਰ ਆਪਣੇ records ਵਿਚ "ਰਾਉਣੀ" ਲਿਖ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦਾ ਆਬਿਆਨਾ ਵਸੂਲ ਕਰ ਲੈਂਦੇ ਹਨ : ਇਸ ਵੇਲੇ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਨਹਿਰ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ $2\frac{1}{2}$ ਕਰੋੜ ਰੁਪਏ ਦੇ ਕਰੀਬ ਮੁਨਾਫ਼ਾ ਖਾ ਬੈਠਾ ਹੈ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਹੋਰ ਟੈਕਸ ਲਾਣ ਦੀ ਸੋਚ ਰਹੀ ਹੈ । ਆਬਿਆਨਾ ਕਦੇ ਵੀ ਟਲਣਾ ਨਹੀਂ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰਯਾਨੇ ਦੇ ਲੋਕ ਇਕਠੇ ਹੋ ਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਦਾ ਕਰੜਾ ਜਵਾਬ ਦੇਣ ਗੇ ਤੇ ਸਾਫ ਕਹਿਣਗੇ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਇਹ Betterment Charges ਦੇਣ ਲਈ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ । ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਇਸ ਬਿਲ ਦਾ ਕਰੜਾ ਵਿਰੋਧ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਤੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਅਗੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲਏ ।

**ਸਰਦਾਰ ਬਚਨ ਸਿੰਘ (ਬਾਘਾ ਪੁਰਾਣਾ):** ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਪਹਿਲਾਂ ਜਿਹੜਾ Betterment Charges and Acreage Rates Bill ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਹੁਣ ਉਸ ਦੀ ਤਰਮੀਮ ਕਰਨ ਲਈ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਹ ਬਿਲ ਲਿਆਂਦਾ ਹੈ । ਜਿਹੜੀ ਕਸਰ ਪਹਿਲੇ ਬਿਲ ਵਿਚ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦਾ ਖੂਨ ਨਚੋੜਨ ਵਿਚ ਰਹਿ ਗਈ ਸੀ ਉਹ ਇਸ ਬਿਲ ਰਾਹੀਂ ਪੂਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਿਲ ਦੁਆਰਾ ਸਰਕਾਰ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬਚਿਆ ਖੁਚਿਆ ਖੂਨ ਵੀ ਇਸ ਨਾਲ ਕਢ ਲਿਆ ਜਾਏ ।

ਦੂਜੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਮੈਨੂੰ ਬੜੀ ਹੈਰਾਨੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਨਹਿਰ ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਸਰਕਾਰੀ ਮਹਿਕਮਾ ਹੈ ਜਾਂ ਮੁਨਾਫੇ ਖੋਰੀ ਦੀ ਦੁਕਾਨ । ਕਿਸਾਨਾਂ ਤੋਂ Betterment Charges ਵਸੂਲ ਕਰ ਕੇ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਖਲੜੀ ਉਧੇੜਨ ਲਗੀ ਹੈ । ਜਿਹੜੀ ਹਾਲਤ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀ 80 ਸਾਲ ਪਹਿਲਾਂ ਸੀ ਉਹ ਹੁਣ ਨਹੀਂ ਰਹੀ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਹਾਲਤ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਤਕ ਜ਼ਮੀਨ ਵਿਚ ਖਾਦ ਨਾ ਪਾਈਏ ਉਹ ਫਸਲ ਨਹੀਂ ਦੇਂਦੀ ਪਰ ਫੇਰ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਤੇ Betterment Charges ਦਾ ਭਾਰ ਪਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਉਹ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਘਿਓ ਦੇ ਭਾ ਦੇਣਾ ਚਹੁੰਦੀ ਹੈ ? ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਫਸਲ ਹੜ੍ਹ ਆਉਣ ਨਾਲ ਰੁੜ੍ਹ ਗਈ ਸੀ ਜਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਤੇਲਾ ਖਾ ਗਿਆ ਸੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ Betterment Charges ਵਸੂਲ ਕਰਨ ਤੋਂ ਸੰਕੋਚ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ Charges ਦਾ ਨਾਂ ਗਲਤ ਰਖਿਆ ਹੈ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜੇ "ਤਬਾਹੀਮੈਂਟ ਚਾਰਜਿਜ਼" ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਠੀਕ ਹੋਵੇਗਾ । ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਵਧੀਕੀ ਦਾ ਫਿਰ ਇਸ ਗਲ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ Charges 1947 ਤੋਂ ਜ਼ਿਮੀਦਾਰਾਂ ਤੇ ਲਾ ਦਿਤੇ ਗਏ । ਇਹ ਪਾਣੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਘਿਓ ਤੋਂ ਮਹਿੰਗਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ ।

ਮੇਰਾ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸਾਨ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ, ਉਸ ਤੇ ਰਹਿਮ ਕਰੋ । ਪਹਿਲਾਂ Betterment Tax ਲਾਇਆ ਤਾਂ 84 ਲਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਸੀ । ਹੁਣ ਤਰਮੀਮੀ ਬਿਲ ਲਿਆ ਕੇ ਕਿਸਾਨ ਦਾ ਥੋੜਾ ਬਹੁਤ ਰਹਿੰਦਾ ਖੂਨ ਵੀ ਚੱਟਣ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕਰਨ ਲੱਗੇ ਹੋ । ਜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿਸਾਨ ਤਬਾਹ ਹੋਗਿਆ, ਜੇ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਤਬਾਹ ਹੋ ਗਏ ਤਾਂ ਇਹ ਲਾਲ ਮੂੰਹ ਵੀ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣਗੇ । ਕਿਸਾਨ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਤਬਾਹ ਹੋਏ ਪਏ ਹਨ । ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਘਰਾਂ ਲਈ ਤਖਤੇ ਚੁੱਕੀ ਜਾਂਦੇ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ । ਹੁਣ ਉਨ੍ਹਾਂ ਗਰੀਬਾਂ ਤੇ ਇਹ ਨਵਾਂ ਟੈਕਸ ਲਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਹ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗਣਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਇਹ ਭੈੜਾ ਹੈ, ਭੈੜਾ ਹੈ, ਭੈੜਾ ਹੈ ।

**श्री बाबू दियाल (सोहना)** : स्पीकर साहिब, Betterment Charges Act जिस को amend करने के लिए अब यह बिल लाया गया है, 1953 में पास किया गया था। उस समय प्रोफेसर शेर सिंह ने जो तकरीरें की थीं उन को निकाल कर आप देखें तो पता लगेगा कि उन्होंने उस बिल की कितनी मुखालिफत की थी। मगर इस कुर्सी पर बैठ कर पता नहीं क्या हो गया है कि इस ऐक्ट में जो कुछ कसर रह गई है उस को पूरा करना चाहते हैं। पहले तो यह चाहते हैं कि उस बिल के ज़रिए clause को omit किया जाए। कलाज में यह लिखा है :—

"Cost of an irrigation Scheme means the total financial liability accruing from the loan contracted or the investment made, the interest thereon, the cost of maintenance and operation of the Scheme or of any extension as a result thereof with reference to the period during which the said liability has to be discharged."

असल ऐक्ट में तो यह था कि जो total financial liability है यानी जो investment और interest वगैरह होगा उस पर टैक्स लगाया जाएगा। अब यह clause omit कर दी गई है। फिर उस ऐक्ट में यह provision भी था कि कुछ हालतों में टैक्स नहीं लगाया जायगा। वह provision यह था :—

"Provided that no betterment charges shall be levied in relation to an irrigation Scheme where the charges ordinarily leviable under other laws for the time being in force are sufficient to cover the cost of the Scheme.

Provided further that the amount of the betterment charges recoverable from any Scheme will be limited to the difference between the investment on the Scheme and such part of it as may make it productive."

आप देखें कि वहां तो उन्होंने betterment charge के levy करने पर यह शर्त लगा दी कि जो कुछ हमारी cost होगी कर्ज़े पर या interest पर उस पर यह टैक्स लगेगा और फिर यह केवल उस investment पर लगेगा जिस से स्कीम को productive बनाया जा सके। इन दोनों बातों को अब यह इस बिल में omit करना चाहते हैं। यह एक फरेब है। वह लोग जो पहले किसानों की हमायत करते थे आज यह बिल पेश कर रहे हैं। वे कहते हैं कि इन दोनों बातों का मलिया मेट कर दो। यह betterment क्या केवल किसानों की होगी? क्या यह betterment मिनिस्टरों की नहीं होगी? मण्डियों की नहीं होगी? ताज्जुब की बात है कि उन लोगों को यह टैक्स नहीं देना पड़ेगा। अगर आप उन बातों से जो चार साल पहले आप ने कहीं मुकर जाना चाहते हैं तो मुकर जाओ। मगर किसान देखता है कि यह क्या काम हो रहा है। अगर्चे मैं कांग्रेस पार्टी के अन्दर शामिल हो गया हूं मगर ऐसी बातें देख कर मेरा दिल बहुत दुखता है। (विरोधी पक्ष की तरफ से तालियां)। अगर्चि यह लोग महात्मा गांधी को मानते हैं जिन की तसवीर आपके पीछे लगी हुई है, मगर यह उन के असूलों पर नहीं चल रहे। वह तो किसानों और मज़दूरों के हमदर्द थे और यह लोग उन का इस तरह मलियामेट कर रहे हैं।

**अध्यक्ष महोदय** : अभी कल तो आप कांग्रेस में आए हैं और यह बिल एक महीना पहले circulate किया गया था। आपको पता था कि यह बिल आ रहा है फिर भी आप कांग्रेस में शामल हो गए।

[The hon. Member joined the Congress party just yesterday and this Bill was circulated a month back. In spite of the fact that he knew that this Bill was coming, he joined the Congress Party.]

**श्री बाबू दियाल** : स्पीकर साहिब, मैं यह सब कुछ जानता हूं और कहता भी हूं मगर इन के कानों पर जूं तक नहीं सरकती। दुनियां का तरीका है कि आदमी जब ताकत अर्थात हकूमत में अंधा हो जाता है तो वह बहरा भी हो जाता है, उसको सुनना भी बन्द हो जाता है। यह लोग चार साल पहले क्या कहते थे और अब क्या कर रहे हैं। Betterment Charges 180 रुपये फी एकड़ होगें हालांकि आप किसी भी जिले में चले जाएं आपको इस से कम कीमत पर ज़मीन मिल सकती है। जब यह आबयाना भी लेते हैं तो फिर यह Betterment Charge क्यों लिया जा रहा है, स्पीकर साहिब अजीब बात है कि लोग तकावी कर्ज़ लेकर कुएं लगाते हैं और फिर यह उन पर चाही टैक्स लगा देते है। इन को ऐसा करते शर्म नहीं आती है क्या ? यह जो betterment टैक्स किसान पर लगाया जा रहा है इससे उसकी betterment क्या होगी ? वह तो 180 रुपये फी एकड़ से कम कीमत में किसी और जगह जमीन ले सकता है। जिनकी betterment असल में होगी वे हैं मंडियों वाले और दूसरे businessmen. उनके ऊपर क्या टैक्स लगाया गया है। महात्मा गांधी ने लंडन कान्फ्रेन्स में कहा था कि मैं गूंगे आदमियों का नुमाइन्दा हूं। अरे अगर आप भी गुंगे आदमियों के नुमाइन्दे हों तो बड़े २ सरमायेदारों और मकान मालिकों पर आपने क्या टैक्स लगाये हैं ? गवर्नमैंट ने जो कुछ थोड़ी बहुत पहले बिल में अच्छी बात रखी थी अब उसे इस बिल के ज़रिये withdraw कर लिया है। अगर इस को withdrawal of betterment bill कहा जाए तो ठीक होगा।

It is withdrawal of something which was a better part of the Bill and the good of the people, which you are now going to withdraw.

स्पीकर साहिब मैं आपके ज़रिये इन से गुज़ारिश करता हूं कि भाई शर्म करो, महात्मा गांधी की तसवीर का ख्याल करो और इस amending Bill को वापिस ले लो।

**अध्यक्ष महोदय** : आप बहुत irrelevant रहे हैं।

(The hon. member has been very irrelevant.)

**श्री बाबू दयाल** : जनाब मैं तो बिल्कुल relevant बोला रहा हूं। मैं तो ऐक्ट से quote करता रहा हूं।

(At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.)

**सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री (प्रोफैसर शेर सिंह)** : उपाध्यक्ष महोदय, इस बिल के साथ हमारे सदन के बहुत सारे सदस्यों ने जो अन्याय किया है उस के लिए मुझे खेद भी है और अफसोस भी है। उन्होंने कहा कि यह बहुत छोटा सा बिल है और इसमें केवल दो ही क्लाज़ें हैं। लेकिन उन्हों ने उन दो क्लाज़ों को भी ठीक ढंग से पढ़ा नहीं है इसी लिए उन्हों ने इसके साथ बे इनसाफी की है। हर एक माननीय सदस्य ने productive और non-productive schemes का मतलब अपने ही ढंग से निकाला है। एक साहिब ने productive का मतलब यह लिया है कि सिंचाई की वह स्कीम जिस के अन्दर ऐसी जमीन आ जाय जो बहुत

[सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री]

उपजाऊ हो और unproductive का यह अर्थ लिया है कि जिस स्कीम में ऐसी ज़मीन आ जाए जिस में कि पैदावार कम होती हो। एक और साहिब ने productive का मतलब यह लिया कि जिस स्कीम पर हम जितना पैसा खर्च करें तो उस से ज्यादा जमींदार से वसूल होता हो। ऐसी स्कीम को प्रोडक्टिव समझा और जिस स्कीम में government को कम पैसा वसूल होता हो उस को unproductive समझा। इस ढंग से हर एक माननीय सदस्य ने अपनी ही परिभाषा और अपनी ही तारीफ शब्दों के साथ लगाई।

डिप्टी स्पीकर साहिब, इस बिल में केवल दो ही क्लाज़िज़ हैं। एक का मतलब यह है कि जब कोई बिल बनता है तो उसके अन्दर जितनी terms आती हैं या जितने शब्द आते हैं, उन सब की परिभाषा करनी पड़ती है। Act के अन्दर आगे चलकर जिन जिन शब्दों का प्रयोग होना होता है और जो जो terms आनी होती हैं उन की definition करते हैं कि इस का अर्थ यह है, इस का मतलब यह है और फलां term का मतलब बिल में आगे जाकर यह रहेगा। इस के अन्दर एक क्लाज़ के पार्ट 'D' में जो 'cost of irrigation'' है उस को define किया गया था कि 'cost of irrigation' का मतलब क्या होगा। जहां पर irrigation का ज़िक्र आएगा वहां उसका क्या मतलब समझा जाएगा। हमारे एक भाई ने कहा है कि definition ही बदल दी गई है। लेकिन हम ने किसी शब्द की definition नहीं बदली है। Cost of irrigation की कोई नई definition नहीं बनाई है। पहले इस term से कोई और मतलब लिया गया हो और अब कोई और मतलब लगाना है ऐसी बात नहीं है। बल्कि बात तो यह है कि cost of irrigation का इस बिल के अन्दर ज़िक्र ही नहीं आना है, amendment होने के बाद definition की ज़रूरत नहीं रहेगी और अगर की गई तो उस में से निकाल देना चाहिए। इस लिए clause 2 में से Part 'D' निकालना है क्योंकि आगे चलकर cost of irrigation की ज़रूरत नहीं है। बहुत से माननीय सदस्यों ने इसको समझने की कोशिश नहीं की। मैं हैरान था कि मेरे communist भाइयों ने भी, जोकि दुहाई देते हैं कि अलहदा २ कोई काम नहीं करना चाहिए, देश में सब काम collectively करने चाहिए, इस बात पर ध्यान नहीं दिया वैसे तो वह कहते हैं कि देश तभी आगे बढ़ सकता है जब कि देश की हर एक चीज़ का राष्ट्रीयकरण हो सब काम मिल कर किया जाय, लेकिन उन्हों ने भी इस बात को समझने की कोशिश नहीं की। हम देश में Socialistic Pattern of Society कायम करना चाहते हैं और देश को आगे ले जाना चाहते हैं इसका मकसद यही है कि हम ने cost of irrigation किस योजना पर कितनी आई है, इस चीज़ पर ध्यान नहीं दिया। हम तो सारे प्रान्त को एक ही समझते हैं। इस प्रान्त के अन्दर जितनी भी स्कीमें बनी हैं, चाहे वह प्रोडक्टिव हैं और सरकार को बहुत सा पैसा देने वाली हैं और चाहे वह unproductive हैं और ऐसे इलाके के लिए बनी हैं जिन के अन्दर पानी ले जाना हो, जहां पर रेगिस्तान हो, ऊंचे २ टीले हों और पानी चढ़ाना मुश्किल हो, आप को पक्की नहरें बना कर वहां ले जानी पड़ें, कच्ची नहरें न चल सकें और इस तरह cost ज्यादा हो, ज्यादा खर्च हो, हम तो उन सब को पंजाब के लाभ के लिये लेते हैं। पंजाब के अन्दर बहुत से इलाके हैं। गरीब भी और साहूकार इलाके भी है जिन के लोग

पसमान्दा लोगों और पिछड़े हुए लोगों की निस्बत अच्छे हैं। और जब हम उन इलाकों को सुविधाएं देने वाले हैं और उन के लिये पानी का इन्तज़ाम करना है तो दोनों तरह के इलाकों के अन्दर खर्चे का फर्क होगा। आप अगर रिवाड़ी के इलाके बाहू बेड़ हे में पानी ले जाना चाहें तो ज़्यादा खर्च करना पड़ेगा। लिफ्टें लगानी पड़ेंगी, वहां पर कच्ची नहर नहीं चल सकती इस लिये पक्की नहर ले जानी पड़ेगी ताकि पानी की absorption ज़मीन में कम हो, रास्ते में इंटे न हों और वह आगे जा सके। इन हालात में खर्चा ज्यादा आएगा। सिरसे की तहसील और फतहबाद की तहसीलों में जिनको आठ महीने पीने का पानी नहीं मिला उन को हम पीने का पानी भी और आबपाशी करने का पानी भी देना चाहते हैं तो कास्ट उतनी नहीं आएगी जितनी कास्ट लुधियाने, जालन्धर अमृतसर, करनाल या रोहतक के इलाके में आएगी बल्कि उन इलाकों से ज्यादा कास्ट आएगी। पहले जो ऐक्ट सन 1952 में पास किया गया था उसका यही मतलब था कि जितना खर्च ऐसी स्कीमों पर किया जाता है और उन्हें प्रोडक्टिव स्कीमें बनाने में जितनी कसर रह जाती है वह पैसा उन किसानों से वसूल करना है जिनको पानी दिया जा रहा है। उस ऐक्ट के अन्दर यही असूल था कि जो अनप्रोडक्टिव स्कीम होगी उस का हिसाब लगा कर प्रोडक्टिव स्कीम बनाने में जितना रुपया लगता है वह चाहे बैटरमैंट फीस की शक्ल में चाहे किसी और शक्ल में किसानों से वसूल किया जाए। उस ऐक्ट में यही असूल था। अगर हम उसी असूल के पेशेनज़र हर एक इलाके के किसानों से पैसे वसूल करने लगें तो कई ऐसे इलाके हैं पंजाब में जहां के लोग कास्ट बरदाश्त नहीं कर सकते और इस प्रकार से उनको पानी भी नहीं मिल सकता। फतेहाबाद का इलाका, सिरसे का इलाका, भठिंडे के आसपास का दादरी का इलाका और रिवाड़ी के इलाके सब ऐसे है जहां के लोग कास्ट बरदाश्त नहीं कर सकते। इन स्कीमो पर 110 रुपया फी एकड़ और कहीं पर 130 रुपया फी एकड़ खर्च आएगा। कांगड़े के इलाके में पानी देना चाहते हैं तो वहाँ पर कूहलों का इन्तजाम करना पड़ेगा। कूहलों की व्यवस्था करने के लिए एक एकड के पीछे तीन सौ रुपये तक खर्च बैठता है। अगर हम उसी असूल पर अमल करें और सारी कास्ट उन गरीब किसानों से ही वसूल करें जिन को पानी देना चाहते हैं तो मेरा विश्वास है कि कांगड़े के लोगों को सदियों तक पानी नहीं मिल सकेगा। वे लोग वैसे ही रहेंगे। इसी प्रकार रिवाड़ी तहसील, झज्जर तहसील, भिवानी तहसील, सिरसे और फतेहाबाद के इलाके में जहां कि कहीं नजदीक पानी नहीं है, अगर हमने डिस्ट्रीब्यूटरीज बनानी हैं पानी पहुंचाना है ओर उनके लिए आबपाशी का इन्तजाम करना है तो उस पुराने असूल को बदलना होगा और अगर हमने उस पुराने असूल पर अमल करना है तो उन गरीब लोगों को पानी देने से इनकार करना होगा। कारण यह है कि उन के पास इतना रुपया ही नहीं है कि वे कास्ट को पूरा कर सकें। मेरे एक भाई ने कहा है कि जो लोग बहुत ग़रीब हैं और जो लोग बरदाश्त नहीं कर सकते सरकार ने कानून के ज़रिए से उन से पैसा वसूल करने जा रही है। मैं उनकी सूचना के लिए कहना चाहता हूं कि यदि हम सन 1952 के कानून को ही रखते हैं तो उस से वास्तविक गरीब लोगों को कोई लाभ होने वाला नहीं है। जिन इलाकों में पानी पहुंचाने के लिए ज़्यादा कास्ट आनी थी वहां के लोगों को गरीब होने के कारण पानी नहीं पहुंचना था और न ही उनको कुछ फायदा पहुंचना था। इसलिए मैं उनसे यह निवेदन

[सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री]
करना चाहता हूं कि वे प्रोडक्टिव और अनप्रोडक्टिव स्कीमों के प्रश्न को छोड़ देवें। मैं उन की सूचना के लिए यह भी कहना चाहता हूं कि हमारी सब योजनाएं भारत सरकार द्वारा नियुक्त प्लैनिंग कमिश्न के पास जाती हैं। वह हमारी सब योजनाओं का निरीक्षण करती और दरियाफत करती है कि आप किस योजना पर कितना रुपया खर्च करना चाहते हैं और कितना लोगों से वसूल किया जाएगा। बाकी जो रुपया बचेगा उसका क्या बनेगा। चुनांचि इस के दो ही तरीके हैं। एक तो यह कि आप उसी आदमी से वह रुपया वसूल कर लें जिस को कि आप सुविधा देने जा रहे हैं और दूसरा यह कि आप उस एक ही आदमी से तमाम रुपया वसूल न करें बल्कि कास्ट का थोड़ा बहुत रुपया उस आदमी से वसूल कर लें और बाकी रुपया दूसरे भाइयों से वसूल कर लें जिन को किसी ढंग का आराम पहुंचता है, पानी मिलता है और उसके कारण उन की जमीन बेहतर होती है। और यदि आप इस सिद्धांत को अपना लें तो गरीब आदमी को पानी मिल सकता है। अगर ऐसी सहायता गरीब आदमियों को न दी जाए तो उन को पानी नहीं मिल सकता। यह प्रोवीज़न पहले बिल में नहीं है और जो संशोधन मैं लाया हूं अगर आप उसको ना मन्जूर करें तो उसका यह अर्थ होगा कि आप नहीं चाहते कि ऐसे इलाकों को भी पानी दिया जाय जिन को अभी तक पानी नहीं मिला। आप उन लोगों को उनके अधिकार से वंचित रखना चाहते हैं और उन का रास्ता हमेशा के लिए बंद कर के उन को पानी की सुविधा से वंचित रखना चाहते हैं। यदि आपकी यही मनशा है तो बेशक इस बिल को नामंजूर कर दो। जिन गरीब आदमियों को सैंकड़ों वर्षों से पानी नहीं मिला, जिन के साथ अंगरेज़ों के ज़माने में भी सैंकड़ों बहाने बनाये जाते रहे हैं। अगर आप भी उन के साथ वैसे ही बहाने बनाना चाहते हो और उनको पानी नहीं देना चाहते तो इस संशोधन को अस्वीकार कर दो और पुराने ऐक्ट को ही बहाल रखो। अगर आप चाहते हैं कि गरीब किसान को पानी न मिले जो कि इतने दिनों से इस इन्तज़ार में था कि जब हमारे देश में राष्ट्र पिता महात्मा गान्धी द्वारा चलाई हुई जमायत का राज आएगा तो पिछड़े हुए, पसमान्दा और गरीब लोगों को भी जीवन की आम सुविधाएं मिलेंगी, अगर आप ऐसे आदमियों की आशाओं पर पानी फेरना चाहते हैं तो इस कानून को reject कर दो। यदि आप उस बिल के सिद्धान्त से सहमत नहीं हैं तो इसका मतलब यह हुआ कि आज आप उन देश वासियों को जवाब देना चाहते हैं, उनको मदद देने से इनकार करना चाहते हैं। इस का नतीजा यह होगा कि वे लोग यह सोचेंगे कि कांग्रेस का वर्तमान राज गरीब आदमियों को सहायता देने वाला राज नहीं है। यह तो साहूकार आदमियों के लाभ के लिये राज है और जो लोग पहले ही आगे बढ़े हुए हैं उनके लाभ के लिए है। पसमान्दा लोगों और गरीब आदमियों की सहायता करने के लिए यह राज नहीं है। अगर आप इस संशोधन को reject करते हैं तो इसका तात्पर्य यह होगा कि आप राष्ट्रपिता महात्मा गाँधी के स्वपनों का राष्ट्र नहीं बनाना चाहते। राष्ट्रपिता पिछड़े हुए और पसमान्दा लोगों को भी आगे बढ़ते देखना चाहते थे। वे चाहते थे कि उन लोगों को भी ऐसी सुविधाएं दी जाएं जिससे कि उनका भी उत्थान हो। परन्तु यदि आप यह संशोधन नहीं पास करते तो इसका यह तात्पर्य होगा कि आप उन लोगों को इन सुविधाओं से वंचित रखना चाहते हैं।

हमारे बहुत से भाई हैं जो वास्तव में प्रेम तो रखते हैं सरमायादारों से लेकिन आज

इस बिल पर बोलते हुए बहुत कुछ सरमायादारों के खिलाफ कह गए हैं और उन्होंने भी सरकार पर इस बात का आरोप लगाया है कि यह टैक्स गरीब किसानों पर है। मैं इस सम्बन्ध में ज़्यादा विस्तार में नहीं ले जाना चाहता क्योंकि मैं पहिले ही इस विषय पर काफी कह चुका हूं। मैं तो केवल इसी बात पर ज़ोर देना चाहता हूं कि इस समय हमारे सामने जो समस्या है वह एक असूल तय करने का सवाल है। सवाल केवल यह है कि आप इस सिद्धांत को स्वीकार करते हैं अथवा नहीं। जो व्यक्ति बिना कोई परिश्रम किए आमदनी हासिल करता है, उसके ऊपर आप टैक्स लगाना चाहते हैं या नहीं। यही असूल है जो इस के अन्दर रखा गया है। यह तो एक साधारण सी बात है कि जहां पानी जायेगा वहां अनाज की उपज अधिक होगी और जहां जहां अनाज अधिक पैदा होगा वहाँ पर मंडियां बनेंगी, दुकानें बनेंगी। यदि आप इस सिद्धान्त को मान लेते है तभी उन लोगों पर टैक्स लगाया जा सकेगा और अगर आप इस बिल को अस्वीकार कर देते हैं और इस बात को मानने के लिये तैयार नहीं कि जिस आदमी ने बगैर परिश्रम किये, बिना किसी प्रकार की मेहनत किए आमदनी हासिल की है, उस पर टैक्स लगाया जाए तो आप उन पर कैसे टैक्स लगा सकेंगी जिन्हों ने मंडियौ के द्वारा अपनी आमदनी हासिल करनी है? एक तरफ तो यह मांग की जा रही है कि गरीब किसानों पर से टैक्स कम किए जाएं ओर जिन लोगों को जिन दूसरे लोगों को मंडियो के बन जाने से फायदा पहुंचने वाला है उन से भी टैक्स वसूल किया जाये और दूसरी तरफ आप इस बिल का विरोध कर रहे हैं। आप को अवश्य इस सिद्धान्त पर विचार करना है और इसी वक्त कोई न कोई निर्णय करना हैं। बहुत से व्यक्ति इनडायरैक्टली इन योजनाओं से लाभ उठा रहे है और उठायेंगे। वह बगैर ज़मीनों के हैं, उन को पानी या बिजली से सीधे तौर पर तो कोई लाभ नहीं पहुंचता लेकिन फिर भी उन्हें आमदनी होने वाली है। आपका जो सन 1952 का पहला कानून है, उस की रू से सीधे तौर पर उसे कोई लाभ नहीं पहुंचता। लेकिन दूसरे ढंग से ऐसे व्यक्तियों को फायदा पहुंचता है। उन्हें unearned income होती है जिस के लिए ऊन्हें किसी प्रकार का कोई यत्न नहीं करना पड़ता। जैसा कि मैंने आप से कहा यह जो बिजली और पानी की योजनाएं हैं इन से हमारे खेतों की पैदावार में बृद्धि होगी। पैदावार ज्यादा होने से मंडियों में अनाज ज़्यादा आएगा, कच्चा माल आएगा। इससे मंडियों में व्यापारियों की आमदनी अधिक होगी। ज़मीन की कीमतें बढ़ जायेंगीं। इसी लिए तो मैं आप से अनुरोध कर रहा हूं कि यदि आप इस सिद्धांत को मान लेंगे तभी आप उन लोगों की जो अनअर्नड इनकम है उस पर टैक्स लगा सकेंगे। यह इस प्रकार के व्यक्तियों पर टैक्स लगाने के फलस्वरूप ही सम्भव हो सकेगा कि आप गरीब किसानों पर से टैक्सों का बोझ हलका कर सकेंगे। सिरसा, रिवाड़ी, फतेहबाद और झझर आदि इलाकों के गरीब किसानों को तभी आप सुविधाएं दे सकते हैं यदि उस अनअर्नड इनकम पर टैक्स लगाने वाले असूल को मान लें। गरीब किसान को सहारा देने के लिए ही यह असूल है जो हम आप की स्वीकृति के लिए इस सदन में लाए हैं। मैं यह सुनकर हैरान हुआ कि बहुत से साथी यह बात बड़े जोरदार शब्दों में कह गए कि अब यह फांसी एक आदमी को नहीं बल्कि बहुत से आदमियों को लगने जा रही है। कईयों ने इस बिल पर बोलते हुए यह कहा कि इस के द्वारा आबियाना को दुगना, चारगुणा और छः गुणा किया

[सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री]

जा रहा है। किसी ने यह समझा कि यह बैंटरमैंट फीस पहले नहीं थी, अब नई लगाई जा रही है। कई भाई यह अनुरोध करते रहे कि यह बैटरमैंट फीस बिल्कुल नहीं लगनी चाहिए। बाज भाई यह कहते हैं कि इस सुविधा और आराम देने पर जब सरकार ने उन लोगों पर टैक्स भी लगा दिए तो उसने कौन सा बड़ा एहसान उन पर किया। लेकिन, उपाध्यक्ष महोदय, मुझे बड़े दुःख के साथ कहना पड़ता है कि शायद उन्होंने इस बिल को पढ़ने का प्रयत्न ही नहीं किया। यदि उन्होंने इसे गौर से पढ़ा होता तो उन को पता चल जाता कि इस में बढ़ाने का तो कोई सवाल ही नहीं था। इस में तो केवल एक सिद्धान्त को आप के सामने रखा गया है जिस पर आप की गवर्नमेंट आप की मन्ज़ूरी लेना चाहती हैं।

आप ने अपने सूबे का विकास करना है। आप ने इसे उन्नति के शिखर पर ले जाने के लिए आगे कदम बढ़ाने हैं। तो यह सब कुछ कैसे सम्भव हो सकता है? किसी भी योजना को कार्यं रूप में लाने के लिए पैसे की ज़रूरत होती है। सरकार के पास पैसा कहां से आता है? पैसा कोई आसमान से तो नहीं आ जाता। वह लोगों से वसूल होता है और उन्हीं के विकास और उन्नति की योजनाओं पर खर्च किया जाता है। हां, आप गवर्ननैंट पर नुक्ताचीनी कर सकते है यदि यह रुपया लोगों की उन्नति और भलाई पर ठीक ढंग से खर्च न किया जाए। कई भाइयों ने कहा कि मज़ा तब है अगर सरकार बगैर लोगों से टैक्स वसूल किए उन की उन्नति करे। फिर तो वे सरकार को बधाई देंगे! लेकिन अब वे उसे क्या बधाई दें, मैं उन की इस दलील को सुनकर केवल हैरान ही हुआ हूं।

तो, उपाध्यक्ष महोदय, मेरा कहने का मतलब यह है कि इस बिल के अन्दर केवल एक ही बात है और वह यह कि इस के द्वारा पुराने ऐक्ट के सिद्धान्त को हम बदल रहे हैं। पुराने असूल के अन्तर्गत केवल उन्हीं लोगों से टैक्स वसूल किया जाता था जिन्हें सिंचाई की योजनाओं से फायदा पहुंचा हो। लेकिन जिन लोगों को अप्रत्क्ष रूप से फायदा पहुंचा हो उन से यह टैक्स वसूल नहीं किया जाता रहा। अब इस बिल का मनशा यह हैं कि उस स्कीम पर जितना रुपया खर्च हुआ और बैंटरमैंट फीस के ज़रिए जितना रुपया इकठा हुआ उस को छोड़ कर बाकी का रुपया भी इकठा किया जाय और उन लोगों से भी किया जाए जिन्हें बिना किसी परिश्रम किए आमदनी हुई है।

इस बिल को पेश करने में जिस दूसरे सिद्धांत को दृष्टिगत रखा गया है वह यह है कि हम केवल गरीब किसान से ही यह रकम वसूल न करें क्योंकि उसके अन्दर हिम्मत नहीं कि वह तीन तीन सौ चार चार सौ रुपया फी एकड़ इस फीस के रूप में दे सके। इसलिए हम ने यह निर्णय किया है कि उसको सुविधा पहुंचाने के लिए उन सब से यह टैक्स वसूल किया जाए जिन्हें प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप में इन योजनाओं से लाभ हुआ है। जब सिंचाई की योजनाओं के उपलब्ध होने से ज़मीन की कीमत बढ़ जाती है तो यह अनअर्नड इनकम बन जाती है। और यह बगैर परिश्रम के आमदनी होती है; इस प्रकार जब किसी को कोई आमदनी होती है और सरकार उसमें से थोड़ा बहुत हिस्सा ले लेती है तो मैं समझता हूं कि यह सरकार का अधिकार है। यह आमदनी उसे उस योजना से ही हुई है जो कि सरकार ने बनाई थी। इसलिए मैं समझता हूं कि यह किसी तरह से कोई अनाधिकृत चेष्टा नहीं। मैं समझता हूं

कि इस से बढ़कर टैक्सेशन का और अच्छा कोई असूल नहीं हो सकता। जब किसी को अपने शरीर से कोई परिश्रम नहीं करना पड़ा तो उस तरह उपार्जित की हुई आमदनी से यदि सरकार कुछ हिस्सा ले लेती है तो कोई बुरी बात नहीं। इसलिए मैं किसी किस्म की आलोचना की गुन्जाईश नहीं समझता। इस लिए अब निर्णय इस सदन में इस बात का करना है कि जो असूल इस बिल में रखा गया है वह सही है या गलत। इस बात को छोड़ कर कि किस को कितना फायदा हुआ हो, या किस को कितनी मेहंगी चीजें मिली हैं, हमें इस बात पर विचार करना है कि क्या हम ने उस आदमी को आराम पहुंचाना है, सुविधाएं पहुंचानी हैं जिस को प्रकृति ने कोई ऐसा साधन नहीं दिया कि जिसके फलस्वरूप उसे भी कोई सुविधा मिले जैसी कि दूसरों को है? एक तो यह दृष्टिकोण है। और दूसरा दृष्टिकोण यह है कि नहीं, उसी पर टैक्स पर टैक्स लगते जाएं बिना इस बात पर विचार किए कि उसमें यह टैक्स देने की ताकत है भी या नहीं। यह समय हमारी परीक्षा का समय है। एक तरफ तो यह है कि गरीब आदमी है, उस में सामर्थ है या नहीं उसकी चमड़ी उतरती रहे। और दूसरी तरफ है हमारा यह फर्ज़ कि हम देखें कि उस व्यक्ति को सुविधाएं पहुंचाएं जिसमें टैक्स देने की शक्ति नहीं—उसकी उन्नति में सहायता करें, उसका विकास हो। मैं समझता हुं कि पददलित और पिछड़े हुए लोगों के विकास का मार्ग पर आगे ले जाना सरकार का, लोगों की अपनी सरकार का धर्म है। हमारा फर्ज़ है कि जो लोग पीछे रह गए हैं उन को भी अपने बराबर का समझें और यह समझें कि हम भी तभी अपना मस्तक ऊंचा उठा कर चल सकते हैं जब उनकी भी उन्नति हो, उनकी भी तरक्की हो। इस प्रकार आवश्यक है कि उसको भी तरक्की करने का मौका मिले।

मेरे कहने का तात्पर्य यह है कि आप ने इन दोनों असूलों में से एक के पक्ष मैं आज फैसला करना है। भारत के लोग उस दिन की प्रतीक्षा कर रहे थे जब कि देश में स्वराज्य होगा। हमें लोगों को यह विश्वास कराना है कि आज यहां पर वाकई कांग्रेस सरकार का राज है और जो स्वप्न राष्ट्रपिता महात्मा गांधी देखा करते थे उन्हें पूरा करना है। हमें आज एक ऐसे समाज को स्थापित करना है जिसमें हर एक को उन्नति के एक जैसे साधन मिलें, हर एक को विकास का पूरा और बराबर का मौका मिले। यह सवप्न तभी पूरा हो सकता है यदि हम इस बिल को पास करें। इसलिए सदन से निवेदन करूंगा कि इस सारी स्थिति पर गम्भीरता पूर्वक विचार करते हुए इस बिल को सर्व सम्मति से पास किया जाए।

1 P. M.

**Mr. Deputy Speaker** : Question is -

That the Punjab Betterment Charges and Acreage Rates (Amendment) Bill be taken into consideration at once.

The Assembly then divided.

Ayes: 52
Noes. 8

The motion was declared carried.

## AYES

1. Abhai Singh, Shri.
2. Babu Dayal, Shri.
3. Badlu Ram, Shri.
4. Baloo Ram Shri.
5. Balwant Rai Tayal, Shri.
6. Bhim Sen Sachar, Shri.
7. Bishna Ram, Shri.
8. Chandan Lal Jaura, Shri.
9. Chuni Lal, Shri.
10. Darbara Singh, Sardar.
11. Daulat Ram Sharma, Shri.
12. Devi Lal, Shri.
13. Dev Raj, Anand, Shri.
14. Dev Raj, Sethi, Shri.
15. Dharam Vir Vasisht, Shri.
16. Gopi Chand, Shri.
17. Guran Das Hans, Bhagat.
18. Gurcharan Singh, Sardar.
19. Gurdial Singh, Sardar.
20. Harbhajan Singh, Principal.
21. Hari Singh, Sardar.
22. Joginder Singh, Sardar.
23. Kartar Singh, Sardar.
24. Kasturi Lal Goel, Shri.
25. Khushi Ram Gupta, Shri.
26. Lajpat Rai, Shri.
27. Mam Raj, Shri.
28. Mani Ram, Shri.
29. Mehar Singh, Thakar.
30. Mohan Lal Dutt, Shri.
31. Mohd. Yasin Khan, Chaudhri.
32. Nanhu Ram, Shri.
33. Partap Singh, Bakhshi.
34. Partap Singh Kairon, Sardar.
35. Partap Singh Rai, Sardar.
36. Phaggu Ram Shri.
37. Raghuvir Singh, Rai.
38. Rajinder Singh Gyani, Sardar.
39. Rala Ram, Shri.
40. Ram Chandra Comrade, Shri.
41. Ram Dayal Vaid, Shri.
42. Ram Kumar Bidhat, Shri.
43. Ram Parkash, Shri.
44. Samar Singh, Shri.
45. Shanno Devi, Shrimati.
46. Sher Singh, Professor.
47. Shib Singh, Sardar.
48. Sita Devi, Shrimati.
49. Som Dutt Bahri, Shri.
50. Sunder Singh, Chaudhri.
51. Teg Ram, Shri.
52. Waryam Singh, Sardar.

## NOES

1. Achhar Singh Chhina, Sardar.
2. Bachan Singh, Sardar.
3. Balu, Shri.
4. Chanan Singh Dhut, Sardar.
5. Mota Singh Anandpuri, Professor.
6. Partap Singh, Master.
7. Sarup Singh, Sardar.
8. Wadhawa Ram, Shri.

**Mr. Deputy Speaker :** Now the House will proceed to consider the Bill clause by clause.

## CLAUSE 2.

**Mr. Deputy Speaker :** There is an amendment to clause 2 in the name of Sardar Chanan Singh Dhut and Sardar Harkishan Singh Surjit. This is out of order as it negatives the clause. The hon Member can, however, oppose the clause, as a whole.

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ (ਟਾਂਡਾ)** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ clause ਕੁਝ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਰਖੀ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ ਕਿ ਕੋਈ ਇਸ ਵਿਚ ਸਿਵਾਏ ਇਸ ਨੂੰ delete ਕਰਾਉਣ ਦੇ ਹੋਰ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਤਰਮੀਮ ਕਰਾਵੇ ।

ਖੈਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਦੋਸਤ ਸਮਝੇ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਸ਼ਾਇਦ ਨਾ ਹੀ ਸਮਝੇ ਹੋਵਾਂਗੇ ਪਰ ਅਸੀਂ ਜੋ ਸਮਝੇ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜੋ definition ਹਟਾਈ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਇਕ ਪਾਬੰਦੀ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਹ ਵਸੂਲ ਕਰ ਲਿਆ ਜਾਵੇ ਉਸ ਨੂੰ ਹਟਾ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹੁਣ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਖੁਲ੍ਹ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿੰਨਾ ਮਰਜ਼ੀ ਰੁਪਿਆ ਵਸੂਲ ਕਰ ਲਓ । ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਮਰਜ਼ੀ ਮੁਤਾਬਕ ਇਸ business ਚੋਂ ਇਹ ਮੁਨਾਫਾ ਕਮਾ ਸਕਣਗੇ । ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਪਾਬੰਦੀ ਸੀ ਕਿ ਜੋ ਕਰਜ਼ ਲਿਆ ਹੈ, ਉਸ ਦਾ ਸੂਦ ਹੈ ਜਾਂ ਹੋਰ ਜੋ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਹੈ, ਉਹ ਵਸੂਲ ਕਰ ਲਓ ਮਗਰ ਹੁਣ ਇਹ ਜਿੰਨੀ ਮਰਜ਼ੀ cost Irrigation ਤੇ ਪਾ ਸਕਦੇ ਅਤੇ ਨਫਾ ਕਮਾ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਦਲੀਲ ਇਹ ਦਿੱਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਦੇਣਾ ਹੈ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੀਣ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ । ਇਹ ਗੱਲ ਤਾਂ ਚੰਗੀ ਹੈ ਮਗਰ ਮੈਂ ਫਿਰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਆਪ ਜਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਇਹ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਉਹ ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ । ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਕਿਸਮ ਕਿਸਮ ਦੇ tax ਲਗਾ ਰਹੇ ਹੋ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਓ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ income ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਗੁਜ਼ਾਰੇ ਤੋਂ ਵਧ ਹੈ ਜਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ unearned income ਹੈ । ਮਗਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ 4, 4 ਜਾਂ 6, 6 ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਨਾ ਲਾਓ । ਜ਼ਿਆਦਾ income ਵਾਲਿਆਂ ਤੇ ਟੈਕਸ ਲਾਓ ਤਾਂ ਅਸੀਂ support ਕਰਨ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਾਂ ਇਸ Bill ਨੂੰ ਵੀ ਅਤੇ ਫਿਰ ਸਾਨੂੰ ਇਸ definition ਦਾ ਮਤਲਬ ਵੀ ਸਮਝ ਆ ਜਾਵੇਗਾ ਮਗਰ ਜਿਸ ਢੰਗ ਨਾਲ ਤੁਸੀਂ ਗਰੀਬ ਦਾ ਨਾਂ ਲੈਂਦੇ ਹੋ ਤੇ ਕਰਦੇ ਉਸ ਤੇ ਜ਼ੁਲਮ ਹੋ, ਉਸ ਤੇ ਭਾਰ ਪਾਉਂਦੇ ਹੋ, ਇਹ ਠੀਕ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਜੋ Amendment ਹੈ ਇਸ ਨੇ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰੇ ਐਕਟ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਬਦਲ ਦਿਤੀ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਟੈਕਸ ਲਾਉਣਾ ਹੀ ਹੈ ਤਾਂ Betterment Charges ਵਾਂਗ ਲਗਾ ਲਉ ਪਰ ਘਟੋ ਘਟ definition ਨਾ ਬਦਲੋ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਪਾਬੰਦੀ ਰਹੇ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ Clause ਨੂੰ delete ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਪੂਰਬੀ)** ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜੋ Clause ਹੈ ਜੇਕਰ ਇਹ ਪਾਸ ਹੋ ਗਈ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਲਈ ਦਰਵਾਜ਼ੇ ਖੁਲ੍ਹ ਜਾਣੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਮਰਜ਼ੀ Betterment Charges ਲੈ ਲੈਣਾ । ਇਹ ਜੋ rider ਹੈ cost of irrigation scheme. ਇਸ definition ਨੂੰ ਉੜਾਉਣ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ arbitrarily ਜਿੰਨਾ ਮਰਜ਼ੀ Betterment Charge ਜਾਂ Acreage rate ਵਗੈਰਾ ਵਸੂਲ ਕਰ ਲੈਣ ਉਸ ਤੇ ਕੋਈ ਪਾਬੰਦੀ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ । ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ regulate ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਇਕ ਦੋ ਹੋਰ ਵੀ provisions ਹਨ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ discuss ਕਰਨ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ ਅਸੀਂ delete ਕਰਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਉਹ ਮੈਂ ਪੜ੍ਹਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ।

"Cost of an irrigation scheme" means the total financial liability accruing from the loan contracted or the investment made, the interest thereon, the cost of maintenance and operation of the scheme or of any extension thereof or of an extension as a result thereof, with reference to the period during which the said liability has to be discharged;"

Betterment Charges ਵਗੈਰਾ ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਹੀ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਲਗਾਏ ਜਾ ਸਕਦੇ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

ਹਨ ਕਿ ਜਿਥੇ ਕੋਈ loan ਵਗੈਰਾ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੋਵੇ, ਜਿਹੜੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ regular account ਵਿਚੋਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਨ ਉਹ ਇਸ ਜ਼ੁਮਰੇ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਦਿਤੀਆਂ ਜਣ । ਜਿਥੇ ਟੈਕਸ ਲਗਾਇਆ ਜਾਵੇ ਉਥੇ ਵੀ investment ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਿਆ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਦੋਂ ਤਕ ਹੀ ਜਦ ਤਕ ਉਸ ਦੀ liability discharge ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੀ । ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਨਹਿਰ 1947 ਵਿਚ ਬਣੀ ਅਤੇ ਆਪਣੀ cost ਕਢ ਚੁਕੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੀ liability subsisting ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਹ rider ਉੜਾ ਕੇ ਜੋ ਨਹਿਰ ਆਪਣੀ ਕੀਮਤ ਦੇ ਚੁਕੀ ਹੈ ਉਸ ਤੇ ਵੀ ਤੁਸੀਂ Betterment Charges ਵਗੈਰਾ ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ Bill unfair ਹੈ ।

ਫਿਰ ਮੁਹਤਰਿਮ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ increment ਜਾਂ unearned income ਦਾ ਲਫ਼ਜ਼ ਵਰਤਿਆ ਹੈ । ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਲਫਜ਼ ਦਾ use ਗਲਤ ਹੈ; ਇਸ ਦੀ ਥਾਂ capital gain ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇਕਰ ਉਹ ਇਸ ਨੂੰ capital gain ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਹ ਹਰ ਕਿਸਮ ਦੀ property ਤੇ ਲਗਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਮਕਾਨਾਂ ਦੀ ਕੀਮਤ ਬਿਨਾ ਮਾਲਿਕ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਦੇ 10 ਤੋਂ 15 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਹੋਜਾਂਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਤੇ ਕੋਈ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਚੀਜ਼ universal ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਨੂੰ ਸਿਰਫ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਲਗਾਉਣ ਦੀ ਹਕਦਾਰ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਫਿਰ ਜੇਕਰ ਇਹ ਗੱਲ ਮੰਨ ਵੀ ਲਈ ਜਾਵੇ ਕਿ ਨਹਿਰਾਂ ਦੇ ਆਉਣ ਕਰਕੇ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਵਿਚ ਵਾਧਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਤਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਗੱਲ ਵੀ ਹੈ ਕਿ ਹੋਰ Legislation ਕਰਕੇ-ਜਿਵੇਂ Tenancy legislation ਹੈ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਘਟੀਆਂ ਵੀ ਹਨ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜੇਕਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ cummulative effect ਵੇਖੀਏ ਤਾਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਵਧੀਆਂ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਕਿ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਤੋਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬੜਾ ਭਾਰੀ ਫਾਇਦਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਜਿਸ ਕਰਕੇ ਇਹ Betterment Charges ਲਗਾਉਣਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਲਗਾਉਣਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਅਤੇ Section 2 ਦੇ Part (d) ਦੇ ਉੜਾਉਣ ਨਾਲ ਤਾਂ Betterment Charges ਦੀ Assessment ਤੇ control ਹੀ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ । ਸਾਨੂੰ ਡਰ ਹੈ ਕਿ ਆਪ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਵੀ Tax ਲਗਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਜੋ ਆਪਣੀ ਕੀਮਤ ਅਦਾ ਕਰ ਚੁਕੀਆਂ ਹਨ । ਮਗਰ ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਆਪਨੂੰ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦਾ ਖਿਆਲ ਰਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਜਿਥੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ Water Advantage Rate ਲਗਾਇਆ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਤਨਾਂ ਤੂਫਾਨ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਕਿ ਉਸ ਨੂੰ ਵਾਪਿਸ ਲੈਣਾ ਪਿਆ । ਕਿਸੇ Bill ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦੇਣਾ ਇਕ ਗੱਲ ਹੈ ਤੇ ਉਸ ਤੇ ਅਮਲ ਕਰਨਾ ਦੂਸਰੀ ਗੱਲ ਹੈ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਦੂਸਰੇ ਪਹਿਲੂ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਬਹੁਤ ਘਟ ਹੋਇਆ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਖਿਆਲ ਮੁਤਾਬਕ ਜੋ ਸਕੀਮ Capital Account ਵਿਚੋਂ ਬਣੇ ਉਸ ਤੇ Betterment Charges ਲਗਾਉਣਾ ਵਾਜਿਬ ਹੈ ਪਰ ਜੋ Revenue Account ਵਿਚੋਂ ਬਣੇ ਉਸ ਤੇ ਇਸ ਦਾ ਲਗਾਣਾ ਨਾਵਾਜਿਬ ਅਤੇ ਇਹ ਜੋ ਆਪ ਇਸ Clause ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰਕੇ cost ਲੈ ਰਹੇ ਹੋ ਇਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਸਿਵਾਏ ਬੁਰੇ ਅਸਰ ਦੇ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ।

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ (ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ)** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਬਿਲ ਬਾਰੇ ਕੁਝ ਕਹਿ ਲੈਣ ਦੇਵੋ । ਇਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ ਬਿਲ ਬੈਟਰਮੈਂਟ ਚਾਰਜਿਜ਼ ਦਾ ਆਇਆ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਤਾਂ ਮੈਨੂੰ ਪੂਰਾ ਗਿਆਨ ਹੈ । ਉਸ ਰਾਹੀਂ ਇਹ ਪ੍ਰਬੰਧ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ ਕਿ ਜੋ ਖਰਚ

ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਆਏਗਾ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਕੁਝ ਸਾਲਾਂ ਲਈ ਅਸਾਂ ਰੈਵਿਨਿਯੂ ਅਤੇ ਆਬਿਆਨੇ ਨਾਲ ਪੂਰਾ ਕਰਨਾ ਹੈ ਬਾਕੀ ਜੋ ਬਚੇ ਉਹ ਬੇਟਰਮੈਂਟ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਲਿਆ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਸਾਰੇ ਸਹਿਮਤ ਸਨ ਅਤੇ ਇਹ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ । ਅਜ ਮੈਂ ਅਪਣੇ ਪਿਛਲੇ ਕਾਗਜ਼ ਫਰੋਲੇ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਪਤਾ ਲਗਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਬਿਲ ਦੀ ਅਪਰੂਵਲ 21-7-1955 ਨੂੰ ਕੌਂਸਲ ਆਫ-ਮਿਨਿਸਟਰਜ਼ ਨੇ ਦਿਤੀ ਸੀ। ਇਹ ਅਪਰੂਵਲ ਕਿਸੇ ਮੈਂਮੋਰੇਂਡਮ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕਰ ਕੇ ਨਹੀਂ ਸੀ ਲਈ ਗਈ। ਇਸ ਤੋਂ ਬਾਅਦ ਮੈਨੂੰ ਯਾਦ ਨਹੀਂ ਕਿ ਕੀ ਹੋਇਆ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਕਿਸੇ ਵੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਕੋਈ ਖਾਸ ਕਮੀ ਇਸ ਪੱਖ ਵਿਚ ਵੇਖੀ ਗਈ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਝਕਾਂਗੇ ਨਹੀਂ ਇਸ ਕਮੀ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਹੁਣ ਐਸ ਵੇਲੇ ਜੋ ਬੁਧੀ ਨਾਲ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਉਹ ਇਹ ਹੀ ਹੈ ਕਿ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਅਨਪ੍ਰੋਡੈਕਟਿਵ ਸਕੀਮਾਂ ਵੀ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੁਝ ਨਾ ਕੁਝ ਚਾਰਜ਼ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਵੀ ਇਸ ਗੱਲ ਨਾਲ ਸਹਿਮਤ ਹੋਵੋਂਗੇ । ਕੀ ਤੁਹਾਡਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਚਾਰਜ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਫਿਰ ਤੁਸੀਂ ਆਖਦੇ ਹੋ ਕਿ ਚਾਰਜ ਮੈਕਸੀਮਮ ਹੈ। ਇਹ ਆਖਣ ਨੂੰ ਹੀ ਮੈਕਸੀਮਮ ਹੈ ਕਿ ਅਧੇ ਤਕ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਪਰ ਉਸਤੋਂ ਥਲੇ ਵੀ ਤਾਂ ਹਦਾਇਤਾਂ ਹਨ। ਇਕ ਰੁਪਿਆ, ਦੋ ਰੁਪਏ, ਤੀਜਾ ਹਿਸਾ, ਚੌਥਾ ਹਿਸਾ ਤਕ ਵੀ ਤਾਂ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਇਹ ਨਾ ਕਹੋ ਕਿ ਮੈਕਸੀਮਮ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਕਹੋ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਇਹ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ ਕਿ ਅਨਪ੍ਰੋਡਕਟਿਵ ਸਕੀਮਾਂ ਲਈ ਇਹ ਚਾਰਜ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਜੇਕਰ ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਖਿਆਲ ਦੇ ਹੋ ਕਿ ਇਹ ਚਾਰਜ ਅਜਿਹੀਆਂ ਸਕੀਮਾਂ ਤੇ ਬਿਲਕੁਲ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣ ਵਿਚ ਸੰਕੋਚ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦਾ ਕਿ ਕੋਈ ਵੀ ਦੇਸ਼ ਉਸਾਰੀ ਦੀ ਸਕੀਮ ਵਰਤੋਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਆ ਸਕੇਗੀ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇਕਰ ਅਨਪ੍ਰੋਡਕਟਿਵ ਸਕੀਮਾਂ ਲਈ ਥੋੜਾ ਚਾਰਜ ਲਗਾ ਕੇ ਅਸੀਂ ਅਪਣੇ ਘਾਟੇ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰ ਸਕੀਏ ਤਾਂ ਕੋਈ ਬੁਰੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਫਰਜ਼ ਕਰੋ ਕਿ ਨਹਿਰ ਅਪਰ ਬਾਰੀ ਦੁਆਬ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਚੌੜਾ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਸ ਵਿਚ ਨਵਾਂ ਪਾਣੀ ਆਉਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਜਿਥੇ ਇਸ ਨਹਿਰ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਪਾਣੀ ਜਾਂਦਾ ਸੀ ਉਥੇ ਤਾਂ ਇਹ ਟੈਕਸ ਨਹੀਂ ਲਗੇ ਗਾ ਪਰ ਜਿਸ ਨਵੀਂ ਧਰਤੀ ਤੇ ਇਹ ਪਾਣੀ ਲਗੇਗਾ ਉਥੇ ਜੇਕਰ ਥੋੜਾ ਬੇਟਰਮੈਂਟ ਚਾਰਜ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਕੀ ਹਰਜ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੋਂ ਅਸਾਨੂੰ ਇਨਕਾਰ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ । ਅਸੀਂ ਫਿਰ ਵੀ ਇਸ ਵਿਚ ਸਹੂਲਤ ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਹਾਂ । ਜਿਥੇ ਕਾਸਟ ਆਫ਼ ਪ੍ਰੋਡਕਸ਼ਨ ਥੋੜਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜਿਥੇ ਨਵੀਆਂ ਪੈਲੀਆਂ ਨੂੰ ਪਾਣੀ ਜਾਣਾ ਹੈ ਉਥੇ ਜੇਕਰ ਥੋੜਾ ਖਰਚ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰੀ ਨਹੀਂ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਸ ਦੇ ਅਧ ਤਕ ਹੀ ਚਾਰਜ ਕਰੀਏ ਕਿਉਂਕਿ ਅਸੀਂ ਸਾਰੇ ਪਾਸਿਆਂ ਨੂੰ ਵੇਖਣਾ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਘਟ ਵੀ ਚਾਰਜ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਸ ਬਾਰੇ ਵੇਖਾਂਗਾ ਅਤੇ ਪੜਤਾਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਅਗੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਉਮਿਟ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਸੀ। ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਖਾਮੀ ਅਤੇ ਘਾਟਾ ਨਜ਼ਰ ਆਇਆ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਦੀ ਵੀ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਤੋਂ ਨਹੀਂ ਸੰਗਾਂਗਾ ਅਤੇ ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਸੇ ਨੂੰ ਵੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਵਿਚ ਸੰਗਣਾ ਨਹੀਂ ਚਾਹੀਦਾ ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ :** ਤਾਂ ਫਿਰ ਇਸ ਨੂੰ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ ਸੌਂਪ ਦੇਉ ।

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ :** ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ ਸੌਂਪਣ ਦੀ ਥਾਂ ਮੈਂ ਆਪ ਇਸ ਨੂੰ ਵੇਖਾਂ ਗਾ। ਇਸ ਵਕਤ ਇਸ ਨੂੰ ਪਾਸ ਕਰ ਦਿਉ । ਇਹ ਪੁਰਾਣੀ ਕੈਬੀਨਟ ਨੇ ਪਾਸ ਕੀਤਾ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਜੇਕਰ ਇਸ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਹੋਰ ਦਰੁਸਤ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹੋਈਏ ਤਾਂ ਜ਼ਰੂਰ ਕਰ ਦੇਵਾਂਗੇ।

ਫਰਜ਼ ਕਰੋ ਸਰਹੰਦ ਨਹਿਰ ਹੈ; ਇਸ ਵਿਚ ਨਵਾਂ ਪਾਣੀ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਪਾਣੀ

**ਸਰਦਾਰ ਅੱਛਰ ਸਿੰਘ ਛੀਨਾ** : ਖੈਰ ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪੈਸਾ ਮੰਗਿਆ, ਪਰ ਖਰਚ ਕੋਈ ਨਾ ਕੀਤਾ । ਹੁਣ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਲਈ ਰੁਪਏ ਮੰਗੇ ਹਨ । ਇਹੀ ਹਾਲ ਫਿਰ ਹੋਵੇਗਾ, ਕੰਮ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੋਈ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ । ਬਸ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲਾਰਿਆਂ ਤੇ ਲਾਈ ਰਖਣਾ ਹੈ ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਥੇ ਇਕ ਅਮਰੀਕਨ expert ਵੀ ਆਇਆ ਸੀ । ਉਸ ਨੇ ਵੀ ਆਪਣੀ ਇਹ ਹੀ ਰੀਪੋਰਟ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਹੀ ਕੇਸ ਕਈਆਂ ਅਫਸਰਾਂ ਕੋਲ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਉਸ ਤੇ ਪੰਜ, ਛੇ, ਸੱਤ ਵਾਰੀ ਦਸਤਖਤ ਹੁੰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਕੋਈ ਆਖਰੀ ਫੈਸਲਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਇਹ ਹੀ ਹਾਲ ਇਥੇ ਹੈ । ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਤਰੀਕਾ ਖਤਮ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ :** ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕਿਹਾ ਕੀ ਹੈ। (I have not been able to make out what the hon. Member has said.)

**वित्त मंत्री** : तकरीर करने के लिये ही उन्होंने तकरीर की है । मतलब तो इन का कोई नहीं था । (*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Order, please. आप हाऊस की dignity को समझते क्यों नहीं ? (Order please. Why do they not pay due regard to the dignity of the House ?)

**श्री प्रबोध चंद्र** (गुरदासपुर) : स्पीकर साहिब, यह जो demand रखी गई है इस का ताल्लुक आज से तेरह महीने पहले जो floods आये थे उन से है । मुझे अच्छी तरह याद है कि जब चीफ मिनिस्टर साहिब और दूसरे मिनिस्टर इस सेलाबज़दा इलाके में गये तो उन देहातों के लोगों से उन्होंने कहा कि धुस्सी बांध के टूट जाने से जो निचली जगह के गांव सैलाब से बह गये थे उन के लोगों को किन्हीं और ऊंची बस्तियों पर बसाया जायेगा तब उस वक्त वहां का जलसा 'जिन्दा बाद' के नारों से गूंज उठा था । उन्होंने यह वायदा किया था कि अगली बारिशों के पहले पहले उन लोगों को अच्छी और ऊंची जगह पर बसाया जायेगा ताकि किसी की जानो माल का कोई नुकसान न हो । मुझे कुछ दिन हुए उसी जगह पर जाने का मौका मिला लेकिन उस जगह पर एक मकान को भी ठीक नहीं किया गया । किसी आदमी को ऊंची जगह पर नहीं पहुंचाया गया । इस का नतीजा यह हुआ है कि जहां पर जलसा करते वक्त 'ज़िन्दाबाद' के नारे लगाये गये थे वहां लोग अब 'मुर्दाबाद' के नारे लगाते हैं । एक साल हुआ जब यह वायदे किये गये कि अगली बरसात से पहले २ मकान बना दिये जायेंगे लेकिन अभी तक वह वायदे वहीं के वहीं धरे हैं । लोग बहुत परेशान हैं । इस सिलसिला में मैं बार बार अपने ज़िला के D.C. को मिला मगर उन के कान तक जूं न रींगी । हम कहते रहे कि अगली बरसात आने वाली है, उन बेचारों का कोई इन्तज़ाम कर लो लेकिन बड़े अफसोस से कहना पड़ता है कि उन का कुछ न किया गया । यहां पर ग्रांटें तो पास हो जाती हैं लेकिन उन लोगों पर जिन के लिये रुपया provide किया जाता है कुछ खर्च नहीं किया जाता । इस का नतीजा यह होता है कि वह ग्रांट lapse हो जाती है । यही हाल इस grant के साथ हुआ । मैं समझता हूं कि इस काम में जो delay हुई है उस की

[श्री प्रबोध चन्द्र ]
ज़िम्मेदारी वहां के D.C. पर है। मैं सरकार से अर्ज़ करूंगा कि उन से इस lapse की वजूहात पूछी जाएं और उन्हें warning दी जाए कि क्यों उन्होंने यह काम वक्त पर नहीं किया जिस की वजह से गवर्नमैण्ट को अपना वायदा पूरा न करने की शरमिन्दगी उठानी पड़ी।

जनाब, मैं वहां अपने एक दोस्त से मिला। उन्होंने भी यह बताया कि गो गवर्नमैण्ट ने यह वायदा किया था कि अगली बरसात के पहले ऐसा इन्तज़ाम किया जायगा कि धुस्सी वाले इलाके के लोगों को कोई तकलीफ न होगी लेकिन उन्होंने एक शेअर में बताया कि जिन लोगों ने अपनी हिम्मत से तूफान की ज़द से बचने का इंतज़ाम कर लिया वह तो निकल गये लेकिन जो मल्लाहों की हिमायत के भरोसे पर रहे वह डूब गये। इस तरह जो लोग सरकारी इमदाद के भरोसे वहां रह गये उन का जान, माल और अनाज का फिर नुकसान हो गया। बहर हाल, स्पीकर साहिब, मैं आप से अर्ज़ करूंगा कि जहां तक demands का ताल्लुक है बेशक यह जितनी मांगें लेकर हाऊस के सामने आयें लेकिन उन को implement करने में जिन अफ़सरों ने या D.C. ने कोताही की है उन्हें ज़रूर सज़ा मिलनी चाहिये। एक की बजाये दस demands लाएं, हम मंज़ूर करने के लिये तैयार हैं लेकिन आप के ज़रिये मैं पूछना चाहता हूं कि वह कौन सी वजूहात थीं कि जो 50 एकड़ ज़मीन acquire करनी थी वह acquire न की जा सकी ?

**अध्यक्ष महोदय** : मेरा ख्याल है कि प्रोफैसर मोता सिंह जी का जनरल बजट पर ही बहस करने का विचार है। ((I think Professor Mota Singh has a mind to discuss the General Budget.)

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ :** ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਜੋਤਸ਼ੀ ਹੋ ਗਏ ਹੋ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : मुझे स्पीकर साहिब ने रोक दिया है, इस लिये मैं आज महदूद सी बहस करूंगा। स्पीकर साहिब, गो सवाल तो बजट का है लेकिन इस वक्त जो demand नम्बर 1 है इस चीज़ पर बहस की ज़रूरत है। मैं कहूंगा कि जो Officers' community है वह delinquent है। उन पर मैं delinquency का चार्ज लगाता हूं क्योंकि उन के ही इस पैराग्राफ से साबित होता है कि पांच लाख रुपया गवर्नमैण्ट ने flood sufferers के लिये reserve किया, जिन के देहात floods के नीचे आ जाते हैं उन को बचाने के लिये यह रुपया मखसूस किया गया। इस पांच लाख में से पचास हजार रुपया गुरदासपुर के D.C. साहिब को भेजा गया, लेकिन D.C. साहिब ने वह लेकर भी कोई काम नहीं किया। मैं समझता हूं कि इस में D.C. का ही कसूर है, गवर्नमैण्ट का नहीं। अब उन्होंने एक लाख 22 हजार रुपया और मांगा है। मांग तो अब भी लिया है लेकिन आगे जो खर्च करने को दिया था वह खर्च ही नहीं किया।

इस के साथ ही दूसरे D.C., Jullundur के हैं। 22 हज़ार का मुतालबा उन्होंने किया है। लेकिन जहां तक जालन्धर का सवाल है मुझे पता है कि अभी तक वहां पर कुछ नहीं हुआ। 22 हजार में से कोई रुपया खर्च नहीं किया गया। अगर किया गया होता तो Public Relations Committee में इस का ज़िक्र आया होता। मैं उस कमेटी का मैम्बर

हूं । अभी तक इस के मुतअल्लिक कोई ज़िक्र नहीं आया कि इस को किस तरह expend करना है या किया गया है । यही हाल गुरदासपुर का है । इस तरफ तवज्जुह देने की ज़रूरत है ।

एक बात, स्पीकर साहिब, और कहना चाहता हूं । मेरे एक साथी ने कहा कि पहले वज़ीर साहिब वहां गये, जलसा किया, ovation हुई । लेकिन वह वज़ीर साहिबान अब यहां नहीं हैं, जिन वज़ीरों का उन्होंने ज़िक्र किया है । उन के साथ तो वह खुद Chief Parliamentary Secretary लगे हुए थे ।

**Shri Prabodh Chandra :** Government is a continuous body.

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : ठीक है, मिनिस्टरी की ज़िम्मेदारी तो transfer हो गई लेकिन यह कहां का तरीका है कि कसूर वह करें और सज़ा यह भुगतें ? लेकिन फिर भी ज़रूरत इस बात की है कि अभी भी वक्त है कि हम छोटी छोटी बातों को छोटा ही न समझें । यह ज़िन्दगी का सवाल है । लोगों की ज़िन्दगी से हमें खेलना नहीं चाहिये । पांच लाख की इतनी बड़ी रकम थी लेकिन खर्च करने की कोई स्कीम न बनाई गई । यह काबले एतराज़ बात है ।

स्पीकर साहिब, पिछले वज़ीर साहिब ने बताया था—चौधरी लहरी सिंह जी ने—कि शाम चौरासी के करीब इलाके को तूफान से बचाने के लिये एक करोड़ रुपया खर्च किया जायेगा । लेकिन आज तक एक पैसा भी खर्च नहीं किया गया । वह एक तसवीर बना रहे हैं जो अभी पूरी नहीं हुई । वह कभी टांग की बनती है या कभी बाज़ू की बनती है । अभी तक इस किस्म की बातें ही हो रही हैं ।

फिर, स्पीकर साहिब, अब जो वहां floods आ रहे हैं, अगर आप वहां जाकर देखें तो आप को मालूम होगा कि मीलों दूर फसलों में पानी भर गया है और तबाही हो रही है और यह सिर्फ इस लिये हो रही है कि हमारी गवर्नमेंट इन कामों को expedite नहीं करती । मैं ज़ोरदार इलफ़ाज़ में अर्ज़ करूंगा कि लोगों की हालत काबले रहम है और अफसर उन की परवाह नहीं कर रहे क्योंकि अगर अफसरान पूरी परवाह के साथ काम करें तो उन लोगों की यह हालत न हो । जब स्पीकर साहिब ने यह कह दिया है कि मैं general तकरीर करूंगा इस लिये मैं और तकरीर नहीं करता ; यहां तक ही इसे महदूद करूंगा और कहूंगा कि इस काम को जल्दी और expeditiously किया जाये और जल्दी ही उन देहातों की हालत को देखा जाये जिन के लिये यह रुपया रखा गया था ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ ਪੂਰਬੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਮੋਹਤਰਿਮ ਦੋਸਤ ਸ਼੍ਰੀ ਪਰਬੋਧ ਚੰਦਰ ਦੀ ਉਸ ਤਕਰੀਰ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ floods ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਜਿਹੜੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਕੀਤੀ ਸੀ ਸੁਣਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਹੁਣ ਜਿਹੜੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸੇ ਹੀ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਕੀਤੀ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਵੀ ਸੁਣਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸੀਟ ਦੀ ਤਬਦੀਲੀ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਵੀ ਤਬਦੀਲ ਹੋ ਗਈ ਹੈ (*laughter*)। ਮਾਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਹਮਣੇ ਦੀਆਂ ਸੀਟਾਂ ਤੇ ਬੈਠ ਕੇ ਕੋਈ ਸਹੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਇਸ ਵਾਸਤੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਜਦੋਂ ਮਿਸਟਰ ਪਰਬੋਧ ਚੰਦਰ ਨੇ ਸਾਨੂੰ ਆਪਣੀ ਤਕਰੀਰ ਵਿਚ

[ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ]

ਇਹ ਦਸਿਆ ਸੀ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਸ਼ਤੀਆਂ ਵਿਚ ਦੁੱਧ ਦੇ ਡੱਬੇ ਰੱਖ ਕੇ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਜਾ ਕੇ ਵੰਡੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਸ ਤੋਂ ਇਹ ਮਾਲੂਮ ਹੋਇਆ ਸੀ ਕਿ ਹਕੂਮਤ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਲਈ ਕੰਮ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੁਣ ਦੀ ਤਕਰੀਰ ਨਾਲ ਹਕੂਮਤ ਦਾ ਪੋਲ ਖੁਲ੍ਹ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਹੁਣ ਜਿਹੜੀਆਂ Supplementary Demands ਇਸ ਵੇਲੇ ਸਦਨ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹਨ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੋਂ ਵੀ ਇਹੋ ਹੀ information ਮਿਲਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ demand ਹਕੂਮਤ ਨੇ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਲਿਆ ਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ censure ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੋਂ ਵੱਡਾ ਲਾਪਰਵਾਹੀ ਦਾ charge ਹਕੂਮਤ ਦੇ ਖਿਲਾਫ਼ ਹੋਰ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਗਲਤੀਆਂ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ ਹਨ ਭਾਵੇਂ ਕੋਈ ਵੀ ਕੰਮ ਹੋਵੇ । Floods ਦੇ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਵੀ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਸੰਭਾਲੇ ਨਹੀਂ ਜਾ ਸਕਦੇ ਜਦੋਂ ਤੱਕ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਪਤਾ ਨਾ ਹੋਵੇ ਕਿ ਪਾਣੀ ਨੇ ਕਿੱਥੇ ਕਿੱਥੇ ਢਾਹ ਮਾਰਨੀ ਹੈ । ਪਰ ਜਦੋਂ ਇਕ ਸਾਲ ਇਹ ਚੀਜ਼ਾਂ ਵੇਖ ਲਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹੋਣ ਤਾਂ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਾਂ ਰੋਕ ਸਕਣ ਲਈ ਹਕੂਮਤ ਕੋਲ ਕੋਈ excuse ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਜਾਂਦਾ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹਕੂਮਤ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਜ਼ਿੰਦਗੀ ਨਾਲ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਕਾਨਾਂ ਨਾਲ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਮਾਲ ਡੰਗਰ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸਾਂਝੇ ਸਾਮਾਨ ਨਾਲ ਵੱਡੀ ਲਾਪਰਵਾਹੀ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਕ ਸਾਲ ਦੇ ਮਾੜੇ ਤਜਰਬੇ ਮਗਰੋਂ ਵੀ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਲਾਪਰਵਾਹੀ ਕਰਨੀ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਜੇ ਕਰ ਹਕੂਮਤ ਫੇਰ ਵੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲੇਗੀ ਤਾਂ ਇਸ ਦੀ ਇਹ ਗਲਤੀ ਨਾਕਾਬਲੇਮਾਫ਼ੀ ਹੋਵੇਗੀ ।

**मौलवी अब्दुल ग़नी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, मैं आप के द्वारा अपनी सरकार से यह अर्ज़ करनी चाहता हूं कि आखिर कोई वजह है जो आये दिन रक्में इस तरह lapse हो जाती हैं । कहीं न कहीं गवर्नमैंट के काम करने के तरीके में कोई दिक्कत ज़रूर आती है । इस लिये इस procedure को ज़रूर simplify करना चाहिये जिस से गवर्नमैंट का जो मनशा हो और जब किसी काम को करने की कोशिश भी हो तो उस को अमली जामा पहनाया जा सके । अफसरान चाहे Deputy Commissioners हों चाहे engineers हों उन्हें काम करने में आसानी हो । मैं देखता हूं कि यह procedure ऐसा है कि एक ही रक्म जो मंज़ूर होती है वह एक नहीं कई तरह के महकमों में से हो कर गुज़रती है और मुख्तलिफ महकमों में से हो कर निकलती है और यही वजह है कि धुस्सी बांध लोगों को तंग कर रहा है हालांकि उस के लिये रुपया मंज़ूर हो चुका हुआ है । यह तो मैं मानता नहीं कि Deputy Commissioner का दिमाग खराब हुआ हुआ था कि जब उस बान्ध के लिये रुपया मंज़ूर हुआ हुआ हो और वह उस पर खर्च न करे और खास कर उस वक्त जब गवर्नमैंट का मनशा भी यह काम करने का था । कोई न कोई दिक्कत ज़रूर है । इस लिये मैं अपनी मिनिस्टरी पर ज़ोर देता हूं कि वह कोई न कोई रास्ता निकाले ताकि इस procedure को बदला जाये और यह अच्छी शक्ल अख्तियार करे । ऐसे अहम काम के लिये आप को और आप के द्वारा मिनिस्टरी को हाऊस ने अपील की है और कहा है कि गुरदासपुर और अमृतसर में वाकई कयामत सी आई

हुई है। इस लिये में गवर्नमेंट की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं और यह अर्ज़ करता हूं कि गवर्नमेंट की शान इस बात में है कि जो रक्म वह किसी खास काम के लिये मखसूस करे उसे खर्च किया जाये और सही काम के लिये खर्च किया जाये। मैं उम्मीद करता हूं कि गवर्नमेंट इस तरफ तवज्जुह देगी।

**श्री मोहन लाल दत्त** (आनन्दपुर) : स्पीकर साहिब, flood relief के सिलसिले में जितनी लापरवाही ज़िला होशियारपुर में बरती गई है उतनी शायद ही किसी और जगह बरती गई हो। मैं मंत्रिमण्डल से निवेदन करूंगा कि वह आंकड़े देखें कि flood relief के बारे में ज़िला होशियारपुर में कितनी रक्म खर्च की गई है। होशियारपुर की तहसील दसूहा के लिये तो फिर भी कुछ खर्च किया गया है लेकिन तहसील ऊना, जो floods का घर है क्योंकि उस में अकेली सतलुज नदी ही नहीं है बल्कि सुवां नदी भी है जिस ने पिछले साल......

**अध्यक्ष महोदय** : इस demand में तो सिर्फ गुरदासपुर के ज़िले का ज़िक्र चल रहा है। आप ने होशियारपुर के बारे कहना शुरु कर दिया है। [This demand relates to Gurdaspur District only but the hon. Member has begun to speak on the Hoshiarpur District.]

**श्री मोहन लाल दत्त** : स्पीकर साहिब, बाकी ज़िलों का ज़िक्र भी इस में है। मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि इस में खास तौर पर होशियारपुर ज़िले का ज़िक्र क्यों नहीं आया। वहां पर तो इतनी तबाही आई कि वह किसी और जगह से कम न थी लेकिन वहां relief बहुत कम दिया गया था। अब भी वहां कई मकानों के नामोनिशान नज़र नहीं आते जो उन दिनों बारिशों की वजह से गिर गये थे। मुझे अफसोस है कि......

**अध्यक्ष महोदय** : आपको शायद शिकायत इस बात के लिये है कि Deputy Commissioner, Hoshiarpur ने खर्च न किया गया grant का रुपया वापस क्यों नहीं किया। [Perhaps the complaint of the hon. Member is as to why the Deputy Commissioner, Hoshiarpur, did not surrender the unspent grant.]

**श्री मोहन लाल दत्त** : उस ने भी वापस कर दिया है।

**अध्यक्ष महोदय** : आप कैसे कह सकते हैं कि उस ने भी वह grant वापस कर दी है? [How can you say that he has also surrendered that grant ?]

**श्री मोहन लाल दत्त** : स्पीकर साहिब, आप अगर ज़रा देखें कि किस तरह से वहां सुवां नदी और सतलुज नदी की वजह से दो थानों में बड़ी तबाही आई।

**Minister for Finance :** Sir, that is out of Order. This is only for a specified purpose.

**Shri Prabodh Chandra :** On a point of order, Sir. Can the Finance Minister guide the Chair ?

**Mr. Speaker :** But he can point out to the Chair that such and such thing is not relevant to the subject under discussion. You yourself have been raising such points of Order.

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, I protest against your remarks.

**Mr. Speaker :** You have been raising such points of Order.

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, I have a right to raise points of Order. My point of Order is that it is not for the Finance Minister to guide the Chair.

**Mr. Speaker :** As I have already said, he can point out to the Chair that irrelevant points are being raised or discussed.

**श्री मोहन लाल दत्त:** मैं तो गवर्नमेंट की तवज्जुह इतनी ही चीज़ की तरफ दिलाना चाहता हूं कि उस इलाके की तरफ भी कुछ ध्यान दिया जाये ।

**अध्यक्ष महोदय :** अगर आप पढ़े लिखे न होते तब तो आप का यह कहना समझ में आ सकता था । आप यह तो देखें कि इस में कहीं होशियारपुर ज़िले के बारे में कोई लफ़्ज़ भी दिया गया है । [If the hon. Member had been an uneducated person then one could understand his remarks. He should see whether even a remote reference has been made to the Hoshiarpur District in the demand.]

**श्री मोहन लाल दत्त :** इस में लिखा है कि बाकी के डिप्टी कमिश्नरों का जवाब await किया जा रहा है । मैं तो यह कहना चाहता हूं कि उस इलाके की तरफ भी ध्यान दिया जाये ।

**ਮਾਲ, ਵਿਦਿਆ ਅਤੇ ਮੁੜ ਵਸਾਉ ਮੰਤ੍ਰੀ** (ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਜੋ demand ਹੈ ਇਹ ਇਕ specific purpose ਲਈ ਹੈ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਅਕਤੂਬਰ ਦੇ ਮਹੀਨੇ ਵਿਚ ਸੈਲਾਬ ਆਏ । ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਜਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਉਹ ਸਾਰਾ ਸਭ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ । ਇਕ ਹੋਰ ਤਜਵੀਜ਼ ਸੀ ਕਿ ਹੋ ਸਕੇ ਤਾਂ ਅਜਿਹੇ ਪਿੰਡ ਜਿਹੜੇ ਨੀਵੀਂ ਥਾਂ ਤੇ ਹਨ ਅਤੇ ਜੋ ਸੈਲਾਬ ਦੀ ਜ਼ਦ ਵਿਚ ਆ ਸਕਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਲਈ ਕੋਈ ਉੱਚੀ ਜਗਾਹ ਤਜਵੀਜ਼ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ਜਿੱਥੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ transfer ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕੇ । ਇਸ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਸੀ ਮਗਰ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਅਜਿਹੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਦੇ ਬਾਜ਼ਾਰ ਵਿਚ ਮੁੱਲ ਲੈਣੀ ਸੀ । ਪਹਿਲਾਂ ਮੁਨਾਸਬ ਥਾਂ ਲੱਭਣੀ ਸੀ ਤੇ ਉਸ ਬਾਰੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨਾ ਸੀ ਕਿ ਉਥੇ ਪਿੰਡ ਆ ਸਕੇਗਾ ਕਿ ਨਹੀਂ । ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਗਵਰਨਮੇਂਟ ਦੀ ਨਹੀਂ ਸੀ, ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਸੀ । ਕੀਮਤ ਦਾ ਹਿਸਾਬ ਲਗਾਉਣਾ ਸੀ । ਹੋਰ ਕਈ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਪਤਾ ਕਰਨਾ ਸੀ । ਸਾਡੇ ਪਾਸ ਕੋਈ ਵੱਡੀਆਂ ਵੱਡੀਆਂ ਮਸ਼ੀਨਾਂ ਨਹੀਂ ਸਨ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਥਾਂ ਤੋਂ ਚੁੱਕ ਕੇ ਦੂਸਰੇ ਥਾਂ ਲੈ ਜਾਇਆ ਜਾਂਦਾ । ਜ਼ਮੀਨ ਤਜਵੀਜ਼ ਕਰਨੀ ਸੀ, acquire ਕਰਨੀ ਸੀ, ਇਹ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਜਿਹੜੀ ਜੀ ਕਰੇ ਜ਼ਮੀਨ ਸੰਭਾਲ ਲਈਏ । ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਪੈਸੇ ਦੇਣੇ ਸਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਤਰਾਜ਼ ਸੁਣਨੇ ਸਨ । ਸਾਰਾ procedure ਪੂਰਾ ਕਰਕੇ ਹੀ ਜ਼ਮੀਨ ਲੈ ਸਕਦੇ ਸਾਂ । ਇਸ ਸਾਰੀ ਚੀਜ਼ ਵਿਚ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ ਵਕਤ ਲੱਗਣਾ ਸੀ । ਫਿਰ ਵਕਤ ਵੀ ਕੋਈ ਇੰਨਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨਹੀਂ ਲੱਗਾ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਸੀ ਹੋ ਸਕਦਾ ਕਿ ਸਰਦਾਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਿ ਦਿੰਦੇ ਕਿ ਜਿਥੇ ਜੀ ਕਰੇ.... (ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ : ਦੋ ਹੜ੍ਹ ਲੰਘ ਗਏ) ਕਿੰਨਾਂ ਕੁ ਵਕਤ ਲੱਗਾ ਇਹ ਆਪ ਨੂੰ ਵੀ ਪਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿੰਨਾ ਕੁ ਮਕਾਨ ਬਣਾਉਣ ਵਿਚ ਲਗਦਾ ਹੈ । (*interruption*) ਕਿੰਨੇ ਮਕਾਨ ਲੋਕਾਂ ਨੇ ਬਣਾ ਲਏ ਅਤੇ ਕਿੰਨੇ ਆਪ ਨੇ ਬਣਾਏ ਇਹ ਆਪ ਨੂੰ ਵੀ ਪਤਾ ਹੈ । ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਥਾਂ ਤੋਂ ਦੂਜੇ ਥਾਂ ਹਟਾਉਣਾ ਸੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਫੈਸਲਾ ਕਰਨਾ ਸੀ, ਜ਼ਮੀਨ ਤਜਵੀਜ਼

ਕਰਨੀ ਸੀ, acquire ਕਰਨੀ ਸੀ, ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਮੁਨਾਸਬ ਮੰਗਾਂ ਅਤੇ ਜ਼ਮੀਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ ਇਤਰਾਜ਼ਾਤ ਸੁਣਨੇ ਸਨ ਕਿ ਕਿਉਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ acquire ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਜਾਂ ਕਿਉਂ ਨਾ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ। ਇਸ ਲਈ ਵਕਤ ਲੱਗਣਾ ਹੀ ਸੀ। ਫਿਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਹਟਾਉਣਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਜ਼ਬਰਦਸਤੀ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਵੀ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਸਨ। ਗੌਰਮਿੰਟ ਵੱਲੋਂ ਜ਼ਬਰਦਸਤੀ ਦਾ ਸਵਾਲ ਨਹੀਂ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤ ਦੇਣੀ ਸੀ, ਨੀਵੀਂ ਥਾਂ ਤੋਂ ਉੱਚੀ ਥਾਂ ਲੈ ਜਾਣਾ ਸੀ, ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ choice ਦੇਣੀ ਸੀ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ ਆਪਣੀਆਂ ਸਾਰੀਆਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਉਥੇ ਲੈ ਜਾ ਸਕਣ ਅਤੇ ਇਸ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਕਰਜ਼ ਵੀ ਦੇਣਾ ਸੀ। ਦਿੱਤਾ ਵੀ ਹੈ ਅਤੇ ਹੋਰ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ, ਪਰ ਪਹਿਲਾਂ ਇਸ ਲਈ provision ਹੋਵੇਗਾ ਤਾਂ ਹੀ Deputy Commissioner ਨੂੰ ਦੇ ਸਕਾਂਗੇ। 1,50,000 ਰੁਪਏ ਦਾ provision ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਮਗਰ ਉਹ ਸਾਰਾ procedure ਪੂਰਾ ਨਾ ਹੋ ਸਕਿਆ। ਹੁਣ ਫੈਸਲਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿਥੇ ਕਿਥੇ ਬਸਾਉਣਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਲਈ ਇਹ demand ਰੱਖੀ ਹੈ, ਕੋਈ ਅਜਿਹੀ ਚੀਜ਼ . . . . (ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ : ਕੰਮ ਤਾਂ ਸ਼ੁਰੂ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ।) ਨਹੀਂ ਇਹ ਗੱਲ ਨਹੀਂ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਫੈਸਲਾ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਲਈ ਆਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਤਨਾ ਰੁਪਿਆ ਦਿਉ, ਉਸ ਲਈ ਇਹ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਸ specific purpose ਲਈ ਇਹ ਮੰਗ ਹੈ।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, मेरे मोहतरिम colleague के बोलने के बाद मेरे लिये गुंजायश नहीं है कि मैं कुछ कहूं। जहां तक इस demand का ताल्लुक है यह एक बड़े भारी काम के लिये है जिस पर कोई hon. Member एतराज़ नहीं कर सकता। एक एतराज़ यह उठाया गया कि कुछ delay हुई और उस की वजह से रक्म lapse हुई। मुझे खुशी है कि जिस ज़िले और constituency से इस चीज़ का ताल्लुक है वहां के hon. Member ने अपने ख्यालात का इज़हार किया। इस बात से मुझे बहस नहीं और शायद किसी को भी न हो कि उन्होंने वहां पर ज़िन्दाबाद हासिल किया या मुरदाबाद। यह उन की अपनी बात है। जहां तक गवर्नमैंट का ताल्लुक है, उन्होंने 50,000 रुपए की रक्म डिप्टी कमिश्नर गुरदासपुर की disposal पर रखी थी और 50 villages के लिये। मुझे खुशी होती अगर वह hon. Member जो इस constituency को represent करते हैं हमें positive information देते कि जिन 50 गांवों के लिये यह provision रखा गया है उन में से इतनों को shift over करना ज़रूरी है, उन में से इतनों में acquisition proceedings जारी हुई हैं और अगर कहीं किसी वजह से देर हो रही है तो किस वजह से, और कोई कोताही हुई है D.C. से या किसी और से तो वह हमें बताते, आखिरकार हम public men हैं और हमारी ज़िम्मेदारी होती है। वह जानते हैं— और तब तो वह गवर्नमैण्ट में हिस्सेदार थे—कि 50,000 रुपये की रक्म उन की constituency के लिये खास रखी गई। वहां पर shift over होना था तो यह एक public man की ज़िम्मेदारी होती है कि अपनी constituency में जाए और पता करे कि क्या क्या लोगों की ज़रूरतें हैं, क्या २ दिक्कतें हैं, और कहां २ acquisition के procedure में delay हो रही है। मगर ऐसी बात तो उन्होंने कोई नहीं बताई। ठीक

[वित्त मंत्री]

है, उन्हें शायद गलती लगी 13 महीने नहीं हुए, 11 ही हुए हैं। हो सकता है 11 महीने पहले उन्होंने वहां से ज़िन्दाबाद हासिल किया और 11 महीने बाद मुर्दाबाद हासिल किया। यह तो किसी और........

**Shri Prabodh Chandra :** On a point of Order, Sir. Is he entitled to say all these irrelevant things ? Is he discussing me or the demand which is now before the House ? How does he know that I have gone to my constituency after eleven months ? He knows better how he has become a Minister. (*Interruptions*). He can discuss the demand. But he is discussing me. He is discussing a member of a constituency and not the demand which is now before the House.

**वित्त मंत्री** : मैं किसी person को discuss नहीं करता......

**अध्यक्ष महोदय** : पंडित जी छोड़िये, इसे avoid ही करें। (Pandit ji, please leave this topic, better avoid it.)

**वित्त मंत्री** : मैं किसी person को discuss नहीं करता, observation को discuss कर रहा हूं। यह कोई इतनी बड़ी बात नहीं है। खैर, मैं इस के मुताल्लिक ज़्यादा नहीं कहता ताकि उन्हें excitement न हो लेकिन यह कहना चाहता हूं कि अगर हमें positive information मिलती acquisition के मुताल्लिक कि मेरी constituency में, फलां गांव में acquisition में फलां रुकावट थी......

**श्री प्रबोध चंद्र** : मैं ने यह कहा कि धुस्सी और रावी के दरमियान जितने गांव थे उन को नहीं उठाया गया ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : On a point of Order, Sir. यह दोनों hon. Members एक ही वक्त में कैसे खड़े हुए हैं ?

**वित्त मंत्री** : दूसरे तो खाह मखाह खड़े हो जाते हैं। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि जहां तक गवर्नमैण्ट का ताल्लुक है, गवर्नमैंट किसी अफसर की किसी गलती की कोताही को defend करने के लिये तैयार नहीं है। इस सूरत में जो amount D.C. Gurdaspur के disposal पर रखी गई उस में अगर उस की कोई कोताही है तो गवर्नमैंट उसे defend करने के लिये बिल्कुल तैयार नहीं। हमारी यह information है, जैसे कि मेरे colleague ने अभी बताया ,कि जो acquisitions होती हैं, उन में वक्त लगता है। ऐसा नहीं हो सकता कि किसी की ज़मीन ज़बरदस्ती छीन ली जाए। आप जानते हैं कि उस के लिये procedure मुकर्रर है, objections होते हैं, लोगों को opportunity देनी पड़ती है। अगर इस के बगैर acquisition कर लें तो कहेंगे कि dictatorial powers इस्तेमाल हो रही हैं। जो acquisitions हुई हैं वह एक procedure के मुताबिक हुई हैं। लेकिन उस के बावजूद मैं अर्ज़ करूं कि हम देखेंगे कि जो acquisition proceedings हुई हैं, उन में कोई खास delay तो नहीं हुई ; अगर हुई है तो avoid करने की कोशिश की जाएगी। इस लिये जहां तक इस demand का ताल्लुक है यह लोगों की भलाई के लिये है ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 2,25,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957 in respect of 54—Famine.

*The motion was carried.*

85-A—CAPITAL OUTLAY ON PROVINCIAL SCHEMES OF STATE TRADING (DEMAND NO. 2).

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a supplementary sum not exceeding Rs 25,25,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 85—A—Capital Outlay on Provincial Schemes of State Trading.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a supplementary sum not exceeding Rs 25,25,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 85-A—Capital Outlay on Provincial Schemes of State Trading.

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** (ਟਾਂਡਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡੇ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਦੀ ਜੋ ਡੇਫੀਨੀਸ਼ਨ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਸਬੰਧ ਤਾਂ ਇਸ ਤੋਂ ਪਹਿਲੀ ਡੀਮਾਂਡ ਨਾਲ ਸੀ । ਇਸ ਦਾ ਸਬੰਧ ਵੀ ਫਲਡਜ਼ ਨਾਲ ਜੋੜਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਖੁਰਾਕ ਦੀ ਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਹੋਈ ਤਬਾਹੀ ਕਾਰਨ ਛੇਤੀ ਹੀ ਬਦਲ ਗਈ । ਇਸ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆਂ ਹੈ :—

3 p. m.

"Food position in the State changed radically after the havoc wrought by the floods in the State in October last."

ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਨੂੰ ਯਾਦ ਹੋਵੇਗਾ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕੀ ਤਬਾਹੀ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਇਸ ਹਾਊਸ ਨੇ ਸਪਲੀਮੇਂਟਰੀ ਰਕਮਾਂ ਵਿਚ ਇਕ ਸਪੈਸ਼ਲ ਰਕਮ ਦੀ ਮੰਨਜ਼ੂਰੀ ਦਿੱਤੀ । ਅਤੇ ਇਹ ਰਕਮ ਖੁਰਾਕ ਲਈ ਹੀ ਸੀ ਅਤੇ ਦੂਜੀਆਂ ਜੀਵਨ ਦੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਨੂੰ ਪੂਰਿਆਂ ਕਰਨ ਲਈ ਵੀ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਣਾ ਸੀ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਵੇਲੇ ਖੁਰਾਕ ਤੇ ਬਹੁਤ ਅਸਰ ਪਿਆ ਕਿਉਂ ਜੋ ਹੜ੍ਹਾਂ ਕਾਰਨ ਕਾਫੀ ਖੁਰਾਕ ਦਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਇਆ ਅਤੇ ਖੁਰਾਕ ਜ਼ਾਇਆ ਹੋ ਗਈ ਪਰ ਇਸ ਵੇਲੇ ਜੋ ਡੀਮਾਂਡ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਐਸਟੀਮੇਟ ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਗਿਆ ਸੀ ਅਤੇ ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੋ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਅੰਕੜੇ ਅਤੇ ਅਨੁਮਾਨ ਲਗਾਏ ਸਨ ਉਹ ਸਾਰੇ ਗ਼ਲਤ ਸਨ । ਜਿਸ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਬਾਹਰੋਂ ਕਣਕ ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਪਈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸਾਡੇ ਬਜਟ ਤੇ ਭਾਰ ਪਾਇਆ । ਮੈਨੂੰ ਤਾਂ ਹੈਰਾਨੀ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਸੀ ਤਾਂ ਵੀ ਉਸ ਨੇ ਇਸ ਤਜਰਬੇ ਦਾ ਕੋਈ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਉਠਾਇਆ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪਤਾ ਸੀ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਤਬਾਹੀ ਹੋਈ, ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਲੋੜ ਪਈ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਕਿ ਕਣਕ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਈ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਣਕ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਉਣ ਤੇ ਕਿੰਨਾ ਵਾਧੂ ਖਰਚ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਕਰਨਾ ਪਿਆ । ਪਰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੇ ਹੁੰਦਿਆਂ ਹੋਇਆ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਦੂਜੇ ਸਾਲ ਕਣਕ ਦਾ ਕੋਈ ਸਟਾਕ ਨਹੀਂ ਰੱਖਿਆ ਅਤੇ ਅੱਜ ਵੀ ਉਹੀ ਹਾਲਤ ਸਾਡੇ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਟਾਕ ਨਾ ਹੋਣ ਦੇ ਕਾਰਨ ਸਾਨੂੰ ਕਣਕ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਪੈ ਰਹੀ ਹੈ। ਪਿਛਲੀ ਵੇਰ ਵੀ ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਅਤੇ ਸੈਂਟਰਲ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ ਕਣਕ ਮੰਗਵਾਈ ਗਈ ਸੀ ਅਤੇ ਹੁਣ ਵੀ ਮੰਗਵਾਈ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਫਿਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਦਾਵਾ ਕਰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਤਾਂ ਅਨਾਜ ਦਾ ਭੰਡਾਰ ਹੈ। ਇਸ ਵਿਚ ਕਣਕ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਲੋੜ ਤੋਂ ਕਿਤੇ ਵੱਧ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖ ਕੇ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕਣਕ ਦੀ ਬਰਾਮਦ ਕੀਤੀ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਰਨਾਂ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਭੇਜਿਆ। ਹੁਣ ਬਜਾਏ ਇਸ ਦੇ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਕਣਕ ਪਾਕਿਸਤਾਨ, ਬੰਬਈ ਅਤੇ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਮੰਗਦੀ ਹੈ, ਇਸ ਨਾਲ ਆਪ ਸਭ ਜਾਣਦੇ ਹੀ ਹੋ ਕਿ ਕਿੰਨਾ ਖਰਚ ਕਿਰਾਇਆ ਅਤੇ ਇਸ ਕਣਕ ਦੀ ਢੁਆਈ ਤੇ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ। ਇਥੇ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਦੋ ਤਿੰਨ ਦਿਨ ਹੋਏ ਇਸੇ ਸਭਾ ਵਿਚ ਸਵਾਲਾਂ ਦੇ ਉੱਤਰ ਦਿੰਦਿਆਂ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਮੰਨਿਆ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਕਣਕ ਦਾ ਕੋਈ ਸਟਾਕ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਛੇਤੀ ਹੀ ਕਣਕ ਦੀ ਕੀਮਤ ਨੂੰ ਵਧਣ ਤੋਂ ਰੋਕਣ ਲਈ ਡਿਪੋ ਖੋਲ੍ਹ ਰਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜੋ ਕਣਕ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਪੁਹੰਚਾਈ ਜਾ ਸਕੇ। ਪਰ ਹੈਰਾਨੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣਾ ਕਸੂਰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦੀ। ਜਾਂ ਤਾਂ ਅਜ ਦੇ ਫਾਈਨੈਂਸ ਮਨਿਸਟਰ ਇਹ ਕਹਿ ਦੇਣ ਕਿ ਜੀ ਇਹ ਸਾਡਾ ਕਸੂਰ ਨਹੀਂ ਪਿਛਲੀ ਕੈਬਿਨਟ ਦਾ ਹੈ ਪਰ ਜੇਕਰ ਇਹ ਕਹਿ ਵੀ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਵੀ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਆਪਣੇ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਰਾਏ ਤੇ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਜਿਨਾਂ ਦਾ ਕਸੂਰ ਹੋਵੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਬਾਰੇ ਮੰਨਣ ਵਿਚ ਕੋਈ ਹਰਜ ਨਹੀਂ। ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਨਵੇਂ ਐਫ. ਐਮ. ਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਪਿਛੇ ਕਿਵੇਂ ਹੁੰਦਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਇਹ ਕਹੀ ਜਾ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਵਿਚ ਸਾਡਾ ਕਸੂਰ ਨਹੀਂ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਸੂਰ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਹੀ ਹੈ ਜੋ ਪੂਰੀ ਤਰਾਂ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ। ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਹੈ ਇਹ ਗਲ ਇਸ ਨੂੰ ਮੰਨਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੀ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਨਭਵ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਕੋਈ ਕਾਰਨ ਨਹੀਂ ਸੀ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਡੀਮਾਂਡਾਂ ਪੇਸ਼ ਕਰਦੀ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਹਮਣੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦਾ ਤਜਰਬਾ ਸੀ ਅਤੇ ਫਿਰ ਕਿਉਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਉਸ ਤਜਰਬੇ ਤੋਂ ਫਾਇਦਾ ਨਹੀਂ ਉਠਾਇਆ ਅਤੇ ਇਨਾਂ ਨੇ ਕਿਉਂ ਇਸ ਸਾਲ ਕਣਕ ਨੂੰ ਸਟਾਕ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ? ਹੁਣ ਫਿਰ ਤੁਸੀਂ ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਉਸ ਵਿਚ ਹੋਰ ਰੁਪਿਆ ਇਸੇ ਕੰਮ ਲਈ ਮੰਗੋਗੇ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਹਾਲਾਤ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਲਈ ਕੌਣ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਹਾਲਾਤ ਵਿਚ ਸਾਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਹੋਣਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਣਕ ਬਾਹਰੋਂ ਮੰਗਵਾਈਏ ਅਤੇ ਖਰਚ ਵਾਧੂ ਬਰਦਾਸ਼ਤ ਕਰੀਏ। ਫਿਰ ਹੁਣ ਤੁਸੀਂ ਅਗਲੇ ਬਜਟ ਵਿਚ ਮਦ ਰਖ ਦੇਵੋਗੇ ਕਿ ਅਸੀਂ ਆਸਟਰੇਲੀਆ ਤੋਂ ਕਣਕ ਮੰਗਵਾਈ ਹੈ ਜਾਂ ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਹੈ, ਪਾਕਿਸਤਾਨ ਤੋਂ ਜਾਂ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਮੰਗਵਾਉਣੀ ਹੈ। ਇਹ ਸਾਰੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਕਿਸ ਤੇ ਹੈ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਜਾਂ ਕੈਬਿਨਟ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰ ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਸਬੰਧਤ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਵੀ ਹੈ। ਫਿਰ ਦੂਜਾ ਵੱਡਾ ਤਜਰਬਾ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਮਕਾਨਾਂ ਬਾਰੇ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਰੁਪਿਆ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਕਿ ਮਕਾਨ ਪਾਣੀ ਵਿਚ ਡੁਬ ਗਏ ਹਨ ਇਨਾਂ ਨੂੰ ਨਵੇਂ ਸਿਰਿਓਂ

ਬਨਾਉਣਾ ਹੈ ਪਰ ਇਕ ਸਾਲ ਬੀਤਿਆ ਅਤੇ ਹੁਣ ਦੂਜਾ ਆ ਗਿਆ ਹੁਣ ਵੀ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਕੋਈ ਪ੍ਰਬੰਧ ਨਹੀਂ ਕੀਤੇ ਗਏ । ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਅਪਣੀ ਜ਼ਿੰਮੇਵਾਰੀ ਨੂੰ ਮਹਿਸੂਸ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੀ ਤਾਂ ਗਲ ਮੰਨੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਸੀ ਕਿ ਕੁਵੇਲੇ ਮੀਂਹ ਪੈਣ ਨਾਲ ਜਾਂ ਹੜ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਤਬਾਹੀ ਹੋਈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਖੁਰਾਕ ਦੀ ਤੋਟ ਜਾਪੀ ਅਤੇ ਇਸ਼ ਲਈ ਖਰਚ ਵਾਧੂ ਕਰਨਾ ਪਿਆ ਪਰ ਹੁਣ ਕਿਸ ਕਾਰਨ ਇਹ ਖਰਚ ਵਾਧੂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਇਹ ਕਹਿੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਅਨਾਜ ਫਾਲਤੂ ਹੈ ਪਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਅਨਾਜ ਮਿਲ ਨਹੀਂ ਰਿਹਾ । ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਣ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਬੰਦੋਬਸਤ ਠੀਕ ਨਹੀਂ । ਫਿਰ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਇਹ ਤਸਲੀਮ ਕਰਨ ਤੋਂ ਕਿਉਂ ਝਿਜਕਦੇ ਹਨ ਕਿ ਖੁਰਾਕ ਤਾਂ ਬੜੀ ਹੈ ਪਰ ਇਨਫਲੇਸ਼ਨ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਇਨਫਲੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਰੋਕਣਾ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੰਮ ਹੈ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਕਿ ਇਨਫਲੇਸ਼ਨ ਨਾਲ ਗਰੀਬ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਅਸਰ ਪਏ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਸਾਨੂੰ ਦੱਸੇ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਇਨਫਲੇਸ਼ਨ ਨੂੰ ਰੋਕਣ ਲਈ ਕੀ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਧ ਰਹੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਨੂੰ ਰੋਕਿਆ ਜਾਵੇਗਾ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਅਸਰ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਤੇ ਨਹੀਂ ਪਏਗਾ । ਇਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਪੋਜ਼ੀਸ਼ਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਬੋਲਣ ਦਿਉ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਤਾਂ ਬਹੁਤੀ ਹੈ ਨਹੀਂ । ਇਸ ਲਈ ਜੋ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀ estimates ਵਿਚ ਰਖਾਂਗੇ ਜਾਂ ਬਜਟ ਵਿਚ ਰਖਾਂਗੇ ਉਹ ਪਾਸ ਤਾਂ ਹੋ ਹੀ ਜਾਣ ਗੀਆਂ ਅਤੇ ਇਹ ਜਾਣਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬਜਟ ਦੀਆਂ ਅਤੇ ਸਪਲੀਮੈਂਟਰੀ ਡੀਮਾਂਡਾਂ ਪਾਸ ਕਰਵਾਉਣੀਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਹੁਣ ਤਾਂ ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਵੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹਾਂ ਵਿਚ ਹਾਂ ਮਿਲਾਣ ਲਈ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਜਾ ਸ਼ਾਮਲ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਮਨਿਸਟਰ ਬਣ ਗਏ ਹਨ ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਇਸ ਵਿਚ ਮਾਸਟਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਦਾ ਦਖਲ ਕਿਵੇਂ ਆ ਗਿਆ ? (How does Master Gurbanta Singh come in the picture ?)

**ਮਾਲ, ਵਿਦਿਆ ਤੇ ਮੁੜ ਵਸਾਉ ਮੰਤ੍ਰੀ** : ਕਿਸੇ ਨਾ ਕਿਸੇ ਦੇ ਗਲ ਤਾਂ ਪੈਣਾ ਹੋਇਆ ਨਾ ।

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** : ਗਲ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਪੈਂਦੇ ਹੋ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਕੋਈ ਅਜਿਹੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਕਾਫੀ ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਕਰਕੇ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਤੇ ਭਾਰ ਪਾਇਆ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ । ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਵਿਚ ਕੁਝ ਵੀ ਅਜਿਹਾ ਨਹੀਂ ਰਖਿਆ ਗਿਆ ਜਿਸ ਤੋਂ ਇਸ ਦਾ ਪਤਾ ਲੱਗੇ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਦੇ ਤਜਰਬੇ ਤੋਂ ਕੁਝ ਸਬਕ ਲਿਆ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਅਨੁਸਾਰ ਨਵੇਂ ਹਾਲਾਤ ਦਾ ਟਾਕਰਾ ਕਰਨ ਲਈ ਕਾਰਵਾਈ ਕੀਤੀ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਮਨਿਸਟਰ ਇਨਚਾਰਜ ਤਾਂ ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਹਨ ਕਿ ਖੁਰਾਕ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੱਲ ਹੋਵੇ ਜਾਂ ਨਾ ਹੋਵੇ ਅਤੇ ਇਸ ਕਾਰਨ ਨੂੰ ਬਨਾਉਣ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਪਤਾ ਹੋਣ ਤੇ ਵੀ ਉਹ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਨ ਲਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ । ਉਹ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਹੋਰਡਰਾਂ ਨੂੰ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾ । ਉਹ ਲੈਂਡਲਾਰਡਜ਼ ਅਤੇ ਸਟਾਕਿਸਟਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਕੁਝ ਕਹਿਣ ਲਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ । ਸਿਰਫ ਇਹ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਅਸੀਂ ਡਿਪੋ ਖੋਲ੍ਹ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]
ਰਹੇ ਹਾਂ । ਪਰ ਇਸ ਨਾਲ ਸਾਰਾ ਮਸਲਾ ਹਲ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੇਗਾ । ਅਜ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜੋ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦਾ ਭਾ ਹੈ ਉਸ ਬਾਰੇ ਤਾਂ ਬਾਕੀ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਨੂੰ ਛੱਡੋ ਚੰਡੀਗੜ ਦੇ ਭਾ ਹੀ ਪਤਾ ਕਰ ਲਵੋ ਕਿ ਕਣਕ ਦਾ ਕੀ ਭਾ ਹੈ । ਇਹ ਤਾਂ ਇਕਨਾਮਿਕਸ ਦਾ ਮਸਲਾ ਹੈ । ਅਤੇ ਇਸ ਗੱਲ ਨੂੰ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਵੀ ਅਨਭਵ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਦਾ ਮੂਲ ਕਾਰਨ ਇਨਫਲੇਸ਼ਨ ਹੈ । ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਕੇਂਦਰੀ ਸਰਕਾਰ ਆਪਣੇ ਯਤਨ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣੋ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਸਕਦਾ ਕਿ ਉਹ ਕਿਸੇ ਹਦ ਤਕ ਸਫਲ ਹੋਈ ਵੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਹਦ ਤਕ ਸਫਲ ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਇਹੀ ਕਾਰਨ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਣਕ ਦੀਆਂ ਕੀਮਤਾਂ ਚੜ੍ਹ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਜ਼ੋਰ ਦੇਵਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਨੂੰ ਅਨੁਭਵ ਕਰੇ ਅਤੇ ਕਣਕ ਦੇ ਮਸਲੇ ਨੂੰ ਅਜਿਹੇ ਢੰਗ ਨਾਲ ਹਲ ਕਰੇ ਕਿ ਜਿਸ ਨਾਲ ਗਰੀਬ ਜਨਤਾ ਤੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਭਾਰ ਨਾ ਪਏ । ਬਾਕੀ ਬਜਟ ਪਾਸ ਕਰਨ ਨਾਲ ਜਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਡੀਮਾਂਡਾਂ ਪਾਸ ਕਰਨ ਨਾਲ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਬਣਨ ਲਗਾ ਜਦੋਂ ਤੱਕ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਸੀਰੀਅਸਲੀ ਨਾ ਲਿਆ ਗਿਆ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਅਪਣੀ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰੀ ਮਹਿਸੂਸ ਨਾ ਕੀਤੀ ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬੀ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਖੁਰਾਕ ਦੇ ਮਸਲੇ ਤੇ ਕੋਈ ਇਫੈਕਟਿਵ ਕੰਟਰੋਲ ਨਹੀਂ । ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਪ੍ਰਾਈਸ ਸਪੋਰਟ ਦਾ ਮਸਲਾ ਸੀ ਅਤੇ ਅਜ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਕਣਕ ਦੇ ਆਟੇ ਦਾ ਰੇਟ 15 ਰੁਪਏ ਮਣ ਤਕ ਜਾ ਪਹੁੰਚਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਨਾਲ ਨਾਲ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਰੇਵੀਨਿਊ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀਆਂ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਆਈਆਂ ਹਨ ਕਿ ਕਰਾਪ ਬੜੀ ਡੈਮੇਜ ਹੋ ਚੁੱਕੀ ਹੈ ਅਤੇ ਪਾਣੀ ਵਿਰਨ ਨਾਲ ਬਿਆਈ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਗੱਲਾਂ ਤੋਂ ਕਲੀਅਰਲੀ ਇਸ ਗਲ ਦਾ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿ ਵ੍ਹੀਟ ਦੀ ਪਰੋਡੌਕਸ਼ਨ ਕਿਤਨੀ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਹੀ ਮੰਗ ਨੂੰ ਮੁਸ਼ਕਿਲ ਨਾਲ ਪੂਰਾ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ । ਇਸ ਸਾਰੀ ਪੂਰੀ ਇਨਫਾਰਮੇਸ਼ਨ ਹੋਣ ਤੇ ਕਿ ਜੋ ਫਸਲ ਆਏਗੀ ਉਹ ਕਿਤਨੀ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਕੀ ਹਾਲਤ ਹੋਵੇਗੀ ਕੋਈ ਕਾਰਵਾਈ ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ । ਅਸੀਂ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਇਸ ਗਲ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਆਏ ਅਤੇ ਇਸ ਸਾਲ ਵੀ ਕੀਤੀ ਕਿ ਤੁਸੀਂ ਕੋਈ ਪ੍ਰਾਈਸ ਇਨਡੈਕਸ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰ ਦੇਵੋ—12, 14 ਜਾਂ 15 ਰੁਪਏ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਜ ਤਕ ਕੋਈ ਪ੍ਰਾਈਸ ਇਨਡੈਕਸ ਨਹੀਂ ਫਿਕਸ ਕੀਤਾ । ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਨਤੀਜਾ ਇਹ ਹੋਇਆ ਕਿ ਕਦੀ ਵ੍ਹੀਟ ਦਰਾਮਦ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਕਦੀ ਬਰਾਮਦ । ਇਸ ਦਾ ਕਾਰਨ ਹੀ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਕੋਈ ਸੈਟਿਲਡ ਪਾਲਿਸੀ ਨਹੀਂ । ਜੇਕਰ ਕੋਈ ਨੀਅਤ ਪਾਲਿਸੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਹਾਲਾਤ ਪੈਦਾ ਨਾ ਹੋਣ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ, ਹਾਲਾਤ ਨੂੰ ਵੇਖ ਕੇ, ਕੋਈ ਰਾਹ ਇਖਤਿਆਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਇਹ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ ਵੀ ਜਦੋਂ ਹੜ੍ਹ ਆਏ ਤਾਂ ਇਹ ਆਪਣੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਕਾਰਨ ਕੰਟਰੋਲ ਨਾ ਕਰ ਸਕੇ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਇਫੈਕਟਿਵ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਨ ਤੋਂ ਵਾਂਜਿਆ ਰਹੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਗਲ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਸੂਬਾ ਅਸਾਡੀਆਂ ਲੋੜਾਂ ਲਈ ਖੁਰਾਕ ਪੂਰੀ ਕਰ ਸਕੇ ।

**Minister for Finance**: On a point of Order, Sir. He is going absolutely beyond the present demand. This demand is in regard to the transactions of the last year. If you permit him to raise those points, then I will have to go into the entire policy of the Government.

**Sardar Sarup Singh :** What is your ruling, Sir ?

**Mr. Speaker :** I have already given my ruling on this point.

**Sardar Sarup Singh :** What is that ?

**Sardar Sarup Singh :** Sir, so many transactions are involved. Wheat has been exported from and imported into the State. Then wheat has also been stored in the State.

**Mr. Speaker :** That is too far-fetched. You should discuss the items included in the demand.

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I would like to draw your attention to item No. 3 under the heading "EXPENDITURE" at page 2 of the Estimates which reads like this :—

> "3. Balance payable on account of 4,000 tons of wheat imported from Pakistan at Rs 14 per maund f.o.r. destination 7,24,400."

**Minister for Finance :** That was imported during the last year.

**Sardar Sarup Singh :** But this is the demand before me......

**Mr. Speaker :** Please speak on the demand.

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I beg to submit that I am discussing this demand.

**Minister for Finance :** Sir, my submission is that if you permit the hon. Member to raise those points, then I will have to explain the entire policy of the Government.

He cannot discuss those things which are not mentioned in this demand. This demand relates to the transactions of the last year. He can speak about those transactions.

**Mr. Speaker :** When the demand has come before the House for discussion, why can't he refer to a thing which pertains to the items included in it in his speech ?

**Minister for Finance :** But he should not refer to the present policy of the Government........

**अध्यक्ष महोदय** : यह डीमांड हाऊस के सामने आई है और वह गवर्नमैण्ट की wheat की import और export policy पर बहस कर रहे हैं और यह इस डीमांड का एक item है। अगर इस चीज़ पर बहस न हो तो कोई scope ही discussion का नहीं रहता। (This Demand has been brought before the House. The hon. Member is discussing the policy of Government relating to the import and export of wheat and this is one of the items of this demand. If discussion on it is disallowed then no scope for discussion on this demand is left.)

**वित्त मंत्री** : यह आप की बात ठीक है मगर इस का scope limited है। The scope of discussion is limited to the extent कि जो गवर्नमैण्ट की उस वक्त की wheat की procurement और distribution की policy थी उस पर ही बहस करें। Sir this is the only scope of discussion और मौजूदा पालिसी से इस का कोई सरोकार नहीं।

That is absolutely beyond the scope of discussion on this demand. If that is allowed to be done, then I will have to explain the entire policy of the Government.

**Sardar Sarup Singh.** Sir, I submit that my speech is completely germane to this demand.

**अध्यक्ष महोदय** : तो आप को statement इसी तरह रखनी चाहिये थी । जब आपने statement में यह mention किया है कि..(Then the hon. Minister should have appended the statement to this demand accordingly. When it has been mentioned in this demand that—)

The original targets of distribution could not be maintained due to the abnormal deficit of wheat.....)

**Minister for Finance:** That happened during the last year.

**Mr. Speaker :** It is further stated in the note relating to this demand that additional wheat stocks had, therefore, to be imported from Pakistan and Bombay in order to feed the said Distribution Scheme.

**Minister for Finance :** Not during the current financial year.

**अध्यक्ष महोदय** : तो क्या आप के ख्याल में इस के मुतअल्लिक मैम्बर साहिबान को इस का पढ़ लेना ही काफी होगा ? (Does the hon Minister think that the mere reading of it would be sufficient for the hon. Members?)

**वित्त मंत्री** : स्पीकर साहिब, मेरी अर्ज़ यह है कि वह last year की reference है । जिस समय की कि यह डिमांड है उस वक्त के हालात को सामने रख कर उस को criticise करें ।

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I beg to submit that what I am saying is completely germane to this demand and I am not saying one word which is irrelevant. I am fully entitled to discuss the policy of this Government.

**Minister for Finance :** Last year's policy and not the present one.

**Sardar Sarup Singh :** You have brought this demand before this House and I am entitled to discuss it fully.

**अध्यक्ष महोदय** : मगर आप डिमांड पर ही बोलें । (But please speak on this demand only.)

**Sardar Sarup Singh :** Sir, I beg to submit that my hon. Friend needs a refresher course in the Rules of Business.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਰਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਸਾਡੀ food policy ਹੈ ਉਹ ਕੋਈ well settled policy ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਹੁਣ ਰੋਜ਼ਾਨਾ hand to mouth ਰਹਿੰਦੇ ਹਾਂ । ਇਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ we are living from hand to mouth. ਇਸ ਦੀ ਕੀ ਵਜਾਹ ਹੈ । ਉਸ ਦੀ ਵਜਾਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਾਡੀ food policy well planned ਨਹੀਂ ਹੈ । ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਜਿਤਨੀ ਵੀ surplus wheat ਸੀ ਉਹ ਸਾਰੀ ਦੀ ਸਾਰੀ ਹੀ ਬਾਹਰ ਭੇਜ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਹੁਣ ਕੀ ਕਰ ਰਿਹੇ ਹਾਂ ? ਅਸੀਂ ਹੁਣ ਬਾਹਰ ਤੋਂ ਮੰਗਾ ਰਹੇ ਹਾਂ । food ਦੀ ਹਾਲਤ ਇਸ ਵੇਲੇ ਬਹੁਤ deteriorate ਹੋ ਚੁਕੀ ਹੈ । ਪਹਿਲਾਂ ਤਾਂ ਕੋਈ care ਨਹੀਂ ਕੀਤੀ ਗਈ । ਸਾਰੀ surplus wheat ਸੂਬੇ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਭੇਜ ਦਿੱਤੀ ਗਈ ਤੇ ਹੁਣ import ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਖਰਾਬ imported wheat supply ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । Cheap Depots ਖੋਲ੍ਹੇ ਗਏ ਹਨ । ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ

ਅਤੇ food policy ਨੂੰ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਕਰਕੇ settle ਕਰਦੇ ਤਾਂ ਅੱਜ ਸਾਡੀ ਇਹ ਹਾਲਤ ਨਾ ਹੁੰਦੀ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਨ ਨਾਲ ਇਹ ਜਿਹੜਾ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਪਿਆ ਸੀ ਉਹ avoid ਹੋ ਸਕਦਾ ਸੀ । ਇਹੋ ਮੇਰਾ objection ਹੈ ।

**अध्यक्ष महोदय** : (वित्त मंत्री से) आपने यह डीमांड हाऊस के सामने पेश की है और इस पर बहस हो रही है । वह कह रहे हैं कि wrong food policy की वजह से food situation में deterioration हुई और इसी वजह से यह डीमांड हाऊस के सामने आई, अगर इस की proper handling होती तो इस के लाने की ज़रूरत न पड़ती । (*Pointing out to the Finance Minister*) He has placed this Demand before the House and it is being discussed. The hon. Member is submitting that owing to the wrong food policy of the Government the food situation got deteriorated and that is why this Demand has been put forward. If the food situation had been properly handled then the necessity of bringing forward this Demand would not have arisen.)

**वित्त मंत्री** : यही तो जनाब में अर्ज़ कर रहा था कि अगर proper handling नहीं हुई है तो कब ? जिस वक्त यह deterioration हुई उस वक्त proper handling नहीं हुई । यह तो पिछली बात है मगर इस का मौजूदा पालिसी से क्या ताल्लुक है ।

**अध्यक्ष महोदय** : मैं भी आप से एक बात पूछना चाहता हूं । एक बात का आप मुझे भी जवाब दें कि जब आप ने यह डीमांड यहां पेश की और आप उन से यह amount तलब कर रहे हैं तो वह यह कैसे नहीं पूछ सकते कि food situation deteriorate क्यों होने दी जिस की वजह से यह डीमांड लानी पड़ी ? उस situation को क्यों पहले properly handle नहीं किया गया जिस की वजह से यह खर्च करना पड़ा । अगर वह यह नहीं पूछ सकते तो इस के यहां लाने का क्या मतलब रह जाता है ? (I also wish to know one thing from the hon. Minister. Will he please tell me that when he has moved this Demand before the House and the hon. Members are being asked to vote the amount then how can they be prevented from enquiring from the Government as to why the food situation was allowed to deteriorate for which the Government had to bring forward this demand ? Why was not the situation properly handled at the proper time for which this expenditure had to be incurred by the Government ? If the hon. Members cannot ask this question then the very purpose of putting this Demand before the House would be defeated.)

**वित्त मंत्री** : स्पीकर साहिब, मैं ने ऐसा नहीं कहा कि वह न पूछें । वह हर बात पूछ सकते हैं । लेकिन सवाल यह है कि कब की ? उस वक्त की जिस वक्त की यह डीमांड है और जिस वक्त की यह पालिसी है । मगर अगर उस से आयंदा सालों की पालिसी discuss की जाए तो जनाब मेरी राए है कि यह beyond the scope है ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** : ਇਹ ਕੋਈ excess demand ਤਾਂ ਨਹੀਂ, supplementary demand ਹੈ ।

**वित्त मंत्री** : किस वक्त की supplementary डीमांड है यह भी देखा है या नहीं ?

**प्रोफैसर मोता सिंह** आनन्दपुरी (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, यहां एक सवाल उठा और मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि इस डिमांड नम्बर दो के बारे में आखरी लाईन में लिखा है "Additional appropriation for Rs 25,38,900 is, therefore, necessary." तो यह जो Additional Appropriation है हाऊस के सामने आया है इस लिये हाऊस को इतना अख्तियार तो ज़रूर है कि इस appropriation के ऊपर अपने पूरे विचार पेश करे। इस वास्ते मैं मिनिस्टर साहिब की खिदमत में बड़े अदब से कहूंगा कि इस problem के pros and cons जो हैं वह food provision के मुतािल्लक हैं, आपने इसका इस में जिक्र किया है। इस में कोई शक नहीं कि यह पिछले साल के बारे में हैं। मगर अगर किसी मैम्बर साहिब ने आयंदा के लिये भी कुछ कह दिया तो इस में कोई दोष नहीं आ जाता। यह तो एक suggestion होती है कि पहले अगर ऐसा हुआ तो अब क्यों हुआ और आयंदा ऐसा न हो। Past errors को तो हम retrieve नहीं कर सकते लेकिन future line तो lay कर सकते हैं कि पिछली गलतियों की रौशनी में हम आयंदा ऐसा न करें और संभल कर चलें। अगर ऐसी बात मेरे किसी साथी ने कह दी है तो वह यह कहने में हक बजानिब थे। मैं भी उन की ताईद में ही कुछ कहूंगा। वह यह कि पंजाब वह है जिसे granary कहते हैं और wheat के मुताल्लिक तो ज़रूर कहना और मानना पड़ता है कि पंजाब को ऐसा कहलाने के लिये फख्र था। सारी दुनिया को यह wheat देता था। हिंदुस्तान के दूसरे सूबों को ही नहीं बल्कि फ्रांस और इंग्लैंड जैसे बैरूनी देशों को export करता था। आज इस की यह हालत क्यों हुई? और चीज़ों के अलावा यहां एक और abnormal चीज़ आई और वह था flood havoc। तो मैं पिछले साल की ही बात लेता हूं। पिछले साल अक्तूबर में जब floods आए तो उस वक्त जो खरीफ की फसल थी, रब्बी तो उस के बाद बोई गई है, तो उन floods से रब्बी को तो नुक्सान नहीं पहुंचा, क्योंकि वह तो बाद में बोई गई, इस लिये सवाल पूछा जा सकता है कि फिर कमी क्यों हुई, यह कहा जाए कि बहुत सारी चीज़ें floods में ज़ाया हो गई और बहुत सारे स्टाक्स waste हो गए, तो यह दलील तो दी जा सकती है मगर यह नहीं कहा जा सकता कि रब्बी की फसल तबाह हो गई थी। सरकार की तरफ से जो इस की तकसीम लोगों में की गई मैं उस के साथ तीन चार महीने दिन रात रहा हूं और मुझे सारा पता है। वाकई ज़रूरत बहुत थी। आप ने भी इस में कहा है कि abnormal deficit of wheat को पूरा करने के लिये जब Government of India के स्टाक से भी ज़रूरत पूरी न कर सके तो फिर पाकिस्तान और बम्बई की तरफ से मंगवानी पड़ी।

आप की हकूमत ने कोशिश की लेकिन उस वक्त आप वज़ारत में नहीं थे। इस वक्त आप पूरे रुकन हैं। हकूमत ने कोई दकीका फ्रोगुज़ाश्त नहीं किया दौड़ धूप करने में और दिन रात लोगों की तक्लीफें दूर करने की कोशिश की। लेकिन अफसोस इस बात का है कि साथियों ने बार बार कहा लेकिन आपने stock न किया। यह कहना कि storage की difficulties हैं इस बात पर सब को शुबा है। पंजाब अपनी wheat की जरूरियात पूरी करने के बाद export कर सकता है लेकिन गवर्नमैण्ट को चाहिये कि गंदम पहले न

export करे । गवर्नमैण्ट की तरफ से कहा गया कि Government of India मजबूर करती है । लेकिन मैं कहूंगा कि Government of India अगर मजबूर करे तो उसे यह बात पहले वाज़िया ..र देनी चाहिये कि हमारी अपनी necessities क्या हैं। पंजाब के हिस्से में flood-stricken area बहुत ज्यादा है । आये दिन हमारी फसलें सैलाब या भारी बारिश की वजह से तबाह हो जाती हैं। इस लिये हमें गंदम को store करने की तरफ ज्यादा ध्यान देना चाहिये । अगर हम बार बार अपने suggestions देते हैं और उन्हें stress करते हैं तो यह गवर्नमैण्ट के लिये अच्छी बात है । अगर गवर्नमैण्ट flood situation को meet करने के लिये पहले ही गंदम को store कर ले तो उसे बाद में तकलीफ नहीं उठानी पड़ेगी । इस लिये मैं कहूंगा कि additional appropriation की रकम 25,38,000 बहुत ज्यादा है । इतनी भारी रकम की मंजूरी हाऊस ने देनी है तो हाऊस के हर एक मैम्बर का हक है कि इस appropriation पर जायज़ नुक्ताचीनी करे और अपने काबिल Finance Minister की तवज्जुह तमाम खामियों की तरफ दिलाए। इन इलफाज़ के साथ में उम्मीद करता हूं कि यह काम आयंदा अच्छी तरह से पूर्ण होगा ।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, मुझे इस बात पर कोई एतराज़ नहीं कि मैं अपने दोस्त फाईनैन्स मिनिस्टर साहिब के इस ख्याल से इत्तफाक करूं कि यह गलती उन की मिनिस्टरी से नहीं बल्कि पहली मिनिस्टिरी से सरज़द हुई लेकिन, स्पीकर साहिब, खैर इस में तीन चार बातें ऐसी हैं जो आप की तवज्जुह के काबिल हैं और आप की विसातत से मैं गवर्नमैण्ट के नोटिस में लाना चाहता हूं ।

पहली बात यह है कि आखिर सारा मुल्क हैरत ज़दा हो जाता है जब वह यह सुनता है कि पंजाब जो अनाज के मामले में deficit से surplus हो गया था उसे बाहर से अनाज मंगवाने की क्यों ज़रूरत पड़ी। मुझे इस बात की कतअन कोई तकलीफ महसूस नहीं होती यह मानने में कि चार हज़ार टन गंदम अगर बाहर से कभी मंगवानी पड़ जाये लेकिन हकीकत यह है स्पीकर साहिब, कि इस से कहीं ज्यादा गंदम इस स्टेट में पैदा होती है तो इस पर पूरी निगाह नहीं रखी जाती और वह बाहर export की जाती है या गवर्नमैण्ट आफ इंडिया को भेज दी जाती है या लोग खुद ही जब अनाज के बाहर भेजने पर कोई पाबन्दी न हो तो बाहर भेज देते हैं। मैं किसी पर दोष नहीं देता लेकिन सोचना यह है कि हमारी स्टेट में रहने वाला जो मज़दूर है उस पर इस का नतीजा क्या होगा। पंडित जवाहर लाल नेहरू पंजाब के नौजवानों पर बहुत फख्र करते हैं और कहते हैं कि पंजाबी बड़े हिम्मत वाले और बहादुर हैं। लेकिन यह कितनी अफसोस की बात है अगर इन लोगों को रद्दी गंदम खानी पड़े और महंगे दामों खानी पड़े और फिर इस के इलावा हमारी गवर्नमैण्ट को और अफसरान को यह ताने सुनने पड़ें कि वह गंदम की wholesale या retail sale की इजाज़त अपने महबूबों को देते हैं। क्या ही अच्छा हो कि हमारे फाईनैन्स मिनिस्टर जो काबिल हैं वह इस बात का फिक्र करें कि सूबे के इखराजात पर ज्यादा बोझ न पड़े और खास कर ऐसे इखराजात जो हमारी स्टेट deserve नहीं करती । इस लिये जब हम इस डिमांड पर अपने ख्यालात पेश करते हैं तो इस पर खफा नहीं होना चाहिये, बिगड़ना नहीं चाहिये

[मौलवी अब्दुल ग़नी डार]

क्योंकि हमारा तो काम, स्पीकर साहिब, आप की तवज्जुह दिलाना है और आप की विसातत से सरकार की तवज्जुह दिलाना है कि यह रास्ता गलत है। इस का नतीजा यह होता है कि लोगों में demoralization आ जाती है कि ज़्यादा अनाज पैदा करने वाला सूबा बाहर की तरफ देखे। अगर इस पर किसी मैम्बर की तरफ से नुक्ताचीनी की गई है, चाहे वह आपोज़ीशन का मैम्बर हो या सरकारी बेंचों पर बैठने वाला, तो उन्हें यह समझना चाहिये कि ऐसी नुक्ताचीनी उन की भलाई के लिये की जाती है। वह दिन, स्पीकर साहिब, मुझे याद है जब मैं एक दिन इस हाऊस में किताबों का पलंदा साथ लाया था ताकि गवर्नमैण्ट की तवज्जुह उन बातों की तरफ दिलाई जाये। उस वक्त वज़ीरे तालीम हंसे और मैंने कहा कि कल शायद उन को रोना पड़ेगा। तो उस वक्त हाऊस में कुछ तलखी सी पैदा हो गई थी लेकिन आपने अच्छा किया कि उस तलखी को संभाल लिया। यह तो इशारे होते हैं स्टेट को और स्टेट के द्वारा स्टेट के चलाने वाले अफसरों को कि वह खामखाह क्यों बदनामी लेते हैं। Fair price shops खोलें, cheap stores खोलें और फिर देखा जाये कि किस को दें और किस को न दें। गवर्नमैण्ट इन सब एतराज़ों से बच जाती है अगर वह पहले कुछ न कुछ गंदम खरीद कर store कर ले। पिछले साल न किया तो बुरा किया। अगर ऊपर से कोई credit आता है तो भी उन का होगा और अगर बुराई तो भी उस की ज़िम्मेदारी उन के कंधों पर होगी। हकूमतें तो चलती रहती हैं---कभी कोई और कभी कोई। इस लिये मैं उम्मीद करता हूं कि फाईनैन्स मिनिस्टर साहिब बुरा न मनाएंगे और हिदायत जारी करेंगे कि आयंदा मुसीबतों पर काबू पाने के लिये पेश अज़ वक्त इलाज करें। गंदम वगैरह को store किया करें ताकि वक्ते ज़रूरत काम आये और बाहर से न मंगवानी पड़े। मैं उम्मीद करता हूं कि वह मेरी इन मारूज़ात को अच्छी रौशनी में लेंगे।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, जहां तक इस demand का ताल्लुक है मैं आप के सामने इस की background रखना चाहता हूं जिस की वजह से पिछले साल यह मुनासिब न समझा गया था कि wheat का storage किया जाये। दर हकीकत ऐसा वाक्या हुआ तो इस की दो वजूहात हैं---एक तो हम ने storage नहीं किया क्योंकि हम ने ज़रूरत नहीं समझी कि wheat store की जाये। दूसरे unprecedented floods आए थे। Storage क्यों नहीं किया ? इस की वजह बिल्कुल साफ है कि उस वक्त पिछले दो साल से पंजाब की production काफी surplus थी कि सरकार को 3 लाख टन के करीब अपनी needs से ज़ायद production हुई। खुराक की हालत काफी सुधर गई थी और सुधर रही थी। इन हालात के होते हुए यह अंदाज़ा लगाया गया कि गवर्नमैण्ट के लिये storage करना जरूरी नहीं। इस लिये पिछले साल के बजट में गंदम की storage करने के लिये कोई provision न रखा गया बल्कि मैम्बर साहिबान जानते हैं कि उस वक्त तो price support की पालिसी गवर्नमैण्ट को enforce करनी पड़ी क्योंकि stock surplus था और कीमतें दिन-ब-दिन गिर रही थीं। इस लिये इन तमाम हालात को मद्देनज़र रख कर यह ख्याल किया गया कि storage

करने की जरूरत नहीं है। लेकिन उस के बाद ऐसे unprecedented floods आ गये जो आप जानते हैं, living memory में कभी नहीं आए थे। उन से बहुत तबाही हुई। खास तौर पर जितनी foodgrains की destruction इन की वजह से हुई उसे कोई anticipate नहीं कर सकता था। मेरा ख्याल है कि पहले कभी food की destruction इतनी नहीं हुई थी। यही कारण था जिस से उस वक्त food की shortage हो गई। इन floods से बहुत से rural areas affect हो गए। उस वक्त हमें जरूरत पड़ी कि हम वहां गंदम पहुंचाएं। मगर हमने गंदम store नहीं की हुई थी। इन हालात में हमें गवर्नमैण्ट आफ इंडिया से गंदम लेनी पड़ी क्योंकि उन्होंने खरीद कर store की हुई थी। इस के अलावा हम ने बाहर से भी मंगवाई। चार हज़ार टन पाकिस्तान से और चार हज़ार टन बम्बई से। Storage न करने की यह वजूहात थीं जो मैं ने बताई हैं। यह provision उस गंदम के बारे में है जो उस फौरी जरूरत को पूरा करने के लिये खरीद करनी पड़ी। इस लिये इस demand में कोई ऐसी मांग नहीं है जिस के मुताल्लिक कोई एतराज किया जाए। यह ऐसी चीज़ है जिसे कोई anticipate नहीं कर सकता था।

बाकी storage के मुताल्लिक बहुत कुछ कहा गया है। मुनासब तो यह होता कि मैं इन चीज़ों का जवाब किसी और वक्त देता। लेकिन चूंकि सवाल उठाया गया है इस लिये इस के बारे में कुछ passing reference कर देता हूं। यह तो मैम्बर साहिबान जानते हैं कि food की पालिसी all India basis पर चलती है। Individual States को यह अख्तियार हासिल नहीं है कि वह food export या import पर पाबन्दी लगा सकें। Essential Commodities Act के मातहत जो चीज़ें आती हैं वह कोई State ban नहीं कर सकती जब तक सेंट्रल गवर्नमैण्ट अख्तियार delegate न कर दे। अगर हमें कोई दिक्कत है तो हम सेंटर के पास पहुंचते हैं। ज्यों २ हमें गंदम की export की वजह से या prices rise होने की वजह से दिक्कत पेश आई, हम सेंटर को इत्तलाह देते रहे हैं। यह हम सेंटर को बताते रहे हैं कि इस साल export की वजह से prices बढ़ रही हैं और हमारे stocks पर असर पड़ रहा है। इन सब बातों से हम सेंटर को आगाह करते रहे हैं। मगर न सेंट्रल गवर्नमैण्ट की और न ही पंजाब गवर्नमैण्ट की यह पालिसी है कि foodgrains की prices या movement पर कोई पाबन्दी लगाई जाए। मैं ने पहले अर्ज किया है कि हमारी annual food production 13 लाख 36 हज़ार टन है और हमारी normal खपत 12 लाख टन के करीब है। इस तरह हमारी production खपत से एक लाख टन से ज्यादा है। इन हालात में storage का सवाल पैदा नहीं होता। जैसे आप जानते हैं कि गवनमैण्ट आफ इंडिया ने wheat की एक basic price मुकर्रर की हुई है। पिछले साल जब हम ने गंदम की खरीद की थी तो गवर्नमैण्ट आफ इंडिया के एजंट के तौर पर की थी। उन्होंने जो गंदम की basic price मुकर्रर की है वह दस रुपये मन है। मतलब यह है कि price इस से कम न हो। अगर कम हो तो सरकार खुद मारकिट में आकर गंदम खरीद ले ताकि कीमत basic price से नीचे न जाए। इस साल आप जानते हैं कि कीमत दस रुपये मन के level पर आई ही नहीं।

[वित्त मंत्री]

मुझे याद है कि सारे पंजाब में केवल एक जगह, यानी पट्टी में गंदम की कीमत 10½ रुपये मन हुई थी और वह भी एक दो दिन। और फिर तब से दिन-ब-दिन कीमत बढ़ती रही है। पहले 11 रुपये मन हुई, फिर 12 रुपये, फिर 13 रुपये और 14 रुपये मन हुई। इस तरह से कीमत शुरू से बढ़ती रही है। क्योंकि गवर्नमैण्ट आफ इंडिया का price का level 10 रुपये है, इस लिये अगर इस से कीमत नीचे आ जाए तब हम ने खरीद करनी होती है। इस लिये इस साल हमारे खरीद करने का सवाल ही पैदा नहीं हुआ।

मैंने पहले अर्ज किया है कि जहां तक food का ताल्लुक है हमारे यहां shortage नहीं है। इस लिये गवर्नमैण्ट panicky नहीं है। हमें घबराहट सिर्फ इस बात की हुई है कि prices में abnormal rise हुआ है। इसी लिये हम ने गवर्नमैण्ट आफ इंडिया से गंदम मंगवाई। जब से वह गंदम आई है, मुझे खुशी है कि prices fall कर रही हैं। मेरी present information यह है कि अमृतसर में गंदम की कीमत 12 से 14 आने फी मन तक गिर चुकी है। इस लिये मैं अर्ज कर रहा था कि तशवीश हम को तब हुई जब prices rise करने लगीं। इस rise को रोकने के लिये हम ने effective steps लिये हैं। आइंदा के लिये भी shortage नहीं है। गवर्नमैण्ट आफ इंडिया ने हमें categorical assurance दी है कि पंजाब को wheat की जितनी जरूरत होगी, पूरी की जाएगी। पहले storage की जरूरत नहीं थी, आइंदा की need पूरी होगी। इस में किसी किस्म के शक की गुंजाइश नहीं होनी चाहिये। Storage न करने की वजूहात मैंने बता दी हैं। न ही prices को control करने की जरूरत पैदा हुई क्योंकि हम पब्लिक में panic पैदा करना नहीं चाहते। हम movement और prices वगैरह पर controls की ज़हमतें न सिर्फ पंजाब में बल्कि हिंदुस्तान में भी लाना नहीं चाहते। किसी सूरत में हम कोई restriction लगाना नहीं चाहते। गवर्नमैण्ट पूरे तौर पर अपनी food policy से वाकिफ़ है और इस बारे में जो कुछ हो सकता है कर रही है।

**Mr. Speaker :** Question is—

That a supplementary sum not exceeding 25,25,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 85-A—Capital Outlay on Provincial Schemes of State Trading.

*The motion was carried.*

---

## 25—GENERAL ADMINISTRATION (DEMAND NO. 3)

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a supplementary sum not exceeding Rs. 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957 in respect of 25-General Administration.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a supplementary sum not exceeding Rs. 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957 in respect of 25-General Administration.

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** (ਟਾਂਡਾ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਆਪ ਹੀ ਇਸ ਮੰਗ ਵਿਚ ਲਿਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਰਕਮ ਜਿਹੜੀ ਇਹ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਰਾਹੀਂ ਲੈ ਰਹੇ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਦਾ ਇਹ ਮਤਲਬ ਹੈ ਕਿ ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ ਬਜਟ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਵਾਇਆ ਹੈ ਉਹ ਗਲਤ ਹੈ। ਅੱਜ ਡਿਪਟੀ ਮਿਨਿਸਟਰ ਅਤੇ ਪਾਰਲੀਮੈਂਟ੍ਰੀ ਸੈਕਰੇਟਰੀ ਮੁਕੱਰਰ ਕਰਨ ਕਰਕੇ ਇਸ ਰਕਮ ਦੀ ਲੋੜ ਪਈ ਹੈ। ਪਰ ਇਸ ਲਈ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਰਕਮ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਵਾ ਲਈ ਹੈ। ਕਈ ਥਾਂਵਾਂ ਤੇ excess demands ਆਉਂਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਕਈ ਥਾਂਵਾਂ ਤੇ ਆਪਣੇ ਕੋਲ ਉਂਜ ਹੀ ਇਹ ਜ਼ਿਆਦਾ ਰੁਪਏ ਰੱਖ ਛੱਡਦੇ ਹਨ। ਪਹਿਲਾਂ ਬਜਟ ਦੇ ਵੇਲੇ ਇਹ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਛੁਪਾ ਰੱਖੀ ਹੈ, ਹੁਣ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਫਾਲਤੂ ਰਕਮ ਹੈ ਜਿਹੜੀ ਉਸ ਸਮੇਂ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਵਾਈ ਸੀ।

ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਦੂਸਰੀ ਗੱਲ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਦਾ ਟੁੱਟਣ ਭੱਜਣ ਦਾ ਇਮਕਾਨ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਕਾਰਾਂ 40,000 ਮੀਲ ਚਲ ਚੁੱਕੀਆਂ ਹਨ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਤਿੰਨਾਂ ਡਿਪਟੀ ਮਿਨਿਸਟਰਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ Deputy Minister ਸਾਹਿਬ ਤਾਂ ਬਾਹਰ ਚਲੇ ਗਏ ਹਨ। ਦੋ ਡਿਪਟੀ ਮਿਨਿਸਟਰ ਹੀ ਐਥੇ ਹਨ, ਉਹ ਚਾਰ ਪੰਜ ਮਹੀਨੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਰਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਕੱਢ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਦੀ ਐਨੀ ਲੋੜ ਨਹੀਂ ਹੈ। Chief Parliamentary Secretary ਵਾਸਤੇ 18,000 ਰੁਪਏ ਦੀ jeep ਮੰਗੀ ਹੈ ਅਤੇ Deputy Ministers ਵਾਸਤੇ 13,000 ਰੁਪਏ ਦੀ। ਇਸ ਦੀ ਮੈਨੂੰ ਨਹੀਂ ਸਮਝ ਆਈ ਕਿ ਕੀ Chief Parliamentary Secretary ਦਾ ਰੁਤਬਾ Deputy Ministers ਨਾਲੋਂ ਵੱਡਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ? 13,000 ਅਤੇ 18,000 ਰੁਪਏ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੰਗੇ ਗਏ ਹਨ? 13,000 ਰੁਪਏ ਦੀ ਤਾਂ ਨਵੀਂ ਕਾਰ ਨਹੀਂ ਆਵੇਗੀ ਪੁਰਾਣੀ ਹੀ ਆਵੇਗੀ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਿਵੇਂ ਹੋਵੇਗਾ ? ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਹੋਰ ਵੀ ਤਾਂ ਕਈ ਆਦਮੀਆਂ ਨੇ ਬੈਠਣਾ ਹੋਵੇਗਾ। ਛੋਟੀਆਂ ਗੱਡੀਆਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਕਿਵੇਂ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਹੋਵੇਗਾ ? ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪਹਿਲੇ Chief Parliamentary Secretary ਕੋਲ ਤਾਂ car ਹੈ ਸੀ ਇਹ jeep ਦੀ item ਬਿਲਕੁਲ ਪਹਿਲੀ ਹੀ ਆਈ ਹੈ ਅੱਗੇ ਕਦੇ ਇਹ item ਨਹੀਂ ਆਈ। ਖਿਆਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ Elections ਨਜ਼ਦੀਕ ਆ ਰਹੇ ਹਨ ਅਤੇ jeep, car ਨਾਲੋਂ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਿਆਦਾ ਨੱਠ ਭੱਜ ਸਕਦੀ ਹੈ ਇਸ ਕਰ ਕੇ jeep ਦੀ ਲੋੜ ਪਈ ਹੈ। ਪਹਿਲੇ ਤਾਂ ਕਦੇ ਕਿਸੇ ਨੇ jeep ਨਹੀਂ ਮੰਗੀ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਇਸ ਦਾ ਕੋਈ ਖਾਸ ਮਕਸਦ ਮਲੂਮ ਹੁੰਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ cars ਨਾਲ ਹੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੰਮ ਚਲਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਹੋਰ ਫਜ਼ੂਲ ਖਰਚੀ ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਹੋਰ ਪੈਸੇ ਨਾਂ ਹੀ ਖਰਚਣ ਤਾਂ ਚੰਗਾ ਹੈ; ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਕੰਮ ਚਲਾਈ ਜਾਣ।

**श्री प्रबोध चंद्र** (गुरदासपुर) : स्पीकर साहिब, आज हाऊस के सामने जो Demand 57,000 रुपये की State cars खरीदने के लिये रखी गई है, मैं उस के सम्बन्ध में कहना चाहता हूं कि अगर 2 माह के लिये और इन्तज़ार कर लिया जाए तो अच्छा होगा; उस समय तक merger का नकशा हमारे सामने आ जायगा और पता लग जायेगा कि

[श्री प्रबोध चन्द्र]
कितने वज़ीर बनेंगे और कितने Deputy Minister बनेंगे और उन के लिये कितनी cars और कितनी jeeps की ज़रूरत पड़ती है । हो सकता है कि यह रुपया गवर्नमैण्ट बचा सके ।

दूसरी अर्ज़ मैं यह करना चाहता हूं कि जब यह कारें बेकार हो जाती हैं तो इन को बेच दिया जाना चाहिये और जो कीमत वसूल हो उस से कार लेनी चाहिये ताकि गवर्नमैण्ट का रुपया जाया न हो । लेकिन होता यह है कि उन कारों की staff cars में addition कर ली जाती है । इस से State Exchequer को कोई फायदा नहीं पहुंचता । जो cars हमारे पास थीं उन से गुज़ारा हो रहा था । लेकिन अब उन को भी staff cars में add कर लिया गया है और नई खरीदी जा रही हैं । मेरी अर्ज़ है कि जो cars ऐसी बेकार समझी जाती हैं उन को बेच कर उन की कीमत वसूल की जानी चाहिये । मुझे कल परसों दिल्ली से आने का मौका मिला तो मैं ने स्टेशन पर कुछ कारें देखीं । पता करने पर मालूम हुआ कि उन में Under Secretaries और दूसरे अफसर बैठे थे । मैंने पूछा कि यह कारें कैसी हैं तो उन्होंने बताया कि नई कारें तो Ministers अपने पास रखते हैं और जब पुरानी हो जाती हैं, बेकार हो जाती हैं तो हमें दे देते हैं । उन्होंने कहा कि नई कारें जल्दी २ खरीदो ताकि पुरानी हमें मिल जायें । तो मेरी अर्ज़ यह है कि जब तक हमारे सामने merger का पूरा नक्शा नहीं आ जाता उस वक्त तक हमें इन्तज़ार करना चाहिये । तब हमें यह मालूम हो जायेगा कि कितने वज़ीर होंगे और कितने Deputy Ministers होंगे । इस लिये 2,3 महीने तक गुज़ारा हो जाए तो बहुत अच्छा है । ऐसा मज़ाक अच्छा नहीं, किसी शायर ने कहा है कि—

तुम्हारी बांदियां रेशम के अम्बारों से तुलती हैं ।
हमारी बेटियों के तन की उरयानी नहीं जाती ।

**ਸਰਦਾਰ ਸਰੂਪ ਸਿੰਘ** (ਅੰਮ੍ਰਿਤਸਰ ਸ਼ਹਿਰ, ਪੂਰਬ): ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜਿਥੋਂ ਤੱਕ State cars ਦਾ ਸਬੰਧ ਹੈ ਇਹ ਆਮ ਰਾਏ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਇਸਤੇਮਾਲ ਬਹੁਤ ਗਲਤ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਹੁਣ Deputy Ministers ਦੇ ਚੜ੍ਹਨ ਨਾਲ ਖਰਾਬ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ, ਖੁਦਾ ਖੈਰ ਕਰੇ ਕਿਧਰੇ ਹੋਰ ਕੁਝ ਨਾ ਨਿਕੰਮਾ ਹੋ ਜਾਵੇ । ਇਹ ਵੀ ਫਰਮਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਇਸ stage ਉਪਰ Deputy Ministers ਛੋਟੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਨਹੀਂ ਪਸੰਦ ਕਰਦੇ । ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਇਸ ਦਾ ਕੀ ਕਾਰਨ ਹੈ। ਕੀ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਵੱਡਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ, ਜਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦੌਰਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਕਰਨਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਛੋਟੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ suit ਨਹੀਂ ਕਰਦੀਆਂ, ਅਤੇ ਜਾਂ ਕੋਈ ਹੋਰ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ਮੈਨੂੰ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੀ । ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ ਪਹਿਲੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਹੋਰ ਇਸਤੇਮਾਲ ਕਰਨ ਦਾ ਕੋਈ ਡਰ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਜਿਵੇਂ ਮੇਰੇ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦੱਸਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ merger ਦੇ ਬਾਅਦ ਨਵੇਂ ਪੰਜਾਬ ਦੀ picture ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਆ ਜਾਂਦੀ ਤਾਂ ਭਾਵੇਂ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਲੈ ਲਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ। ਲੇਕਿਨ ਐਨੀ ਜਲਦੀ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਖਰੀਦਣੀਆਂ ਤਾਂ ਫਜ਼ੂਲ ਖਰਚੀ ਹੋਵੇਗੀ । ਇਹ ਮੇਰਾ ਸੁਝਾਵ ਹੈ ।

**श्री मनी राम** (फतेह बाद): स्पीकर साहिब, आज जो Supplementary Demands हाऊस के सामने पास होने के लिये रखी गई हैं उन के सम्बन्ध में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि General Administration में केवल कारों के लिये 57,000 रुपया रखा गया है जो कि Deputy Ministers के लिये और Chief Parliamentary Secretary के लिये ली जायेंगी। इस की बजाए मेरे विचार में अगर Administration को बेहतर बनाने के लिये रुपया रखा जाता तो अच्छा होता। Administration में efficiency नहीं है। अपने जिले की बाबत में यह अर्ज़ करूंगा कि Administration में efficiency न होने के कारण वहां पर कई मसले खड़े हो रहे हैं। उन में से हिसार के जिला में एक अहम मसला tenants का है। यह मसला दिन बदिन जटिल बनता जा रहा है। Administration में efficiency बिल्कुल नहीं है। इस को efficient बनाने के लिये इस बात की ज़रूरत है कि ........

**Mr. Speaker :** आप किस Demand को ले रहे हैं ? (Which Demand is the hon. Member discussing ?)

**श्री मनी राम** : मैं, जनाब, General Administration को discuss कर रहा हूं।

**अध्यक्ष महोदय** ; इस में वही item discuss होगी जो कि इस Demand में दर्ज है। (The hon. Member can discuss only that item which falls under this Demand.)

**श्री मनी राम** : तो, जनाब, मैं बैठ जाता हूं।

**श्रीमती सीता देवी** (जालन्धर शहर, दक्षिण-पूर्व): श्रीमान स्पीकर साहिब, आज General Administration के अन्तर्गत हमारे सामने जो 57,000 रुपये की रकम Deputy Ministers और Chief Parliamentary Secretary की cars के लिये रखी गई है, इस सम्बन्ध में मुझे एक बात याद आती है। कहते हैं कि "अन्नीं पींसे ते कुत्ता खाए"। यही मिसाल हमारी गवर्नमैण्ट पर लागू होती है। हमारी स्टेट की जनता की गाढ़े खून पसीने की कमाई का रुपया ऐसी चीज़ों पर ज़ाया किया जा रहा है। अगर इन से यह कहा जाए कि गरीब चपड़ासियों की तनखाहें बढ़ा दो, क्लर्कों की तनखाहें बढ़ा दो या गरीब Police Constables जो Law and Order के रक्षक हैं उन की तनखाहें बढ़ा दो तो कहते हैं कि Finance Department नहीं मानता; हमारे पास पैसा ही नहीं है। (*Interruptions*) मैं कहती हूं कि कोई ज़रूरत नहीं है Deputy Ministers की। अभी तो वही 13 ही ज़िले हमारी स्टेट के हैं। हमारा सूबा कोई बड़ा तो हुआ नहीं है। जैसे कि मेरे भाई प्रबोध जी ने कहा है अगर merger के बाद यह सवाल आता तो कुछ बात समझ में आ सकती थी कि Deputy Ministers की ज़रूरत कुछ समझी जा सकती कि काम बढ़ गया है, Administration ज़्यादा देखनी है और दूसरा भी इंतज़ाम करना है, इस लिये Deputy Ministers भी चाहियें और उन के लिये अच्छी कारें भी चाहियें। तब तो कुछ justification हो सकती थी। लेकिन अभी तो कुछ बात नहीं बनी, वैसा ही सूबा है लेकिन Deputy Ministers बना दिये गए हैं। मैं कहती हूं कि कोई ज़रूरत नहीं है इन की इस stage पर। स्पीकर साहिब, General Administration

[श्रीमती सीता देवी]

का तो यह हाल है कि इस का खुदा ही हाफ़िज़ है। जिन Deputy Ministers के लिये 57,000 रुपये की cars की व्यवस्था की जा रही है उन का Tour Programme रोज हमारे पास आता है। वे होशियारपुर से चलते हैं, गांव से होते हुए 10 बजे रात को चंडीगढ़ पहुंच जाते हैं और अगले दिन सुबह सात बजे चंडीगढ़ से चल कर 11 बजे फिर होशियारपुर पहुंच जाते हैं। पता नहीं उन को रात रात कौनसा ऐसा ज़रूरी काम चंडीगढ़ में करना होता है। मुझे दु:ख है कि गवर्नमैण्ट का रुपया इस प्रकार ज़ाया किया जा रहा है। स्पीकर साहिब, मैं ज़्यादा नहीं कहना चाहती। Deputy Ministers की cars के कारनामे आपने सुने होंगे कि क्या हैं।

डिप्टी मिनिस्टरों के आने से जो administration सुधरी है, जो credit गवर्नमैण्ट को मिला है मैं उस के मुतअल्लिक आज कुछ नहीं कहना चाहती। आप के डिप्टी मिनिस्टर ने बहुत बुरी हरकत की जो होशियारपुर का वाक्या हुआ।

**Mr. Speaker** : No such reference please.

**श्रीमती सीता देवी** : मैं तो कारण बतला रही हूं जिन की वजह से यह रुपया मंजूर नहीं किया जाना चाहिये। अगर आप की इजाज़त नहीं है तो मैं यह बात नहीं करती।

**अध्यक्ष महोदय** : आप के दिल में जो वलवले हैं शायद आप उन को निकालना चाहती हैं। (Perhaps the hon. Lady Member wishes to give vent to her feelings.)

**श्रीमती सीता देवी** : मैं जानती हूं कि कारों का क्या इस्तेमाल होता है।

**अध्यक्ष महोदय** : लेकिन आप डिप्टी मिनिस्टर के conduct को कैसे discuss कर सकती हैं ? (But how can the hon. Lady Member discuss the conduct of the Deputy Minister here ?)

**श्रीमती सीता देवी** : अगर आप को एतराज़ है तो नहीं कहती। मैं समझती हूं कि इस तरह कारों को खरीदना स्टेट के funds पर एक extra burden है। हां, जैसा कि मेरे साथी ने बताया merger के बाद नक्शा बदल जाए तो उस वक्त आप यह खर्च कर सकते हैं। इस वक्त तो यह खर्च बिल्कुल unnecessary होगा। मुझे पता है कि हमारे वित्त मंत्री एक बड़े समझदार वज़ीर हैं। वह एक एक पैसा अच्छे तरीके से खर्च करते हैं। मैं उन से प्रार्थना करूंगी कि इस demand को reconsider कर लें। मंजूर तो यह हो ही जायेगी लेकिन इस बेदर्दी के साथ खर्च न करें।

**श्री बालू** (फतेहाबाद) : प्रधान जी, जनरल ऐडमिनिस्ट्रेशन के लिये जो रुपया रखा गया है यह महज़ जनता की भलाई के लिये नहीं रखा गया बल्कि डिप्टी मिनिस्टरों और Chief Parliamentary Secretary के लिये अपना खर्चा पूरा करने के लिये रखा गया है। गवर्नमैण्ट को चाहिये तो यह था कि यह रुपया जो बगैर किसी फायदा मिलने के provide किया है, यह किसी अच्छी मद के लिये रखते। बगैर मतलब के पैसा खर्च करना अच्छा नहीं। चाहिये तो यह था कि यही 57 हज़ार रुपया छोटे मुलाज़मों की तनखाहों को बढ़ाने पर लगाते या देहातों के अन्दर—जैसा कि हिसार की बाबत मैं कहना चाहता हूं—गरीब हरिजनों के मकान बनाने के लिये खर्च करते। वह बहुत

backward लोग हैं, उन की भलाई के लिये लगाते तो अच्छा था । डिप्टी मिनिस्टरों की कारों या Chief Parliamentary Secretary की जीप खरीदना एक बेकार का खर्च है जिसे आसानी से बचाया जा सकता है । डिप्टी मिनिस्टरों के दौरे को प्रोग्रामों से और चीफ पार्लियामैण्टरी सैक्रेटरी के प्रोग्रामों से जिन की कापियां मेरे पास मौजूद हैं, पता लगता है कि इस रुपये को किस तरह बेरहमी से इस्तेमाल किया जाता है । जब हमारे तायल साहिब हिसार जाते हैं तो अपनी constituency के इर्दगिर्द ही चक्कर लगाते रहते हैं और चार चार दिन वहां ही रहते हैं । इसी तरह से हमारे चीफ़ पार्लियामैंटरी सैक्रेटरी भी चंडीगढ़ से सुबह जाते हैं और अपनी constituency का चक्कर काट कर शाम को वापिस आ जाते हैं ।

**अध्यक्ष महोदय** : तो आप की शिकायत यह है कि इन को कारें नहीं मिलनी चाहियें । [Then the complaint of the hon. Member is that they should not be provided with cars.]

**श्री बालू** : जी हां यही नहीं, इस के साथ साथ मैं यह कहना चाहता हूं......

**अध्यक्ष महोदय** : इन को मोटर cycle दिये जानें चाहियें (हंसी) (They should be supplied motor cycles] (*Laughter.*)

**श्री बालू** : मैं तो यह कहने वाला था कि इन डिप्टी मिनिस्टरों की ज़रूरत ही नहीं है । साथ ही इन के ज़िम्मे भी कोई खास काम नहीं दिया गया जो यह अपनी duty को पूरा कर सकें ।

**अध्यक्ष महोदय** : इन को बनाना या न बनाना आप का काम नहीं है । आप relevant होने की कृपा करें । [To appoint or not to appoint them is not the hon. Member's concern. He should please try to be relevant].

**श्री बालू** : मैं, जनाब, गवर्नमैण्ट से अर्ज़ करना चाहता हूं कि डिप्टी मिनिस्टरों को बनाने की ज़रूरत ही नहीं थी, जब उन के ज़िम्मे कोई काम ही नहीं और न ही वह अपनी duty को निभा सकते हैं । चीफ़ पार्लियामैंटरी सैक्रेटरी तो वह होना चाहिये था जो कि विधान के काम को अपने ज़िम्मे ले सकता । लेकिन यहां पर Chief Parliamentary Secretary मैट्रिक है, मिनिस्टर मैट्रिक तक पढ़े हुए हैं जिन का काम देहातों के अन्दर सिवाए झगड़ा फसाद कराने के और कोई नहीं है ।

**अध्यक्ष महोदय** : ऐसी ज़ाती बातें न करें । [Please do not make such personal references]

**श्री बालू** : मैं भी तो कोई ज़्यादा नहीं पढ़ा हुआ । मैं भी तो इतना ही पढ़ा हुआ हूं । बहर हाल, मैं पंजाब गवर्नमैण्ट से यह अर्ज़ करना चाहता था कि इन कारों पर जो फालतू रुपया खर्च किया जाना है उसे बचाया जाए ।

दूसरी मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि वज़ीर साहिब ने जितना रुपया इस में रखा है उस में ज़्यादातर करनाल के हलके में खर्च किया जायेगा । हालांकि हिसार भी एक backward इलाका है.........

**अध्यक्ष महोदय** : यह क्या है ? आप तो अब बिल्कुल irrelevant हो गये । (What is this ? The hon. Member is now absolutely irrelevant.)

**श्री बालू** : यह इस के अन्दर आता है।

**अध्यक्ष महोदय** : कहां ? ( Where ?)

**श्री बालू** : खैर, स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ यह करना चाहता हूं कि हमारी पोज़ीशन को बिल्कुल नज़रअन्दाज़ किया जाता है। यह रुपया जो कारों के लिये रखा गया है यह कहीं और खर्च किया जा सकता था।

**श्री राम सरूप** (बुटाना) : स्पीकर साहिब, यह जो इस वक्त डिप्टी मिनिस्टर बनाए गए हैं जिन की कारों के बारे में यहां पर बहस हो रही है, उन को बना कर सरकार ने एक बड़ा दूर अन्देशी का काम किया है। इस वक्त पंजाब में बहुत से ऐसे लोग हैं जो फिरका-परस्ती की आड़ लेकर लोगों को गुमराह कर रहे हैं। उन्होंने अपनी कार्यवाही को आगे चलाने के लिये फिरकापरस्ती को एक साधन बनाया हुआ है। इस लिये ज़रूरत है कि administration को अच्छा बनाने के लिये और जनता में सही नकशा सामने रखने के लिये और लोगों को Regional Formula की असलियत से आगाह करने के लिये डिप्टी मिनिस्टर दौरे करें। उन्होंने इस काम में बहुत मदद की है और यह कारें इसी लिये उन के लिये खरीदने का विचार है ताकि वह लोगों में जाकर उन को सही रास्ते पर शान्तिमय तरीकों से काम करना सिखाएं। इस तरह जब लोग सही बात को समझ जायेंगे तो सूबे में अमन होगा। इस लिये यह कारें निहायत ज़रूरी हैं। इस demand को पास करना चाहिये।

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** (ਫਾਜ਼ਿਲਕਾ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕਈ ਦੋਸਤਾਂ ਨੇ ਇਤਰਾਜ਼ ਉਠਾਇਆ ਹੈ ਅਤੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਕਾਰਾਂ ਲੈਣ ਦਾ ਕੀ ਮਕਸਦ ਹੈ? ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਮਕਸਦ ਹੈ। ਕਿਉਂ ? ਉਸ ਦਾ ਕੀ ਮਕਸਦ ਹੈ ? ਮਕਸਦ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਚੀਲੇਕਸ਼ਨਾਂ ਦਾ ਢੋਲ ਸਿਰ ਤੇ ਵੱਜ ਰਿਹਾ ਹੈ [*Interruptions*]

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਆਰਡਰ, ਆਰਡਰ। ਮੈਂ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਚੀਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਦਾ ਇਹ ਰੂਲ ਹੈ ਕਿ ਮਨਿਸਟਰ ਸਰਕਾਰੀ ਕਾਰਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਵਰਤ ਸਕਦੇ। [Order, order. I would like to inform the hon. Member that it is provided in the relevant rules that the Ministers cannot ply the State cars during the election campaign].

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਹੀ ਕਾਰਾਂ ਲੈ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਭਾਵੇਂ ਕਾਗਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਇਹ ਦੱਸਿਆ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਨਹੀਂ ਲੈ ਗਏ। ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਜੇ ਇਕ ਮਿਨਟ ਇਜਾਜ਼ਤ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਦਸਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਅਬੋਹਰ ਜਾਣਾ ਹੋਵੇ ਤੇ ਉਥੋਂ ਤੀਕਰ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰੀ ਕਾਰ ਵਿਚ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਭਾਵੇਂ ਅਗੇ ਜਾ ਕੇ ਕਿਸੇ ਹੋਰ ਦੀ ਜੀਪ ਵਿਚ ਬੈਠ ਜਾਣ।

**श्री बालू** : On a point of information, Sir. क्या मैं पूछ सकता हूं कि मिनिस्टर साहिबान बाई-इलैक्शनों में अपनी कारें वहां नहीं ले जाते ?

**अध्यक्ष महोदय** : श्री वधावा राम जी को तो पहले अपनी बात खत्म कर लेने दें। [Let Shri Wadhawa Ram conclude his argument first.]

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ**: ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਮੈਂ ਜਾਣਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਲਈ ਕਿਉਂ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਇਹ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਉਹ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪਹਿਲੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਹੋ ਗਈਆਂ ਹਨ । ਉਹ ਪਹਿਲੇ ਵਜ਼ੀਰਾਂ ਦੀਆਂ ਵਰਤੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਨਵੀਆਂ ਹੋਣ ਜਾਂ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਉਹ ਕਿਉਂ ਰੱਖਣ ? ਉਹ ਨਵੇਂ ਮਨਿਸਟਰ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕਿਉਂ ਨਾ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਮਿਲਣ ? ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਵੀ ਚੰਗੀਆਂ ਅਤੇ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਹੀ ਹੋਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ । ਕੀ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਪਿਛੋਂ ਕੋਈ ਨੀਅਤ ਬਦਲ ਜਾਵੇ !

**Mr. Speaker**: No such reference please.

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਮਤਲਬ ਸਿਰਫ ਏਨਾ ਹੈ ਕਿ ਪੁਰਾਣੀ ਕਾਰ ਈਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਦੀ ਭੀੜ ਵਿਚੋਂ ਨਿਕਲ ਜਾਵੇ ਤਾਂ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ, ਨਵੀਂ ਦਾ ਤਾਂ ਰੋਹਬ ਹੀ ਹੋਰ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਈਲੈਕਸ਼ਨ ਲੜਨ ਲਈ ਇਹ ਚੰਗੀਆਂ ਲੱਗਣਗੀਆਂ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਐਨੀ ਫਜ਼ੂਲ ਖਰਚੀ ਕਰਦਿਆਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਰਸ ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦਾ । ਓ ਭਲੇ ਲੋਕੋ ! ਕੁੱਝ ਤਾਂ ਖਿਆਲ ਕਰੋ ! ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦੇ ਸੈਕਟਰੀਆਂ ਨੂੰ ਅਜੇ ਤੀਕਰ ਅਪਰੈਲ ਦੀ ਵੀ ਤਨਖਾਹ ਨਹੀਂ ਮਿਲੀ । ਪੰਚਾਇਤਾਂ ਦੇ fund ਹੀ ਤੁਸੀਂ ਐਨੇ ਨਹੀਂ ਛੱਡੇ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਸੈਕਟਰੀਆਂ ਦੀ ਤਨਖਾਹ ਵੀ ਦੇ ਸਕਣ..........

**ਸ਼੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਕ੍ਰਿਪਾ ਕਰਕੇ ਇਹ ਮਸਲਾ ਨਾ ਲਿਆਓ । ਇਹ irrelevant ਹੈ । (Please do not bring in this matter here. It is irrelevant).

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** : ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਵੈਸੇ ਹੀ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਕੇ ਦੱਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਸੀ ਕਿ ਇਕ ਪਾਸੇ ਸਾਡਾ ਇਹ ਪੰਚਾਇਤ ਰਾਜ ਹੈ ਜਿਸ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਸੈਕਟਰੀ ਵੀ ਅਪਰੈਲ ਤੋਂ ਬਿਨਾ ਤਨਖਾਹੋਂ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਹਨ, ਭੁੱਖੇ ਮਰ ਰਹੇ ਹਨ ਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਹ ਕਾਰਾਂ ਮੰਗਦੇ ਹਨ । ਜੇ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਗਰੀਬ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਲਈ ਕੁੱਝ ਰੁਪਿਆ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰੋ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲ ਇਹ ਬਹਾਨਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੈਸੇ ਨਹੀਂ ਹਨ ਤੇ ਕਾਰਾਂ ਲਈ ਝੱਟ ਪੈਸੇ ਨਿਕਲ ਆਏ ਹਨ । ਅਜੀਬ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਇਕ ਵਿਚਾਰਾ ਖੂਹ ਵਿਚ ਡਿੱਗਾ ਹੋਇਆ ਹੋਵੇ ਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਉਹੀ ਹਾਲਤ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਤੇ ਲੱਤਾਂ ਲਮਕਾ ਕੇ ਬਹਿ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤੇ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਤੂੰ ਡੁਬਦਾ ਹੈਂ ਤਾਂ ਡੁਬ ਸਾਡਾ ਤੇਰੇ ਨਾਲ ਕੀ ਮਤਲਬ ਹੈ ।

ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਫੇਰ ਇਹੋ ਹੀ ਹਾਲ ਹੋਵੇਗਾ । ਉਸ ਪਾਸੇ ਇਹ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ । ਹੁਣ ਇਹ ਇਸ demand ਦੀ ਰਾਹੀਂ 57 ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਿਆ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਾ ਲੈਣਗੇ ਅਤੇ ਫੇਰ ਜਦੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਖਰਚ ਦੀ ਹੋਰ ਲੋੜ ਪਈ ਤਾਂ ਫੇਰ ਲੈ ਲੈਣਗੇ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਮਨਿਸਟਰਾਂ ਅੱਗੇ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਮਿਹਰਬਾਨੀ ਕਰ ਕੇ ਪੁਰਾਣੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਨਾਲ ਹੀ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰ ਲੈਣ । ਫੇਰ ਇਸ

4 p. m.

[ਸ੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ]
ਵੇਲੇ ਇਕ ਡਿਪਟੀ ਮਨਿਸਟਰ ਮਾਸਕੋ ਵਿਚ ਗਏ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਕਿ ਉਹ ਉਥੋਂ ਮੁੜਦੇ ਵੀ ਹਨ ਕਿ ਨਹੀਂ ਅਤੇ ਮੁੜਨਗੇ ਤਾਂ ਕਦੋ ਤੱਕ ਮੁੜਨਗੇ। ਬਾਕੀ ਦੋ ਡਿਪਟੀ ਮਿਨਿਸਟਰ ਰਹਿ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਉਹ ਪੁਰਾਣੀ ਕਾਰ ਨਾਲ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਨ ।

ਮੇਰੇ ਇਕ ਭਰਾ ਨੇ ਇਥੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਨਵੀਆਂ ਕਾਰਾਂ ਇਸ ਲਈ ਲੈਣੀਆਂ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹਨ ਕਿਉਂ ਜੋ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਫਿਰਕਾ ਪਰਸਤੀ ਦੇ ਝਗੜੇ ਬੜੇ ਵਧ ਗਏ ਹਨ । ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਸਮਝ ਨਹੀਂ ਆਈ ਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਰਾਂ ਨਾਲ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਹ ਝਗੜੇ ਨਿਪਟਾ ਲੈਣ ਗੇ । ਅਸੀਂ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਜਦ ਦਾ ਝਗੜਾ ਹੋਇਆ ਹੈ ਇਕ ਵੀ ਮਨਿਸਟਰ ਉਥੇ ਮੁੜ ਕੇ ਨਹੀਂ ਗਿਆ । ਇਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਹੇਰਾ ਫੇਰੀਆਂ ਕਰਦੇ ਹਨ ।

**Mr. Speaker** : Order, please. आप अब बैठ जायें। (Please resume your seat.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, Token demand के नाम से ज़ाहिरा तौर पर इस की अहमियत कुछ कम मालूम होती है लेकिन इस के अन्दर दो निहायत ज़रूरी चीज़ें हैं जो ख्याल में आती हैं। सचमुच हमारे दिल में शिकवा पैदा होता है कि इस किस्म की ज़रूरी रकमें token demand के तहत मांगी जाती हैं और spend की जाती हैं जो हकूमत की शान के शायां नहीं । General Administration की demand के अन्दर, इस demand के तहत, दोनों चीज़ें आई हैं। एक Contingency demand है जिस का नाम hospitality या Sumptuary allowance है। एक तो Hospitality fund के नाम से रखा है और दूसरा डिप्टी मिनिस्टरों और Chief Parliamentary Secretary के लिये कारें provide करने के लिये 57 हज़ार रुपये की रकम रखी गई है। दोनों रकमें बहुत बड़ी तो नहीं हैं लेकिन जो काम हैं उन के मुताबिक बहुत बड़ी हैं क्योंकि यह नई चीज़ें हैं। एक, जो Hospitality Fund की है वह तो मैं समझता हूं कि गवर्नर साहिब के लिये एक ज़रूरी चीज़ है । Hospitality Fund ज़रूरी है लेकिन Sumptuary allowance न रखा जाये। तो मैं कहूंगा कि Hospitality fund काफी अच्छा लफ़ज है जिस के लिये यह नौ हजार की रकम रखी गई है और मैं नहीं समझता कि इस को कम करने से कोई खास फायदा होता है लेकिन इस के मुताल्लिक में इतना ही कहना चाहता हूं कि यह sumptuous foods पर खर्च न किया जाये ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस बात का ख्याल रखें कि यह एक charged item है। (Please do not forget that this is a charged item.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी**: अगली चीज़ जो डिप्टी मिनिस्टर साहिबान की कारों से पैदा होती है, पर यह बहस नहीं करनी चाहिये कि उन मिनिस्टरों की posts की creation ठीक है या नहीं। यह कोई appropriate बात न होगी। जो सवाल उन की कारों

का है मैं बड़े अदब से अर्ज़ करना चाहता हूं कि डिप्टी मिनिस्टर जो हैं वह एक तरह से assistants होते हैं मिनिस्टरों के । तो जब मिनिस्टर tour करते हैं तो उन्हें यहां रहना चाहिये और जब वह tour करन नहीं जाते तो अगर इन के लिये tour पर जाना ज़रूरी हो तो उस हालत में वह मिनिस्टरों की कारों में tour पर जा सकते हैं । एक मिनिस्टर और उस के डिप्टी मिनिस्टर की एक ही कार होनी चाहिये और यह नहीं होना चाहिये कि मिनिस्टर जुदा कारें रखें, डिप्टी मिनिस्टर जुदा रखें और जो चीफ पार्लियामेंटरी सैक्रेटरी हैं उन के लिये जुदा कार हो । अगर ऐसा नहीं करना चाहते तो तीनों डिप्टी मिनिस्टरों के लिये एक ही कार होनी चाहिये । इन तीनों के लिये एक ही कार काफी होगी । इसी तरह Administration के अन्दर जो Revenue Department के Head हैं या दीगर अफसरान हैं वह एक ही कार में चले जायें । इसी तरह से तीनों डिप्टी मिनिस्टरों के लिये एक ही कार मखसूस हो । मैं नहीं चाहता कि वह किसी रिकशा या मोटर साईकल पर सफर करें । वह उन की शान के शायां नहीं । उन के लिये कारों की ज़रूरत है और उन के लिये एक ही कार हो । तीनों एक ही वक्त क्यों travel करें। Division of labour के basis पर इन्हें काम करना चाहिये । एक बाहर जाये तो बाकी के दो यहां रहें । जब वह वापस आ जाए तो अगर ज़रूरत हो तो दूसरे tour पर उसी कार में चले जायें । यह नहीं होना चाहिये कि मिनिस्टर भी बाहर रहें और डिप्टी मिनिस्टर भी बाहर tour पर रहें । Appropriation का लफज़ जो है finances में उस के मायने और भी है लेकिन इस की appropriation ज़रूर होनी चाहिये क्योंकि यह public finances हैं । इस लिये मैं Finance Minister साहिब से कहता हूं कि इस बात की ज़रूरत है । बाकी डिप्टी मिनिस्टरों की posts की creation के लिये जब कोई और मौका आयेगा तो मैं कुछ कहूंगा ।

**मौलवी अब्दुल गनी डार** (नूह) : स्पीकर साहिब, जो यह कारों का किस्सा है इस में दो बातें हैं । एक तो यह कि इन डिप्टी मिनिस्टरों के ओहदों की शान को कायम रखा जाये क्योंकि इन की शान कायम रहने पर सूबा की शान कायम रहेगी और दूसरा उन की इन postings से पूरा फायदा उठाया जाये । दोनों नीयतें बहुत अच्छी हैं । अगर हम यह दोनों ख्याल चाहते हैं तो मैं कहूंगा कि किसी सूबा की शान नहीं है जब तक उस की विधान सभा के स्पीकर के पास कार न हो या उस के Chairman के पास कार न हो ।

**अध्यक्ष महोदय** : आप स्पीकर को इस बहस से अलहदा रहने दें । (Please keep the Speaker out of the discussion.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : स्पीकर साहिब, मैं आप की बात नहीं करता । मैं तो स्पीकर के ओहदे की बात करता हूं, उस पर चाहे आप काम कर रहे हों चाहे और कोई काम कर रहा हो । इस लिये मैं समझता हूं कि स्पीकर का रुतबा किसी से भी कम नहीं है चाहे वह मिनिस्टर हो और चाहे वह डिप्टी मिनिस्टर हो । उन की शान के नुक्तानिगाह से उन के लिये कार होनी चाहिये । अगर कोई और नुक्तानिगाह भी है तो भी मैं समझता हूं कि स्पीकर के पास कार का होना उस की शान के शायां समझा जाना चाहिये क्योंकि वह सूबा

[मौलवी अब्दुल गनी डार]
में राष्ट्रपति की नुमायन्दगी करते हैं। उन के लिये दौरे पर जाना भी जरूरी है जैसा कि राष्ट्रपति भी दौरे पर जाते हैं और कोशिश करते हैं कि उन के जाने से लोगों के दिलों में मिलवर्तन का जज़बा पैदा हो। मैं यह समझता हूं कि यह मांग दोनों ख्यालों से सामने आ सकती है। बाकी की जो कमियां रह जाती हैं उन को पूरा करना चाहिये।

हमेशा, जब से पंडित मोहन लाल जी आये हैं वह इस बात पर इसरार करते हैं कि जो काम जरूरी हैं उन पर पहले खर्च होना चाहिये और जो कम जरूरी है उन पर बाद में। मुझे उन की इस spirit से खुशी हुई है। मैं कहता हूं कि आप देख लीजिये कि सूबा की कौन कौन सी जरूरतें हैं। स्पीकर साहिब, अगर आप इजाज़त दें तो मैं इन का ध्यान एक तो teachers के मसले की तरफ.........

**अध्यक्ष महोदय** : आप इस को रहने दीजिये। यह इस में कैसे आता है ? (Please leave it. How does it arise from it?)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : स्पीकर साहिब, मैं तो यह आप की इजाज़त से कहना चाहता हूं। अगर आप इजाज़त नहीं देते तो मैं यह कैसे कह सकता हूं।

**अध्यक्ष महोदय** : आप ने तो बड़े अच्छे ढंग से यह चीज़ लाने की कोशिश की है लेकिन मैं इस की इजाजत नहीं दे सकता।

(The hon. Member has tried to bring in this matter in a very clever way but I cannot allow its discussion.)

**मौलवी अब्दुल गनी डार** : स्पीकर साहिब, मैं तो हाऊस की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूं कि जीप कार और दूसरी कारों की जरूरत किस किस के लिये हो सकती है। एक एक पंचायत अफसर के पास नौ २ सौ पंचायतें हैं और उन्होंने उन में दौरा करना होता है लेकिन उन के पास जीपें नहीं हैं (*Interruptions*)। मैं यह नहीं कहूंगा जब तक स्पीकर साहिब इस की इजाज़त न देंगे।

**अध्यक्ष महोदय** : मौलवी साहिब कहे भी जा रहे हैं और यह भी कहते हैं कि अगर मैं इजाज़त न दूंगा तो वह यह चीज़ नहीं कहेंगे।

(The hon. Member goes on saying things and yet says that he would not mention them if not permitted by the Speaker.)

(एक आवाज़ : वापिस लें) **मौलवी अब्दुल गनी डार** : नहीं वापिस लेने की ज़रूरत नहीं। स्पीकर साहिब मालिक हैं इजाज़त दें या न दें। बहरहाल मुझे गवर्नमेंट की मांग पर एतराज़ तो नहीं है मगर इतना कहूंगा कि लेने के हाथ और, और देने के और न हों। अगर शान के मुताबिक करते हैं तो शान का ही लिहाज रखें और अगर काम का ख्याल है तो काम ही का ध्यान रखें। वैसे वह मालिक हैं इस तरफ ध्यान दें या न दें।

**वित्त मंत्री** (पंडित मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, दरहकीकत हाऊस के सामने यह सवाल नहीं था कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ और चीफ पार्लियामैंट्री सैक्रेटरी की जो appointments हुई वह दुरुस्त है या नहीं, सवाल सिर्फ यह था कि उन को कन्वेऐंस मिलनी मुनासिब है या नहीं।

कुछ मेंबरों और साबक पार्लियामेंट्री सैक्रेटरी ने इस डिमांड पर अपने दिल के बुखार निकाले। एक आध मैम्बर साहिब ने और साबक चीफ़ पार्लियामैण्ट्री सैक्रेटरी ने जो इस तरह से undue attack किया है यह कुछ ठीक तो नहीं है मगर इस के बावजूद मैं इस का जवाब नहीं देना चाहता। मैं बराहेरास्त इस बात की जस्टीफिकेशन बताऊंगा कि अब जब कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ और चीफ पार्लियामैण्टरी सैक्रेटरी appoint हो गए हैं तो क्या उन को कन्वेन्स दी जाए या टी. ए.। जैसे प्रोफैसर साहिब ने जो यह कहा है कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ सिर्फ मददगार हैं तो यह बात तो ठीक नहीं है। यह न सिर्फ डिप्टी हैं मिनिस्टर्ज़ के बल्कि आप ने देखा होगा कि इन के पास अलग डिपार्टमैण्टस हैं और वह इन डिपार्टमैण्ट्स को खुद ही डील करते हैं। उन को पावर्ज़ डैलीगेट की गई हैं और वह इन खास महकमों का काम बगैर रैफरैंस किये मिनिस्टर्ज़ को करते हैं। इस लिहाज़ से इन की भी वही पोज़ीशन है जो कि मिनिस्टर्ज की है। इस लिये अगर आप मिनिस्टर्ज़ से तवक्को रखते हैं कि वह ड्यूटी के अदा करने में टूर करें तो लाज़मी है कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ भी करें। उन के पास इम्पौरटैण्ट महकमे हैं और इसी तरह से चीफ पार्लियामैण्ट्री सैक्रेटरी के पास भी पब्लिक रिलेशन्ज का डिपार्टमैण्ट है और वह बराहे रास्त उस पर काम करते हैं, इस के इनचार्ज हैं। कितना इम्पौर्टेंट महकमा है इस के मुतल्लिक कुछ कहने की ज़रूरत नहीं है। चूंकि आज डिवैलपमैण्ट का ज़माना है और हम यह काम कर रहे हैं तो यह कहने की ज़रूरत नहीं कि इन कामों की पब्लिसिटी की बहुत ज़रूरत है। इस सूरत में जब कि इतने इम्पौर्टेंट महकमे इन के पास हैं इतने ज़रूरी काम इन के सुपुर्द हैं तो लाज़मी है कि इन्होंने दौरे भी करने ही हुए और फिर यह कोई नया मौका नहीं है कि इन्हें कारें दी गई हैं। आप को पता ही है कि जो पहले चीफ पार्लियामैण्टरी सैक्रेटरी थे उन के पास भी एक कार थी। यह अलग बात है कि उस के लिये आप की मंज़ूरी नहीं ली गई थी। तो भी किसी तरीके से हो एक कार उन के सुपुर्द की गई। किस तरीके से तो यह चीज़ इस वक्त रैलेवैंट नहीं है। (आवाज़ें : कैसे दी गई ?) यह रैलेवैंट नहीं इस लिये मैं इस में नहीं जाना चाहता। तो मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि उन के पास पिछले तीन चार साल तक कार रही और वह उसे इस्तेमाल करते रहे और यह ज़ाहिर करता है कि उन्हें इस की ज़रूरत थी। मैं अटैक नहीं करता। मैं अर्ज़ करता हूं कि उन्हें कार की ज़रूरत थी और उन्होंने उस का पूरा २ इस्तेमाल किया और पब्लिक मुफाद के लिये किया और वह भी बहुत घूमे और यह भी पब्लिक मुफाद में घूमे थे। इसी तरह आज भी इस चीज़ की ज़रूरत है कि चीफ पार्लियामैण्ट्री सैक्रेट्री के पास कनवेयेंस हो। हां, कनवेयेंस क्यों दिया जाए और टी. ए. क्यों न दिया जाए ? यहां चूंकि बहुत सारे पुराने पार्लियामेंटेरियन हैं तो उन्हें पता होगा कि क्यों टी. ए. की बजाए कारें दी गईं। बाकी जिन मैम्बर साहिबान को न पता हो तो उन की वाकफियत के लिये मैं अर्ज़ कर दूं कि मैं ने एक साल की फिगर्ज़ हासिल की हैं उन के मुताबिक 1950-51 में कुल 99,815 रुपया टी. ए. का दिया गया। यह सिर्फ 6 मिनिस्टर साहिबान को दिया गया तो इस तरह यह एक साल का एक मिनिस्टर को 16,636 रुपये दिया गया। इस लिये यह मुनासिब समझा गया कि टी. ए. न दिया जाए........(आवाज़ें : आजकल कितना दिया जा रहा है ? महंगा ही पड़ा)। इस लिये कारें दी गईं। (आवाज़ें : रहा तो नुक्सान ही।) नहीं फायदा रहा। अब तो फायदा है। तो मैं अर्ज़ करूं कि जहां तक कारें देने का ताल्लुक है वह तो एक necessity थी। अगर हम टी. ए. देते जिस के कि वह entitled हैं तो खर्च ज़्यादा

[वित्त मंत्री]

होता । रहा सवाल यह कि उन्हें कितनी कीमत की कन्वयेंस दी जाती तो इस चीज़ में फर्क ज़रूर है । जैसे कि अभी मेरे दोस्तों ने फरमाया कि चीफ पार्लियामेंटरी सैक्रेटरी के लिये 18,000 रुपये का प्रबन्ध किया गया जब कि डिप्टी मिनिस्टर्ज़ के लिये 13,000 का । इस के मुताल्लिक अर्ज़ करूं कि पहले तो यह इरादा था कि चीफ पार्लियामैंट्री सैक्रेटरी को भी एक जीप ही दी जाए मगर इस में कुछ उन की जाती दिक्कत है । ख्याल यह था कि इसी लैवल पर 13,000 रुपये की जो हिन्दुस्तान कम्पनी की कार आती है इस से कम की तो कोई कार नहीं आती, उस के लिये प्रोविज़न रखा गया मगर स्टेशन वैगन देने का फैसला किया गया क्योंकि वह जीप में सफर नहीं कर सकते, उन्हें एक बीमारी है और हवा लगने से यह तकलीफ हो जाती है । तो जब उन्होंने अपनी तकलीफ ज़ाहिर की तो यह मुनासिब था कि उनको सेहत का ख्याल रखते हुए उन्हें स्टेशन वैगन लेकर दिया जाता । यह तो आप नहीं चाहेंगे कि थोड़ी सी किफायत के ख्याल से उन की सेहत को डेंजर में डाला जाए । इस लिये जब उन्होंने ज़ाहिर किया कि उन्हें फेफड़े की बीमारी है और यह हवा लगने से हो जाती है तो उन के लिये एक क्लोज़ड स्टेशन वैगन का फैसला हुआ । इस तरह यह जो डिसक्रिमीनेशन है यह करने की नियत तो नहीं थी मगर उन की सेहत को ख्याल में रख कर यह ऐसा किया गया है ।

जैसे कि नोट में भी दर्ज है, अभी तक कोई नई कार नहीं खरीदी गई, पुरानी जो स्टाफ कारें हैं उन्हीं को इस्तेमाल कर रहे हैं और हो सकता है कि नई खरीदी ही न जाएं । (आपोज़ीशन की तरफ से तालियां) डिप्टी मिनिस्टर्ज़ चाहते हैं कि उस वक्त तक पुरानी कारों से ही काम चलाएं जब तक कि काम दें । आप को पता होगा कि पुरानी कारें कई दफा फेल हो जाती हैं तो इस तरह उन्हें तकलीफ होती है । इस के बावजूद तीनों डिप्टी मिनिस्टर साहिबान ने यह इरादा किया हुआ है कि वह इन्हीं पुरानी कारों का इस्तेमाल करेंगे । मुझे अभी एक डिप्टी मिनिस्टर ने कहा है कि उन का इरादा है कि जब तक पुरानी कारें काम देती हैं तब तक वह इन्हीं को इस्तेमाल करते रहेंगे मगर प्रोविज़न तो करना ही था । पुरानी कारों की यह हालत है कि किसी वक्त भी खराब हो सकती हैं । इन कारों में से एक तो वही है जो कि साबक चीफ पार्लियामैंटरी सैक्रेटरी इस्तेमाल करते रहे, दूसरी पुरानी कारें भी हैं । तो ऐसी हालत में कभी भी ज़रूरत हो सकती है कि नई कारें खरीदी जाएं । इस लिये जहां तक इस डिमांड का ताल्लुक है यह बिल्कुल fair है ।

मैं एक बात इस सम्बन्ध में कहना चाहता हूं जो मेरे माननीय दोस्त मौलवी अब्दुल गनी ने कही है । उन्होंने फरमाया कि डिप्टी मिनिस्टरों के लिये कारें उन की शान को कायम रखने के लिये ली जा रही हैं । मैं उन्हें बताना चाहता हूं कि कारों से शान नहीं बनती । यह गलत बात है कि मिनिस्टर या डिप्टी मिनिस्टर की शान कार से बढ़े । और मेरा ख्याल है कि पब्लिक भी इस बात को मानती है कि मिनिस्टर और डिप्टी मिनिस्टर तो पब्लिक के सेवक हैं । इन्हें शान से काम नहीं, काम से काम है । गवर्नमैण्ट और बाकी सब जानते हैं कि शान तो सेवा से बढ़ेगी । यह बात Ministers और Deputy Ministers भी जानते हैं । इस से शान नहीं कि वह कार में बैठ कर सफर करें और जनता के हित में काम न करें । फिर इस के साथ ही यह बात भी है कि जो duties Ministers साहिबान

की हैं और Deputy Ministers साहिबान की हैं वे पूरी तरह discharge की जाएं । इन्होंने अपनी duties को effectively discharge करना होता है । और कई कामों में इन की movements swift होनी ज़रूरी होती हैं । अब आप फर्ज़ करें कि किसी इलाके में floods आ जाते हैं तो क्या Minister और Deputy Minister को आप न चाहेंगे कि वह उस हलके में जल्दी से जल्दी जा कर लोगों की मदद और relief का काम करें? क्या वह अपने इलाका में न जाएं? अगर वह नहीं जाता तो मैं समझता हूं कि वह अपनी duties के निभाने में कोताही कर रहा होगा । इसी तरह की और भी emergencies पड़ सकती है जब कि वह अगर swift movement न रखे तो जनता को लाभ होने की बजाए हानि होने का डर रहता है । इस लिये मैं कहूंगा कि यह कारें उन की शान के लिये नहीं, काम के effective discharge के लिये हैं और इस के साथ ही इस में किफायतशारी भी है । इसी तरह Chief Parliamentary Secretary के लिये भी ऐसी ही ज़रूरत है । इस लिये मैं, स्पीकर साहिब, अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह demand निहायत मुनासिब और fair है । इस लिये इसकी मंज़ूरी दे दी जाए ।

**Mr. Speaker** :—Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs. 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March 1957, in respect of 25—General Administration.

*The motion was carried*

37—EDUCATION

(DEMAND No. 4)

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March 1957, in respect of 37—Education.

**Mr. Speaker** : Motion moved—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 37—Education.

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** (आदमपुर) : स्पीकर साहिब, यह Demand No. 4 एक अहम demand है और मैं इसे निहायत ज़रूरी demand समझता हूं । Education के लिये philosophy, religion और culture की ज़रूरत होती है । इस demand में उतनी religious side नहीं जितनी cultural और philosophical sides हैं । इस सम्बन्ध में जो काम वृन्दावन में किया गया है यह बहुत अहम है । इस का ideal बहुत ऊंचा है । इस के लिये मैं समझता हूं कि पंजाब सरकार की तरफ से 8 हज़ार 5 सौ रुपये की ग्रांट बहुत थोड़ी है ।

**वित्त मंत्री** : उन्होंने मांगी ही इतनी है ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : मैं समझता हूं कि इस से उन की need पूरी नहीं होगी ।

**वित्त मंत्री** : इस से उन की demands पूरी हो जायेंगी ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : फिर मैं कहता हूं कि उन्हें किताबों के लिये कुछ नहीं दिया गया ।

**श्री देव राज सेठी** : किताबों के लिये 1,300 रुपया दिया गया है ।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : पंजाब सरकार ने जो 1,300 रुपया दिया है वह बहुत थोड़ा है ।

**अध्यक्ष महोदय** : वह मांगते ही इतना हैं । (They have asked for this amount only.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : मैं तो ज्यादा मांगने की बात करता हूं । मैं तो कहता हूं कि उन्हें ज्यादा मांगना चाहिये था । क्योंकि वह एक जरूरी काम कर रहे हैं उन्हें इस काम के लिये रुपया की बहुत जरूरत है । पंजाब के अन्दर Monism प्रधान है । हमें philosophy की तरफ ध्यान देना चाहिये । जहां तक इस Vaishnava Teaching University, Vrindaban (Mathura), का सम्बन्ध है मेरे ख्याल में यही एक पहली cosmopolitan ideal की University है और इन्होंने इस तरह की items लाकर भारत की religious diversity को दूर करने का यत्न किया है । इन्होंने देश में communal harmony कायम करने का यत्न किया है । इस लिये इस University की अहम जरूरत है । इस लिये मैं कहूंगा इस अहम काम को करने की बहुत जरूरत है और इस काम को encourage करने के लिये ख्याल रखना चाहिये । हमें इस के साथ ही यह भी चाहिये कि इस काम को करने का उत्साह हम लोगों को दें । हमें बताया गया है कि हमारे Minister for Irrigation and Power, Professor Sher Singh इस कालेज की conference में गये थे । सब से पहले उनको यह चाहिये था कि वह यहां पर बताते कि उन्होंने वहां पर क्या देखा और अपने tour की एक report देते ताकि मेंबर साहिबान और पंजाब की जनता यह देख सकती कि उस University ने इस पक्ष में कितना काम किया है और इस में पंजाब का कितना contribution है ।

**अध्यक्ष महोदय** : यह दूसरी item है ।

(This is another item.)

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी** : वह item भी इसी में आ जाती है । अच्छा होता अगर यह हमें उस conference के बारे में कुछ पता देते । मुझे कहना ही पड़ता है अगर न कहूं तो कसूरवार ठहरूंगा कि पंजाब के अन्दर हिन्दु-सिक्ख culture जो है इस अन्दर Muslim culture ने पन्द्रहवीं सदी से बीसवीं सदी तक

अपना घर बनाया और हम आज भी इस के कायल हैं कि Islamic culture ने कितना असर किया है। इस लिये मैं यह समझता हूं कि अगर पंजाब अपनी culture को कायम रखने के लिये काम करे तो यह सब चीज खुशनुमा बन जायगी। इन इलफाज के साथ मैं इस demand को support करता हूं और चाहता हूं कि इस को और बढ़ाया जाता तो अच्छा होता ।

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** : (सिचाई मंत्री की तरफ इशारा करते हुए) **ਪ੍ਰੋਫੈਸਰ ਸਾਹਿਬ, ਆਪਣੀ ਰੀਪੋਰਟ ਜੋ conference ਬਾਰੇ ਹੈ ਉਸ ਸੰਬੰਧੀ ਕੁੱਝ ਦੱਸਣ।**

**सिचाई तथा विद्युत मंत्री** (प्रोफैसर शेर सिंह) : प्रिन्सिपल के सामने Professor नहीं बोला करते ।

**Mr. Speaker :** Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 37—Education.

*The motion was carried.*

50—CIVIL WORKS
(DEMAND NO. 5)

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 50—Civil Works.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 50—Civil Works.

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ** (ਟਾਂਡਾ): ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਲਈ ਰੱਖੀ ਗਈ ਰਕਮ ਲਈ ਕੋਈ ਇਖਤਲਾਫ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਚੰਗੀ ਚੀਜ਼ ਹੈ। ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਦੀ working ਵਿਚ ਗਲਤ ਚੀਜ਼ਾਂ ਹੋ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ। ਜਿੱਥੇ ਸੜਕਾਂ ਬਣਾਈਆਂ ਜਾ ਰਹੀਆਂ ਹਨ ਠੀਕ ਹਨ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਜ਼ਰੂਰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿੱਥੇ ਹੋਰ ਵੀ ਸੜਕਾਂ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਬਣਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਜਿਥੇ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਸੜਕ ਬਣਾ ਦੇਵੋ ਤਾਂ ਝੱਟ ਕਹਿ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਸੜਕ ਦੂਜੀ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਤੇ ਰੁਪਏ ਆਉਣ ਤੇ ਬਣਾਈ ਜਾਵੇਗੀ। ਪਰ ਇਥੇ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਸੜਕਾਂ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਸਾਡੇ ਤਜਰਬੇ ਵਿਚ ਗੱਲ ਆਈ ਹੈ ਕਿ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਸੜਕਾਂ ਲਈ ਅਸੀਂ ਕਹਿੰਦੇ ਹਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜ ਸਾਲਾ ਪਲਾਨ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਕਹਿਕੇ ਪਿੱਛੇ ਪਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਪਰ ਜਿਥੇ ਇਹ ਆਪ ਸਮਝਦੇ ਹਨ ਉਥੇ ਇਹ ਸੜਕਾਂ ਲਈ supplementary ਰਕਮਾਂ ਵੀ ਮਨਜ਼ੂਰ ਕਰਵਾ ਲੈਂਦੇ ਹਨ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਅਫਸਰ ਇਸ ਗੱਲ ਵੱਲ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਕਿ ਜਿਥੇ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ ਉਥੇ ਪਹਿਲਾਂ

[ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ]

ਬਣਾ ਦਿੱਤੀਆਂ ਜਾਣ। ਹੁਣ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਰਗੀਆਂ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਕਈ ਵੇਰ ਸੜਕਾਂ recommend ਕੀਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਪਰ ਨਹੀਂ ਬਣਾਈਆਂ ਗਈਆਂ ਹਾਲਾਂਕਿ ਉਸ ਇਲਾਕੇ ਵਿਚ ਸੜਕਾਂ ਹੈ ਹੀ ਨਹੀਂ ਤੇ ਜੇਕਰ ਹਨ ਵੀ ਤਾਂ ਉਹ ਟੁੱਟੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਬਨਾਉਣ ਵਲ ਵੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸੜਕਾਂ ਬਨਾਉਣ ਵਿਚ ਕਿਸੇ ਮਨਿਸਟਰ ਜਾਂ ਹੋਰ ਕਿਸੇ ਆਦਮੀ ਦੇ ਖਾਸ ਇਲਾਕੇ ਦਾ ਧਿਆਨ ਨਾ ਰੱਖਿਆ ਜਾਵੇ ਸਗੋਂ ਅਜਿਹੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਕੋਈ discrimination ਨਹੀਂ ਵਰਤਣੀ ਚਾਹੀਦੀ। ਜਿਥੇ ਵੀ ਲੋੜ ਹੋਵੇ ਉਥੇ ਸੜਕ ਬਨਾਣ ਤੋਂ ਕੋਈ ਸੰਕੋਚ ਨਹੀਂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਸ਼ਬਦਾਂ ਨਾਲ ਮੈਂ ਇਸ demand ਦੀ support ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**श्री रिज़क राम** (राए) : स्पीकर साहिब, जहां तक डीमांड नम्बर पांच का ताल्लुक है इस में तीन items हैं जिन में से एक संभालका-हथवाला सड़क का है जिस के लिये पचास हज़ार रुपये रखे गए हैं। इस डीमांड का मुलाहज़ा करने से और आगे डीमांड नम्बर आठ का मुलाहज़ा करने पर पता चलता है और इस बात से ज़ाहिर होता है कि यह जो रुपया खर्च किया जा रहा है इस में से ज़्यादा रुपया सिर्फ एक ज़िला पर खर्च करने की कोशिश की जा रही है जिस में कि किसी खास वजह से दिलचस्पी है। यह जो संभालका-हथवाला रोड है वह ज़िला करनाल में है। इस के अलावा डीमांड नम्बर आठ में जो करनाल—कुंजपुरा रोड है वह भी आप देखेंगे कि ज़िला करनाल में ही है और उस के लिये भी पचास हज़ार रुपए मांगे गए हैं। तो इस में मैं यह गुज़ारिश करना चाहता हूं कि पहले अम्बाला डिवीज़न पर जालन्धर डिवीजन के मुकाबले में कम रुपया मिलने की शिकायत रहती थी कि रुपये की तकसीम ठीक नहीं होती और वहां ज़्यादा खर्च किया जा रहा है। वह अख्तियारात अब अम्बाला वालों के पास आए तो इन्होंने भी अपने ज़िला के लिये ही जितना रुपया था वह सारे का सारा खर्च करने के लिये मुतालबा रख दिया। यह बड़ी भारी शिकायत की बात है। चाहिये तो यह था कि जहां तक रुपये की तकसीम का सवाल था यह अच्छी तरह हिसाब लगाते, सब को पूछते और फिर देखते कि कहां ज़्यादा ज़रूरत है और जिस जगह ज़्यादा सड़कों की ज़रूरत होती वहां उसी हिसाब से तकसीम किया जाता। मगर ऐसा नहीं हुआ। यहां दो सड़कों की मांग अम्बाला डिवीज़न के लिये रखी गई है और वह अपने ज़िला के लिये ही मखसूस कर दी। मेरी अर्ज़ यह है कि महकमा के अफसरान के लिये भी ज़रूरी है और गवर्नमैण्ट को भी देखना चाहिये कि जब इस किस्म की तकसीम करनी हो तो यह सब इलाके के मैम्बरान से सलाह मश्वरा किया करे और उन की ज़रूरत के मुताबिक तकसीम की जाए। ऐसा नहीं होना चाहिये कि जिस आदमी के पास अख्तियार हो यह सब कुछ करने कराने का वही अपने इलाके पर सारा रुपया खर्च कर दे। यह एक खास शिकायत है। इस की तरफ मैं ध्यान दिलाना चाहता हूं।

**श्री राम सरूप** (बुटाना) : स्पीकर साहिब, आप को पता है कि अम्बाला डिवीज़न सड़कों के लिहाज़ से बहुत पिछड़ा हुआ था और अब भी है लेकिन इस के मुकाबले में भी अगर देखा जावे तो अम्बाला डिवीज़न में रोहतक के ज़िला में आज से नहीं बहुत अरसे से हर गांव में सड़कें बनी हुई हैं। (*interruptions*) जिस इलाका का ज़िक्र अभी अभी चौधरी

रिज़क राम जी ने किया है और जो ज़िला करनाल में है वह दरिया यमुना का खादर का इलाका है। यह ज़िला करनाल को ही नहीं बल्कि सारे पंजाब को ही यू. पी. से मिलाता है। संभालका-हथवाला रोड जो है वह पंजाब को यू. पी. से मिलाती है और एक बड़ी अहम और ज़रूरी सड़क है। यू. पी. से ज़मीदारों का गन्ना शूगर मिल के लिये इस सड़क से ही आएगा, इस के अलावा तमाम उपज संभालका मंडी में लाने के लिये बड़ी तकलीफ है। अगर यह सड़क बनेगी तो इस से सारे पंजाब की ही बेहतरी होगी। यू. पी. से हज़ारों मन गुड़ और दूसरा माल संभालका मंडी में आता है जिस से हमारे सूबा को भी आमदनी होती है क्योंकि टैक्स भी लगते हैं और दिये जाते हैं। मगर व्यापारियों को माल लाने में बड़ी दिक्कत होती है। यह कच्ची सड़क है और बारिशों में काम की नहीं रहती। इस के बन जाने से व्यापारियों को और तमाम इलाका के ज़मींदारों को बड़ी facility हो जायगी। दूसरी सड़क करनाल-कुंजपुरा की है जिस की कि बहुत ज़रूरत थी। टूटी हुई सड़क है। पुलों की सख्त ज़रूरत है, पुराने नाले पर पुल की बड़ी सख्त जरूरत थी। हर साल भारी बारिशें होती हैं। बहुत आदमी और पशु मर जाते हैं और माली नुक्सान जुदा होता है। अगर किसी को शक हो तो वह गवर्नमैण्ट से आंकड़े मंगवा कर देख ले कि कितना नुकसान होता है। इस लिये यहां सड़कों की बड़ी ज़रूरत थी। हमारे ज़िला करनाल के तमाम मैम्बरों का बड़े अरसे से यह मुतालबा रहा है कि सड़कें बनाई जाएं। आप पिछले पांच-साला प्लान को देखें। कुल 13 मील सड़क ज़िला करनाल में बनी है वरना कोई भी सड़क इस ज़िला में नहीं है। न ही पिछले में और न ही दूसरे प्लान में अब कोई सड़कों के बारे में ज़िला करनाल के लिये............. (*interruptions*)

**अध्यक्ष महोदय** : आप कौन सी बातों में पड़ गये हैं ? (What is the hon. Member talking about ?)

**श्री राम सरूप** : मेरे कहने का मतलब यह है कि जो डीमांड नम्बर पांच अब पेश है बिल्कुल ठीक है। संभालका हथवाला रोड की बड़ी भारी ज़रूरत थी। यह जो 50 हज़ार की रक्म रखी गई कोई ज्यादा नहीं है। इन को तो ज़्यादा रुपया रखना चाहिये था। जिला करनाल के साथ कोई खास रियायत नहीं हुई है। यह सड़क तो तिजारत के लिहाज़ से सब को और सारे पंजाब को ही जरूरी है। इस लिये मैं इस डीमांड की पुरज़ोर ताईद करता हूं और इसे पास करना चाहिये।

**श्री समर सिंह** (गरौंडा) : स्पीकर साहिब, अगर श्री रिज़क राम जी ज़िला करनाल का ज़िक्र न करते तो मैं इस डीमांड पर बोलने की ज़रूरत नहीं समझता था क्योंकि इस में कोई खास बात नहीं थी। आप पिछले चार पांच सालों के supplementary बजट देखें और दूसरे बजट देखें तो आप को पता चलेगा कि सारे का सारा खर्च ज़िला रोहतक का ही भरा पड़ा है। आप पिछले साल के supplementary estimates देखें, उस से पिछले के देखें और उस से पिछले के भी देखें तो आप देखेंगे कि हर जगह ज़िला रोहतक का ही पहला नम्बर रहा है। मैं ने इन को भी दिखाया और कहा कि देखें कि आपने हर जगह और हर मामले में रोहतक को ही आगे रखा है और बाकी ज़िलों पर तो नाम मात्र भी खर्च नहीं हुआ और न आपने रखा। कहने लगे, आप बड़े चालाक निकले हैं। मैंने कहा कि इस में चालाकी की कौन

[श्री समर सिंह]

सी बात है । आप खुद ही देख लें कि बाकी जिलों के बारे में आपने क्या कुछ किया है। हमारे अम्बाला डिवीजन में रोहतक के अलावा और भी जिले हैं। अगर आप ज़िला रोहतक के हैं तो सारे का सारा खर्च रोहतक पर ही न करें दूसरों का भी कुछ न कुछ ख्याल रखें। अगर अब कहीं करनाल का नाम आया है तो कौन सी अंधेर की बात हो गई है और इस में घबराने की क्या जरूरत है ? अगर G. T. रोड को निकाल दें तो करनाल में बाकी सड़कें रोहतक की सड़कों के मुकाबिले में चौथा या छटा हिस्सा भी नहीं हैं।

**चौधरी लहरी सिंह** (गनौर) : साहिबे सदर, मेरा ख्याल यह है कि चौधरी रिज़क राम जी ने करनाल-कुंजपुरा रोड और संभालका-हथवाला रोड को देखा नहीं है इसी लिये उन्होंने कह दिया है कि बाकी जगहों में सड़कें बननी चाहियें थीं। यह ठीक है और सही बात है कि इन सड़कों की बड़ी ज़रूरत है क्योंकि शूगर मिल के अंदर ज़्यादातर गन्ना संभालका से आता है, इस से लोगों को बड़ा फायदा होगा पिछले प्लान को देखें और दूसरे प्लान को देखें उन में यह दोनों सड़कें पहले ही रखी हुई हैं। इन की ज़रूरत पहले भी महसूस की गई थी इस लिये यह already provided हैं। इस में ज़रूरत का सवाल है और जहां जरूरत थी वहां के लिये provisions किये जाते रहे हैं और किये गये हैं। इस के अलावा अगर जिलों का सवाल उठाया जाए तो जिला रोहतक आखिर रोहतक है और करनाल करनाल ही है। हम चाहते हैं कि करनाल के लिये ज्यादा से ज्यादा होना चाहिये और हम ने अपना हिस्सा भी इन को ही छोड़ दिया है ताकि मिल जुल कर रहें। वैसे श्री रिज़क राम ने जो कहा था वह भी जरूरी था कि हर एक की ज़रूरत को देखना भी लाज़मी ही है।

**वित्त मंत्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, जहां तक गवर्नमैण्ट का सवाल है उस का इन बातों से कोई ताल्लुक नहीं और उस का यह नज़रिया नहीं कि supplementary Estimates इस लिये रखे जाएं क्योंकि वह किसी खास जिले से ताल्लुक रखते हैं। गवर्नमैण्ट का नज़रिया तो यह है कि किस इलाके की क्या ज़रूरत है और इसी नज़रिये को मद्देनज़र रखते हुए यह सड़कें वगैरह भी रखी गई हैं। ज़िला करनाल के लिये यह दो सड़कें इस लिये नहीं रखी गईं क्योंकि P.W.D. के मंत्री जो हैं वह जिला करनाल के हैं। यह बात बिल्कुल गलत है। चौधरी लहरी सिंह जी ने जो कहा वह ठीक और दुरुस्त फरमाया कि पानीपत में शूगर मिल लग जाने की वजह से संभालका मंडी की importance बढ़ी। इस लिये पक्की सड़क बनाने की जरूरत बहुत थी। तो मैं अर्ज करूंगा कि गवर्नमैण्ट का जहां तक ताल्लुक है उस ने यही देखा कि जो २ जरूरी सड़कें हैं उन को रखा जावे और कोई किसी किस्म का सवाल गवर्नमैण्ट के सामने न था और न ही इस चीज की नामुनासिब ढंग से इशारा करने की जरूरत ही है। इस का गिला नहीं कि एक डिवीज़न को चार सड़कें जाती हैं और दूसरे को कोई भी नहीं। आपने देखा है कि जहां दो सड़कें ज़िला करनाल के लिये हैं वैसी ही दो सड़कें जिला अम्बाला के लिये भी हैं। अम्बाला डिवीज़न को ज्यादा ज़रूरत थी इस लिये उसे चार दी गईं। जालन्धर डिवीज़न की अगर ज्यादा ज़रूरत नहीं समझी गई तो नहीं दी। सड़कें इस लिये नहीं रखी गईं कि वह अम्बाला डिवीज़न में ताल्लुक रखती हैं और जालन्धर डिवीज़न से नहीं रखती बल्कि जरूरत के मुताबिक दी हैं।

**Mr. Speaker :** Question is—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 50—Civil Works.

*The motion was carried.*

(DEMAND NO. 6)
57—MISCELLANEOUS

**Minister for Finance** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 57—Miscellaneous.

**Mr. Speaker :** Motion moved—

That a supplementary sum not exceeding Rs 10 be granted to the Governor to defray the charges that will come in course of payment for the year ending 31st March, 1957, in respect of 57—Miscellaneous.

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ** (ਫਾਜ਼ਲਕਾ): ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਹ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ 3,00,000 ਰੁਪਿਆ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਵਿਚ ਵਿਖਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ ਇਸ ਲਈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਉਜੜੇ ਹੋਏ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ surplus ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਵਸਾਇਆ ਜਾਏ । ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਨੂੰ ਤਿੰਨਾਂ ਮੀਲਾਂ ਤੋਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਸਫਰ ਕਰਨਾ ਪਏਗਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ 100 ਰੁਪਿਆ ਦਿੱਤਾ ਜਾਏਗਾ । ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਹ 3,00,000 ਰੁਪਿਆ 3,000 ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਵਿਚ ਵੰਡਿਆ ਜਾਏਗਾ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਇਹ ਰਕਮ ਥੋੜ੍ਹੀ ਹੈ ਤੇ ਜ਼ਿਆਦਾ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਸੀ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਮੰਜ਼ੂਰ ਕਰਕੇ ਸਰਕਾਰ ਅਲੈਕਸ਼ਨਾਂ ਵਿਚ propaganda ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ । Surplus ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਇਕ ਮਰਲਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਨਾ ਤੇ ਇਹ surplus ਜ਼ਮੀਨ ਸਿਰਫ ਕਾਗਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਹੀ ਵਿਖਾਈ ਗਈ ਹੈ । ਪ੍ਰਧਾਨ ਜੀ, ਵਡੇ ਵਡੇ ਜ਼ਮੀਂਦਾਰਾਂ ਨੇ ਹਿਬੇ ਰਾਹੀਂ ਆਪਣੀ ਸਾਰੀ ਜ਼ਮੀਨ ਵੰਡ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਕੁੱਝ ਜ਼ਮੀਨ ਫਰਜ਼ੀ ਮੁਜਾਰਿਆਂ ਦੇ ਨਾ ਲਿਖਾ ਦਿੱਤੀ ਹੈ । ਸਾਡੇ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਜਦੋਂ ਦੌਰੇ ਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਕੋਲੋਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਸਾਰੇ ਮੁਲਕ ਦੀ ਰੋਟੀ ਦਬਾ ਕੇ ਰਖੀ ਹੈ ਖਾ ਪੀ ਕੇ ਆ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ।

**Mr. Speaker:** The hon. Member should be relevant.

**ਸ਼੍ਰੀ ਵਧਾਵਾ ਰਾਮ:** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Surplus ਜ਼ਮੀਨ ਦਾ ਇਕ ਇੰਚ ਵੀ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲਨਾ । ਇਹ ਗੱਲ ਤਾਂ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਹੈ ਤੇ ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਤਿੰਨ ਲੱਖ ਦੀ ਥਾਂ 25/30 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਮੰਜ਼ੂਰ ਕਰਦੀ ਤਾਂ ਹੋਰ ਚੰਗਾ ਹੁੰਦਾ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਕਿਸੇ ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਨੂੰ ਤਿੰਨਾਂ ਮੀਲਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਟਕਰਦੀ ਤੇ ਫਾਜ਼ਲਕਾ ਤੋਂ ਉਹਨੂੰ ਫਤੇਹਆਬਾਦ ਜਾਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦਾ ਸਫਰ 150 ਮੀਲ ਬਣਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਉਹਨੂੰ 100 ਰੁਪਿਆ ਦਏ ਤਾਂ ਕੀ ਉਸ ਦੀ ਮਦਦ ਹੋ ਜਾਏਗੀ ? ਜੇ ਸਰਕਾਰ ਜੱਸ ਖਟਣਾ ਚਾਹੁੰਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਜੀ ਸਦਕੇ ਖਟੇ, ਉਸ ਨੂੰ ਕੋਈ ਨਹੀਂ ਰੋਕ ਸਕਦਾ ਪਰ ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲਾਜ਼ਮੀ ਤੌਰ ਤੇ surplus ਜ਼ਮੀਨ ਨਹੀਂ ਨਿਕਲੇਗੀ । ਇਹ ਕੇਵਲ ਜਸ ਖਟਣ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਹੋਰ ਕੋਈ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ।

**श्री तेग राम** (खूईयां सरवर) : प्रधान जी, अनुपूरक अनुदान में 26 लाख रुपये की मांग की गई है। जलयांवाला बाग में जब गोलियां चलीं थीं तो बेशुमार लोग गोली का निशाना बन गये थे। उस समय जिन मकानों की दीवारों पर वे गोलियां लगीं उन के निशान अब तक भी मौजूद हैं। सरकार उन मकानों को शहीदों की यादगार में जलयांवाला राष्ट्रीय स्मारक के लिये खरीदना चाहती है। मैं सरकार का धन्यवाद करता हूं कि जलयांवाला बाग में देश के जिन नौजवानों ने अपनी कुर्बानी दी और खून बहाया उन की यादगार के लिये रुपया मांगा जा रहा है।

दूसरी मांग यह है कि हमारे देश में बहुत तरह के विकास के कार्य हो रहे हैं और हमारे देश की ओर से बहुत से आदमी सरकारी और गैर सरकारी तौर पर दूसरे मुल्कों में जाते हैं और इसी प्रकार से दूसरे देशों के लोग यहां पर भी आते हैं खास तौर पर पंजाब में भाखड़ा नंगल और चंडीगढ़ को देखने के लिये विदेशी आते हैं तो उन के सत्कार के लिये 50 हजार रुपया provide किया गया है। इस सिलसिले में मैं यह अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि हमारा पिछला तजरुबा यह बताता है कि हिंदुस्तान में बाहर के मुल्कों से बहुत से यहां व्यक्ति हमारी बड़ी बड़ी योजनाएं देखने के लिये आते रहे हैं और उन के स्वागत में यहां नाच और गानों का प्रबन्ध किया जाता रहा है। यह नाच और गाने इस प्रकार के होते थे कि हमें देख कर शर्म महसूस होती थी। लुधियाना और जालन्धर से कालेजों की नौजवान लड़कियां ऐसे मौकों पर बुलाई जातीं थीं और उन के नाच और गाने विदेशियों के सामने कराये जाते थे। इस तरह Art के नाम पर विदेशों से आने वाले लोगों के सामने नाच और गाने के प्रोग्रामों से हमारे देश का नाम ऊंचा नहीं होता। अगर यह रुपया इस डिमांड के तहत इस किस्म के खेल खेलने के लिये रखा गया है तो मैं इस का विरोद्ध करता हूं। मैं नहीं चाहता कि विदेश से आये हुए लोगों के सामने अपनी इस किस्म की सभ्यता का प्रदर्शन किया जाये। मैं निवेदन करूंगा कि जिस बात से देश की सभ्यता पर, संस्कृति पर बुरा प्रभाव पड़े और लोगों को बुरा महसूस हो तो ऐसे आयोजन और प्रोग्राम आगे से रोके जायें।

इस से अगली demand है मुजारों के बारे में। इस पर मेरे माननीय मित्र श्री वधावा राम ने रोशनी डाली है। मैं समझता हूं कि इस तरह से मुजारों के साथ एक बड़ा मज़ाक किया जा रहा है। उन के बारे में बड़े बड़े आर्डीनेंस और कानून पिछले चार पांच सालों में पास हुए; लेकिन गवर्नमैण्ट जितनी दवा करती है मर्ज़ बढ़ता जा रहा है। उन के मुतअल्लिक जितने कानून बनाये जाते हैं वे दिल्ली से बनाये जाते हैं। यही कारण है कि उन की तक्लीफें बढ़ रही हैं। गवर्नमैण्ट इस साल के लिये 3,00,000 रुपया की मांग कर रही है ताकि वह 100 रुपया प्रति मुज़ारा दे कर उन मुज़ारों को आबाद कर सके जिन्हें मुज़ारा सुरक्षा कानून की वजह से अपनी झौंपड़ियां छोड़ कर तीन मील दूर के फासले पर आबाद होना पड़ा है। स्पीकर साहिब, आप ज़रा अंदाजा लगाइये कि वह बेचारा इस कलील रकम से क्या कुछ कर सकेगा। जहां उसे ज़मीन मिलेगी आखिर वहां उस ने अपने मवेशी भी साथ ले जाने हैं क्या वह उन के लिये इस रुपये से चारे वगैरा का इन्तजाम करेगा। या मकान बनायेगा? फिर स्पीकर साहिब, इस रक्म से वह मकान कैसे बना सकेगा, जो मुज़ारे पाकिस्तान से उजड़ कर यहां आये हैं उन की हालत तो आप जानते ही हैं। यह रक्म उन के लिये बहुत थोड़ी है। गवर्नमैण्ट ने इतनी कृपा क्यों की है। अब पंजाब और पैप्सू एक हो रहे हैं।

[राम्रो गज राज सिंह]

एक साहिब ने यह कहा है कि इस बिल में जो यह कापियां वग़ैरह ज़बत करने का प्रबन्ध है यह नहीं होना चाहिये। जिस चीज़ पर किसी प्रैस में कोई काबलतराज़ चीज़ छपती है उस को कैसे छोड़ा जा सकता है? यह कहा जा सकता है कि ऐसे material को मत छोड़ो। असल बात तो यह है कि यह तमाम चीजें consequential हैं और यह करनी पड़ेंगी। यह सही matter है।

इस सभा के मैम्बरों को लोगों ने यहां भेजा है। इललिए अपनी ज़िम्मेदारी का ऐहसास करते हुए हमें यह देखना चाहिए कि पंजाब की भलाई किस चीज़ में है। हमें यह देखना है कि पंजाब की भलाई अखबारों के पैसा कमाने में है या लोगों को आपस में सर फोड़ने से बचाने में है और जगह तो पार्टियां बनती हैं economic programme के आधार पर और यहां बनती हैं अखबारों के गिरद। यह फ़लां अखबार की पार्टी है वह फलां की है। यह मैं मानता हूं कि हरेक को देश की सेवा करने का हक है। मगर बाज़ दफा एक दो black sheep सारी बरादरी को बदनाम कर देती हैं। ऐसी black sheep को ठीक करने के लिए हम को और अखबारों की अंजमन को भी चाहिए कि वह उन के खिलाफ़ action लेने में गवर्नमेंट का साथ दे। मुझे आशा है कि इस सभा के तमाम मैम्बर इस मामले में सरकार का साथ देंगे। अगर हमने सूबे के लोगों की सही मानों में सेवा करनी है और ठीक तौर पर democracy को चलाना है तो हमें इस बिल की हिमायत करनी चाहिए।

**श्री रला राम** (मुकेरियां) : अध्यक्ष महोदय, इस बिल को प्रस्तुत करते हुए हमारे मुख्य मंत्री जी ने इस बात पर बड़े उचित ढंग से ज़ोर दिया कि हमारे इस राज्य में एकता और communal harmony होनी चाहिये और इसे स्थापित करने के लिये यह कदम उठाया जा रहा है। अध्यक्ष महोदय, इस बारे में कोई दो राएं नहीं हो सकतीं कि फ़िरकों में प्रेम बढ़ना चाहिये। इसी में पंजाब की तरक्की है, भलाई है। यह ठीक है कि ताकत के भूके कुछ लोग हैं जो हिन्दु सिख की जुदाई का राग अलापते हैं। यह तो एक माँ जाये सगे भाई हैं। उन का रिश्ता ऐसा है जिस में इतहाद का सवाल ही पैदा नहीं होना चाहिये। जिस तरह नाखुन से मांस को जुदा नहीं किया जा सकता उसी तरह इन को जुदा नहीं किया जा सकता। परन्तु जो ताकत के भूके लोग हैं वे कहते हैं कि इन को जुदा किया जाये। ऐसे लोगों को काबू में रखना राज्य का ज़रूरी काम है। इसी तरफ हमारे कदम उठने चाहियें। परन्तु इस के साथ ही मैं मंत्रि मण्डल से यह कहना चाहता हूँ कि जिस ढंग से इस लक्ष्य को पूरा करने की कोशिश की जा रही है वह प्रजातन्त्र के विरुद्ध है। इस प्रकार से तहरीर की आज़ादी को कम करना हमारे मंत्रिमण्डल को जो कांग्रेस का है, शोभा नहीं देता। हमारे मुख्य मंत्री ने बजा तौर पर इस बात पर फ़खर किया है कि पंजाबी बहुत reasonable है। जब राज्यों के पुनर्गठन का आन्दोलन हुआ, reorganisation of States के बारे में जो agitation हुई, उस में कौन इनकार कर सकता है कि पंजाब के लोगों ने बहुत अच्छे तरीके से behave किया है और अपने युक्तिसंगत और reasonableness का सबूत दिया है। अगर आप इस बारे में पंजाब का मुकाबला

बम्बई से करें, कलकत्ते से करें या उड़ीसा से करें तो हम बजा तौर पर फ़खर कर सकते हैं। असन्तोष के कारण मौजूद थे ; फिर भी पंजाबी ने अपनी reasonableness न छोड़ते हुए सब दूसरी स्टेट्स से बेहतर behave किया है । यह ठीक है कि कहीं कहीं हुल्लड़बाज़ी हुई। कौन है जो इस की मुज़म्मत नहीं करता और लज्जित नहीं होता। दूसरी तरफ हम कह सकते हैं कि पंजाबी ने बहुत अच्छे ढंग से behave किया है और इस बात पर हमारे मुख्य मंत्री गर्व करते हैं। तो फिर मैं नहीं समझता कि अगर बम्बई गवर्नमैंट ने ऐसा कोई बिल पास नहीं किया, बंगाल ने नहीं किया, उड़ीसा ने नहीं किया, तो पंजाब में ऐसा कदम उठाने की क्यों ज़रूरत पड़ी है जबकि पंजाबी ने दूसरों के मुकाबले में बहुत अच्छे ढंग से behave किया है । पंजाब में भी असन्तोष का बड़ा कारण मौजूद था जब लोगों ने देखा कि बड़े पंजाब की मांग पूरी नहीं की गई हालांकि पंजाब कैबिनैट ने बड़े पंजाब की सिफ़ारिश की थी, कांग्रस पार्टी ने यही सिफारिश की थी और फिर States Reorganisation Commission ने भी पंजाब, पैप्सू और हिमाचल को मिला कर एक राज्य बनाने की सिफ़ारश की थी। इसलिये असन्तोष बहुत था। इस के बावजूद पंजाबी ने दूसरे प्रांतों की निसबत बहुत अच्छा behave किया है। इस लिये मैं समझता हूँ कि इस बात के पेशे नज़र इस किसम के विशेष अधिकार लेने के लिये प्रयत्न करना सही नहीं है। यदि इस किसम के बिल को वापस ले लिया जाए तो यह democratic बात होगी और इस से हमारे शासन और हमारी सरकार का prestige बढ़ेगा।

यह ठीक है कि जो आन्दोलन हुआ उस में हमारे शासन और खास तौर पर हमारे मुख्य मंत्री पर बहुत बड़ा दबाव पड़ा। लेकिन उन्होंने कोई ऐसा कदम नहीं उठाया जिस से freedom of association अर्थात् जलसे जलूसों की मुमानियत कर दी जाए। इस का नतीजा क्या हुआ ? यदि हमारे मुख्य मंत्री और शासन उस दूरदृष्टि से काम न लेते और उन में धैर्य्य न होता तो आज उन के हाथों पर एक बड़ा भारी सत्याग्रह होता। यह उन के धैर्य्य का ही नतीजा है कि पंजाब में सत्यग्रह नहीं हुआ। अगर यह दूरदृष्टि की पालिसि अब तक कामयाब रही है तो मैं अपील करता हूँ कि अब क्यों इस को छोड़ा जा रहा है ? यदि आप धैर्य्य और दूरदृष्टि से काम करेंगे तो इन खास अख़त्यारों की आप को आवश्यकता नहीं होगी। और फिर यदि कांग्रस सरकार freedom of expression को छीने तो ठीक नहीं । आप कहेंगे कि freedom of expression एक पवित्र अधिकार है मगर सब से पवित्र आज़ादी है। परन्तु यदि स्वतन्त्रता को कायम रखने के लिये एक बड़ी स्वतन्त्रता को छीन लिया जाए, तो यह कोई दलील नहीं।

इस लिये, अध्यक्ष महोदय, मैं यह प्रार्थना करता हूँ कि हमारे प्रदेश में आन्दोलन के द्वारा काफी संकट पैदा हुआ था। मगर जो कानून हमारी सरकार के पास पहले से ही मौजूद थे उन के द्वारा ही उस ने उस संकट पर काबू पा लिया। परन्तु अब कौनसी इतनी संकट की अवस्था पैदा हो गई है, संकट की

10. 00 a. .m

[श्री रला राम]
स्थिति पैदा हो गई है, जिस से कि यह खास किस्म के अधिकार लेने का प्रयत्न किया जा रहा है। और फिर पंजाब के अन्दर प्रयत्न किया जा रहा है जहां पर लोगों ने दूसरे सूबों के मुकाबले में बहुत अच्छा behave किया है । मैं समझता हूँ कि मौजूदा कानून ही काफी हैं। सरकार के भण्डार में पहले से ही इतने कानून मौजूद हैं जिन के द्वारा वह बड़ी से बड़ी संकट स्थिति के साथ मुकाबला करने में समर्थ हो सकती है। इस लिये कोई वजह नहीं मालूम होती कि प्रजातन्त्र के विरुद्ध यह बिल, जिस के द्वारा विशेष ताकत लेने का प्रयत्न किया जा रहा है, मान लिया जाए या पास किया जाए। हमारे मुख्य मंत्री महोदय को यह तो बताना चाहिये था कि इस समय कौन सी संकट की स्थिति पैदा हुई है कि जिस का मुकाबला वह पहले कानूनों के द्वारा नहीं कर सकते और आगे के लिये उन्हें इस विशेष कानून को पास करने की आवश्यकता है। इस लिये, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा यह बात मंत्रि मण्डल तक पहुँचाना चाहता हूँ कि जिस धैर्य के साथ, जिस दूरदर्शिता के साथ और जिस सहन शीलता के साथ उन्हों ने पिछले संकट पर काबू पाया है उस से उन का prestige बढ़ा है, कम नहीं हुआ । लेकिन अगर वे इस किस्म की undemocratic powers लेने का यत्न करेंगे तो वह fascist ढंग का कानून होगा। यह fascist ढंग क्यों Congress हुकूमत के अन्दर आ रहा है? उन के पास ऐसे कवानीन मौजूद हैं, और वसीले मौजूद हैं कि जिन की मदद से वे बड़ी से बड़ी संकट की स्थिति का मुकाबला कर सकते हैं। इस लिये मैं चाहता हूँ कि कांग्रेस की traditions को सामने रखते हुए और यह देखते हुए कि जिन सूबों में इस से भी ज्यादा गड़बड़ हुई है उन्हों ने कोई विशेष अधिकार लेने का प्रयत्न नहीं किया, सरकार यह बिल वापस ले ले। इन बातों को सामने रखते हुए हमारी सरकार को यह शोभा नहीं देता कि वह special powers ले। जिस पालिसी पर वह पिछले दिनों में अमल कर के कामयाब हुई है उसी पर उसे चलना चाहिये। लेकिन अगर वह उस पालिसी को छोड़ कर कोई और undemocratic बात करेगी तो वह कांग्रेस के prestige को कम करेगी । लोग कहेंगे कि हमारी हुकूमत के अन्दर fascists tendencies आ गई हैं । हमारी सरकार को यह बिल पास कर के लोगों को ऐसी बात कहने का मौका नहीं देना चाहिये। इन शब्दों के साथ, अध्यक्ष महोदय, मैं आप के द्वारा मंत्रिमण्डल से यह प्रार्थना करूँगा कि इस किस्म के बिल को पास करने में वे जल्दी न करें और यदि वे इसे वापस ले लें तो इस में कांग्रेस का, प्रान्त का और जनता का हित है।

**खान अब्दुल गफार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब सदरे मुहतरिम, आज का जो बिल इस आनरेबल हाउस के सामने पेश है वह बिल खुशी के साथ और खाह मखाह कानून बनाने के लिये इस हाउस में पेश नहीं किया गया। मैं समझता हूं कि इस की ज़रूर कोई न कोई background है और वह सब को मालूम है। हम ही नहीं बल्कि आज इस बात को तमाम दुनिया जानती है कि प्रैस की आज़ादी निहायत मुकद्दस और sacred चीज है और उस में कोई कमी लाना, उस को सलब करना या उस में कोई रुकावट पैदा

करना डैमोक्रेटिक नहीं हुआ करता। यह बात तो ऐसी है जो कि रोज़े रोशन की तरह अयाँ है। उस में किसी शको शुबह की गुंजाइश नहीं है। लेकिन जनाबेवाला, आप इस बात को अच्छी तरह से जानते हैं कि जब प्रैस की आज़ादी हद से ज्यादा तजावज़ कर जाए कि जिस से लोगों के अमनोअमान को खतरा पैदा हो जाए और वह अपनी आज़ादी का नाजायज़ फायदा उठाएँ तो उस को अपनी हुदूद के अन्दर महदूद करने के लिये लाज़मी और ज़रूरी बन जाता है कि कोई न कोई कदम उठाया जाए। अगर मुरव्वजा कानूनों में से कोई कानून ऐसा हो जो कि प्रैस को उस की हुदूद के अन्दर महदूद रख सके तो इस में कोई शुबह नहीं कि कोई और कानून बनाने की ज़रूरत नहीं होगी। लेकिन मैं समझता हूँ कि मौजूदा कानून इस बात के लिये काफी नहीं हैं कि जायज़ आज़ादी के नाजायज़ इस्तेमाल को रोक सकते हों। हमारी सरकार या कोई शख्स मौजूदा कानूनों के ज़रिये से प्रैस की इन सरगर्मियों को नहीं रोक सकता। इस लिये ज़रूरी चीज़ है कि कोई खास कानून इस हाउस के सामने पेश किया जाए जिस से कि इस आज़ादी के नाजायज़ इस्तेमाल को रोका जाए।

जनाब आली, मेरे एक निहायत मुअज़िज़ आनरेबल दोस्त ने यह बात कही कि हमारे सूबा में, इस पंजाब में उस दर्जा की गड़ बड़ नहीं हुई जिस दर्जा की दूसरे सूबों में हुई है। मैं अपने सूबे पर फख्र करता हूँ और मैं नाज़ां हूँ अपने सूबे पर, इस में शक नहीं कि इस पंजाब में उस दर्जा की गड़ बड़ नहीं हुई जिस दर्जा की बाहर के सूबों में हुई है। लेकिन देखने की बात यह है कि दूसरे सूबों में मज़हब की बिना पर और फिरकादारी की बिना पर फिसादात नहीं हुए और पंजाब में जितने फिसादात हुए हैं वह फिरकादारी की बिना पर हुए हैं। आज हम इन को रोक रहे हैं। फिरकादारी को रोकने के लिये कोशिश कर रहे हैं। यह कानून प्रैस की जायज आज़ादी, जायज़ freedom को रोकने के लिये नहीं है बल्कि उन चीज़ों को रोकने के लिये है जो कि फिरकादारी को हवा देती हैं। किसी ने ठीक कहा है कि—we are to mend a man and not to end a man. यह बहुत अच्छा असूल है। लेकिन स्पीकर साहिब, दुनियां में नाकाबले इसलाह लोक भी होते हैं। उन के लिये कोई न कोई measure ज़रूर अख्तियार करना पड़ता है। अगर आप यह चाहें कि पत्थर को फूल की पत्ती से काटा जा सकता है तो मैं कहता हूँ कि यकीन रखिए आप नहीं काट सकते। आप तजरुबा कर के देखिए। हम ने तजरुबा कर के देखा है। सूबा में गड़ बड़ पैदा करने की कोशिश की गई। न सिरफ कोशिश ही की गई बल्कि अमन को खतरा में डाल दिया गया। और जैसा कि मेरे आनरेबल दोस्त ने कहा वज़ारत ने निहायत दर्जा के जब्रो इस्तकलाल से तमाम बातों का मुकाबला किया और उस के बाद आप जानते हैं जो कुछ हुआ। यह तमाम सूबा जानता है। इस में कोई शुबा नहीं है कि पंजाब का आदमी बड़ा संजीदा होता है। इस में शक की कोई गुंजायश नहीं है कि पंजाब का आदमी common sense रखता है और common sense में पंजाब का आदमी दूसरे सूबों के लोगों से....

[खान अब्दुल गफार खां]
मैं यह नहीं कहना चाहता ; दूसरे लोग एतराज़ करेंगे। लेकिन यह ज़रूर कहूँगा कि उस में common sense बहुत ज्यादा है। लेकिन मज़हब एक ऐसी चीज़ है कि इस को बड़े अच्छे कामों के लिये भी इस्तेमाल किया जा सकता है और जनाब, स्पीकर साहिब, मैं यह कहने की भी जुरअत करूँगा कि बुरे कामों के लिये भी इस्तेमाल किया जा सकता है। मज़हब में जहां अच्छाई मौजूद है वहां इस में बुराई भी मौजूद है। क्योंकि मज़हब के नाम पर लोगों को उकसाया जा सकता है, बहकाया जा सकता है और उन से वह काम कराए जा सकते हैं जो किसी और तरह से नहीं कराए जा सकते। जनाबे वाला, आप ने 1947 के वाकयात देखे हैं, आप ने अपनी आंखों से देखा है कि वह वाकयात किस बात की बिना पर हुए। मज़हब की बिना पर और धर्म की बिना पर। यह कहा गया कि मज़हब खतरे में है, धर्म और पन्थ के नाम पर फिसादात करवाए गए। मज़हब को बदनाम करने के लिये मज़हब का वास्ता दे कर यह सब कुछ करवाया गया। मैं नहीं समझता कि मज़हब को इतनी छुट्टी दे दी जाए कि वह दुनियां में फिसाद बरपा करने का मूजिब बन जाए। मैं समझता हूँ कि अगर कोई मज़हब, कोई धर्म और कोई पन्थ इनसान को इनसान से नहीं मिला सकता तो वह इनसान को खुदावन्दताला, वाहिगुरु और परमेश्वर से भी नहीं मिला सकता, यह मेरा दावा है। जनाबे स्पीकर, यह ठीक है कि आज़ादी बड़ी अच्छी चीज़ है। बिला शुबह एक अच्छी चीज़ है। लेकिन मैं एक अर्ज़ करना चाहता हूँ और अपने आनरेबल मैम्बरान से जिन्होंने इस बिल की मुखालिफत की है उन से एक बात पूछना चाहता हूँ। फर्ज़ कीजिए कि एक घड़ा है। वह गुलाब के इत्र से भरा हुआ। लेकिन अगर उस में एक तोला गन्दगी डाल दी जाए तो आप मुझे बतायें कि क्या वह आनरेबल मैम्बर उस गुलाब के इत्र को इस्तेमाल करने के लिये तैयार होंगे? नहीं, वह बिल्कुल तैयार नहीं होंगे, यह मेरा दावा है। बल्कि उस घड़े को मय उस इत्र के जिस में नापाकीज़गी पड़ी हुई हो, ज़ाया कर देंगे, उस घड़े को तोड़ डालेंगे और अगर वह बरतन किसी धात का बरतन होगा तो उस को आग में डाल कर साफ करेंगे, उसको मांजा जाएगा। इसी लिये अपने सूबे की हालत को खुशगवार रखने के लिये, आज़ादी को बरकरार रखने के लिये हम यह बिल पास कर रहे हैं ताकि उस पवित्र और मकद्दस आज़ादी में कोई गन्दगी न पड़े और सही मायनों में वह पाक रहे, मुकद्दस रहे। मैं इस बात के लिये मंत्रिमण्डल को और खसूसन अपने चीफ मिनिस्टर साहिब को मुबारक-बाद पेश करता हूँ। अगर मुझ से पूछा जाए कि अगर तुम चीफ़ मिनिस्टर होते माफ कीजिये, सरदार साहिब, मैं आप की जगह नहीं लेना चाहता।

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ:** ਨਹੀਂ, ਨਾਰਾਜ਼ਗੀ ਦੀ ਕੋਈ ਗਲ ਨਹੀਂ। ਮੈਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਤੇ ਬੜੀ ਖੁਸ਼ੀ ਹੈ।

**खान अब्दुल गफार खां :** अगर मैं चीफ मिनिस्टर होता तो executive में सब से पहले यह काम करता कि जितने भी अखबारात खास तौर पर पंजाब में मज़हब की बिना पर लोगों में फितना फसाद बर्पा करते हैं उन सब को बन्द करवा देता और मैं दावे

से कह सकता हूँ और आप को यकीन दिलाता हूँ कि उस हालत में हमारे सूबा के अन्दर कोई फितना फसाद बर्पा न होता अगर फिर्का दाराना अखबारों को बन्द कर दिया जाता। जनाबे वाला, मैं पिछले वाकयात को दुहराना नहीं चाहता। मैं उन को दुहराना इसलिये ज़रूरी नहीं समझता क्योंकि हम जानते हैं कि अगर हम जान बूझ कर अनजान बन जाएं तो उसका कोई इलाज नहीं। कोई उस का इलाज कर ही नहीं सकता। न जनाब स्पीकर, आप कर सकते हैं, न मन्त्रिमण्डल कर सकता है। "मैं न मानूं" "मैन न मानूं" इस चीज़ का तो कोई इलाज हो ही नहीं सकता। लेकिन क्या वह इस बात पर अपने सीने पर हाथ धर कर कह सकते हैं कि पिछले दिनों हमारे सूबा के अन्दर फिर्का-दाराना जो हालात पैदा हुए उन में क्या महा पंजाब और क्या पंजाबी सूबा के हिमातियों ने कोई कसर छोड़ी मज़हब की बिना पर दो तबकों को आपसमें लड़ाने की? मैं यह समझता था कि पंजाब की तकसीम के बाद—गो मैं तकसीम को अच्छा नहीं समझता था लेकिन जब तकसीम हो गई तो एक ऐसा माहौल ज़रूर में आएगा कि जब हमारे सूबा में, पंजाब के सूबा में, मुसलमान नहीं रहे और जो थोड़े बहुत रह भी गए वह इस तरह के नहीं जो कि फिर्कादारी को ला सकें, इस सूबा में फिर्कादाराना कशमकश बिल्कुल खत्म हो जाएगी। लेकिन मुझे सदमा हुआ, मुझे निहायत अफसोस हुआ जब मैं ने देखा कि हिन्दू मुसलमान सवाल से हिन्दू और सिख का सवाल ज्यादा acute होगया। यह सवाल इतना acute किन लोगों ने बनाया? आम पब्लिक के आदमियों ने नहीं। जो हिन्दू और सिख आम जनता है उस ने नहीं बनाया बल्कि उन्होंने बनाया जिन्होंने अपनी लीडरशिप को कायम करना चाहा या उन्होंने बनाया जो अपने अखबारात की अशायत ज्यादा करना चाहते थे। मुझे ज्यादा अफसोस तो इस बात का है कि हम में से उन लोगों ने भी इस आग को लगाने में साथ दिया जो हम में से ही हैं और इस बात का दावा करते हैं कि वह कांग्रेस के पूरे पूरे वफादार हैं और उस के असूलों पर पूरा अमल करने वाले हैं। आप अखबारात की फाइलें उठा कर देख लें। यह ठीक है कि कानून की ज़द में से बचने के बहुत से तरीके हैं। उस से बचा जा सकता है। जितने भी लायक लोग होते हैं, कानूनी लोग होते हैं, वह एक जुर्म के मुजरिम को बचाने के लिये ऐसे ऐसे प्वाइंट्स सोच लेते हैं कि वह उस से बचाए जा सकते हैं। लेकिन दुनियां जानती है, आम पब्लिक जानती है कि वह मुजरिम हैं। गो वह किसी न किसी तरह से छुट जाते हैं। मैं तो पूछना चाहता हूँ उन लोगों को जो डैमाक्रेसी की दुहाई देते हैं, जो बताते हैं कि डैमाक्रेसी बड़ी मुकद्दस चीज़ है, मुझे बतावें कि उस मुकद्दस चीज़ की तबरीक और पवित्रता को उन्होंने किस हद तक कायम रखा? जब यहां पर महा फसादात हो रहे थे, गुंडागरदी हो रही थी, हुल्लड़बाज़ी हो रही थी, उस वक्त क्या उन के मुंह से या उन की अखबारात में एक भी लफ़्ज़ निकला कि यह बहुत बुरी चीज़ है, यह नहीं होनी चाहिये।

जो सही तौर पर डैमाक्रेसी के लिये काम करना चाहते हैं, उन पर न तो कोई पाबन्दी है और न उन को किसी किस्म का कोई डर है। अल्लाह रहमत शेख सादी ने कहा है :

"तू पाक वाश बरादर व मदार अज़ कसे बाक"

[खान अब्दुल गफ्फार खान]
यानी तू पाक रह और किसी से न डर। जो पाक है उस को डरने की कोई गुंजाइश नहीं। मैले कपड़े को ही धोबी पत्थर पर मारता है, साफ और सुथरे कपड़े को उसे किसी ने पत्थर पर पटकते नहीं देखा।

आज हमारे सामने डैमाक्रेसी की दुहाई देने के लिये तरह तरह के रंग पेश किए जाते हैं। डैमाक्रेसी के बारे में बहुत बातें की गईं। जनाबे स्पीकर, मैं उन साथियों से पूछना चाहता हूँ कि उस वक्त डैमाक्रेसी के वह मुहाफिज़ कहां थे जिस वक्त जलूसों को उखाड़ा जा रहा था, पत्थर फैंके जा रहे थे और हुल्लड़बाज़ी की जा रही थी? क्या उन की dictionery में उस को डैमाक्रेसी का नमूना बताया जाता है? क्या उस वक्त जमहूरियत को ज़िन्दा दरगोर नहीं किया जा रहा था? आज जब डैमाक्रेसी को बरकरार रखने के लिये इस बिल को पेश किया गया है तो उन पर ज़द पड़ी है, ज़र्ब पड़ी है। अफसोस यह है कि उस वक्त उन साहिबान के मुंह से डैमाक्रेसी के हक में एक भी लफ़्ज़ न निकला और न ही उन्होंने अपनी अखबारात में इस फितना फसाद और हुल्लड़बाज़ी के खिलाफ़ अपनी कलम को जुंबश दी। गो प्रैस के लिये यह बिल लाया गया है लेकिन मुझे इस बात पर शरमिन्दगी होती है, नदामत होती है और अफसोस होता है कि ऐसे हालात पैदा हुए जिन में हमें यह कदम उठाना पड़ा।

एक साहिब मेरे आनरेबल दोस्त प्रिंसिपल साहिब ने फरमाया कि चीफ मिनिस्टर साहिब को यह फरमाना चाहिये था कि वह कौन से खतरात थे जिन की बिना पर यह बिल लाना पड़ा। जनाब वाला मैं आप की विसातत से उन की खिदमत में अर्ज़ करना चाहता हूँ कि हमारे सामने उन ख़तरात का तजरुबा है जो खतरात पिछले दिनों यहां हमारे सूबा में पैदा हुए। उसी तलख तजरुबे की बिना पर यह बिल आप के सामने लाया गया। आप बतायें कि क्या उस वक्त लोगों को मारा नहीं गया सिर्फ धर्म के नाम पर? लेकिन बावजूद उन सभी बातों के जिन को अब मैं दुहराना नहीं चाहता, प्रैस में इल्ज़ामात लगाए गए, बे बुनियाद इल्ज़ामात लगाए गए, जिन के नतीजा के तौर पर enquiry हुई और आप के सामने श्रीमन नारायण की रिपोर्ट आई। आप के सामने ट्रिब्यून की कटिंग्ज़ हैं, जिन को अब मैं पेश नहीं करना चाहता। हाई कोर्ट ने जो फैसला दिया वह भी आप के सामने मौजूद है। आप उठा कर देखें कि जिन चीज़ों के बारे में कहा गया वह ग़लत निकलीं। मुझे माफ किया जाए शायद उस वक्त यह बहुत बड़ी लाकानूनी की बात की गई। अगर्चि इस बारे में मैं वाज़या तौर पर बतला देना चाहता हूँ कि अगर मेरे सामने कोई शख़्स किसी का ख़ून करता है तो उसको मैं इतना मुजरिम नहीं समझता, अगर कोई शख़्स डाका मारता है तो उस को इतना मुजरिम नहीं समझता, अगर कोई शख़्स चोरी करता है तो उसको भी इतना मुजरिम नहीं समझता जितना मुजरिम मैं उस शख़्स को समझता हूँ जो कि हमारी मस्तूरात की बेहुरमती करता है, माताओं और बहिनों की बेइज्ज़ती करता है। इस से बढ़ कर

बड़ा मुजरिम और कोई नहीं हो सकता। लेकिन कितने अफ़सोस का मुकाम है कि यह लोग इन मुकद्दस देवियों का नाम ले ले कर आम जनता के जज़बात को भड़काते रहे....

**श्री अध्यक्ष :** मेहरबानी करके रैलेवैंट होने की कोशिश करें और प्रिंसिपल्ज़ आफ दी बिल तक ही अपने भाषण को महदूद रखें (Please try to be relevant and confine your speech to the principles of the Bill.)

**खान अब्दुल गफार खान :** जनाब स्पीकर, मैं तो आप को वह back ground बता रहा था जिस की वजह से इस बिल को लाने की ज़रूरत पड़ी वरना मुझे इन चीज़ों को दुहराने की ज़रूरत न थी। वह तलख़ बातें जो हो चुकी हैं, उन को दुहराने में मुझे कोई खुशी महसूस नहीं हो रही। लेकिन क्या करूँ? दिल भरा हुआ है और बरदाश्त नहीं होता कि हमारे देश में इस तरह की बातें की जायें, हमारे सूबा में दो भाइयों को आपस में भड़काने की बातें की जाएं और हमारे देश में इस तरह की बातें की जायें कि चूंकि प्रैस को पूरी आज़ादी है इसलिये जो कुछ चाहें करें। यह नाकाबले बरदाश्त है। इसलिये मैं अर्ज़ कर रहा था कि यह बिल ज़रूर और लाज़मी तौर पर पेश होना चाहिये था।

लेकिन बैठने से पेश्तर मैं जनाब चीफ मिनिस्टर साहिब से अर्ज़ करूँगा कि इस का एक हिस्सा बहुत सख्त है। इसलिये अगर गवर्नमैंट चाहे तो उसमें थोड़ी बहुत नर्मी कर दे और इस के लिये अगर मुनासिब हो सके तो इसी बिल के अन्दर कोई थोड़ी बहुत तरामीम कर दें तो अच्छा होगा।

**श्री सिरी चन्द** (बहादुर गढ़): साहिबे सदर, जहां तक इस कानून के मक्सद का ताल्लुक है, वह तो मेरे ख्याल में गलत नहीं है। किसी तकरार करने वाले ने नहीं कहा कि इस का जो object है वह गलत है। हरेक मेरे लायक दोस्त, कामरेड हरकिशन सिंह और श्री रला राम जी ने जिन्होंने इस के खिलाफ कहा है, उन्होंने भी यह तसलीम किया है कि फिर्कादारी बन्द होनी चाहिये क्योंकि यह बुरी चीज़ है और यह नहीं चाहते कि यह जारी रहे लेकिन कुछ मुश्किलात भी हैं। यह तो मानते हैं कि यहां फिर्कादारी नहीं रहनी चाहिये लेकिन इस के साथ परन्तु का शब्द लगा देते हैं, और कहते हैं कि Press की आज़ादी भी जमहूरियत में एक ज़रूरी चीज है। Press की आज़ादी और जमहूरियत के कुछ लफ्ज़ या कुछ फिकरे ऐसी चीज़ें हैं जो कुछ लोगों ने बना कर लोगों के सामने रख दी हैं जिस Press की आज़ादी को यह मानते हैं वह प्रैस और वह अखबार वाले पंजाब में ज़हर फैला रहे हैं और वह दो कौमों को लड़ाना चाहते हैं और उन में फसाद कराना चाहते हैं। इन हालात में यह कहते हैं कि यह बिल पास न करो। इन्होंने यह तो कह दिया है कि इस बिल को पास न करो लेकिन किसी ने यह नहीं बताया कि इस चीज़ का यह इलाज है। इलाज तो यह बताते नहीं लेकिन यह कहते हैं कि फिर्कादारी का फैलाना बुरा है। क्या इन्हें डंडा ले कर मारने से इन का इलाज हो

[श्री सिरी चन्द]
जायेगा और यह ऐसा करने से रुक जायेंगे । हर कोई यह मानता है कि यह एक मर्ज़ है, हर कोई यह मानता है कि यह रोग है और इस का इलाज होना चाहिये लेकिन इलाज कोई नहीं बतलाता । यह तो कहते हैं कि इस की दवा होनी चाहिये लेकिन किसी ने दवा नहीं बतलाई । और जब यह दवा की जा रही है तो यह कहते हैं कि प्रैस की आज़ादी सलब की जा रही है । आज़ादी तो ठीक है लेकिन देखना यह है कि एक की आज़ादी दूसरे के लिये ज़हर न बन जाये । एक आदमी समझता है कि वह आज़ाद है इस का यह मतलब नहीं कि वह नंगा ही फिरने लगे क्योंकि वह आज़ाद है । उस को दूसरे क्यों नंगा जाने देंगे । आज़ादी का यह भी मतलब नहीं कि वह नंगा जाता है तो दूसरा उसे जूते मारने लगे क्योंकि वह आज़ाद है । प्रैस की आज़ादी का यह मतलब नहीं कि वह बड़ी बड़ी नंगी तसवीरें दिखाना शुरू कर दें । मेरे दोस्त सरदार हरकिशन सिंह सुरजीत जी ने माना है कि पंजाब की कई अखबारों को जिस जिम्मेदारी से काम करना चाहिये था उस जिम्मेदारी से उन्होंने काम नहीं किया । उन्होंने कहा है कि उन्हें बड़ा अफसोस है कि पंजाब की अखबारों को जो काम नहीं करना चाहिये था उन्होंने वह किया है और अब वह कहते हैं कि इस कानून की कोई जरूरत नहीं है क्योंकि दफात 108, 154 और 144 पहले से ही मौजूद हैं । लेकिन वह preventive नहीं हैं । इन का इस्तेमाल तब किया जा सकता है जब कि कोई action पहले हो चुका होता है । इन्हें पहले लागू कर के किसी चीज़ के करने से रोका नहीं जा सकता । मुझे समझ नहीं आता कि इस में क्या हरज है कि अगर कोई अखबार फिर्कादाराना ज़हर फैलता है तो उसे दो महीने के लिये रोक दिया जाये ताकि वह ज़रा दिमाग़ से सोच ले और ऐसा करने से बाज़ आ जाये । इस कानून में इस बात के अलावा और क्या चीज़ है । इस से प्रैस की आज़ादी को क्या खतरा पड़ गया जो यह कहने लगे हैं कि जमहूरियत नाश हो गई है । क्या प्रिंसिपल साहिब के ख्याल में 1947 में जमहूरियत का नाश नहीं हुआ था । फिर उन्होंने कहा है कि इस कानून की यहां क्या ज़रूरत है क्योंकि यहां बम्बई वाले हालात थोड़े ही हो गये हैं । तो इस का मतलब यह है कि प्रिंसिपल साहिब पहले यहां बम्बई वाले हालात पैदा करना चाहते हैं । फिर वह कहते हैं कि बंगाल और बिहार में तो ऐसा कोई कानून नहीं बनाया गया हालांकि वहां ज्यादा गड़बड़ रही है । मैं कहता हूं कि जो कुछ वहां हुआ है वह यहां भी हो सकता है और इस लिये भी वहां इस कानून की ज़रूरत नहीं हो सकती क्योंकि वहां हिन्दू और सिख दो कौमें नहीं हैं । बंगाल और बिहार में हिन्दू हैं । अगर वहां मुसलमानों का कुछ हिस्सा हो जाये तो वहां भी बड़ी तेज़ी से यह कानून आ जायेगा । मुझे बताओ कि जमहूरियत की कदर करता कौन है ? क्या यह जमहूरियत है कि जब एक पार्टी meeting करे तो दूसरी पार्टी उस पर पत्थर फैंके ? प्रिंसिपल साहिब ने उस वक्त तो कोई एतराज़ नहीं किया जब एक पार्टी की meeting पर दूसरी पार्टी की तरफ से पथराओ किया जाता था । क्या यही मन्तक है उन का ? यह तो मानते हैं कि फिर्काप्रस्ती बुरी है लेकिन साथ ही यह कहते हैं कि यहां अभी हालात इतने ज्यादा खराब नहीं हुए कि यह कानून लागू किया जाये । इन का क्या यह मन्तक है कि आग लगने से पहले इंजन नहीं खरीदना चाहिये ? पहले आग लग लेने दो और

देख लो कि कैसे आग लगती है तो तो फिर इंजन खरीदेंगे (हंसी)। यह तो यह मानते हैं कि यह रोग है लेकिन इस की दवा नहीं करने देते। यह अखबार वाले भोले आदमियों में से नहीं हैं जो यह चीज़ें नहीं समझते। वे जानते हैं कि इस फार्मूले से संस्कृत मर नहीं जायेगी और हिंदी का दर्जा यही रहेगा जो अब है। लेकिन वह यह बातें नहीं मानते कि हिन्दी और संस्कृत जो आज मौजूद हैं वह पिछले चार सालों में भी यहां ही मौजूद थीं। यह भाषाएं कहीं वलायत तो नहीं चली जायेंगी। आज हिंदी को तो बड़ी previleged position दी गई है। साहिबे सदर, दर असल यह संस्कृत और हिंदी का सवाल नहीं है। यह सवाल तो महा पंजाब के न बनने का है। हरियाना वालों के जो यह हकूक खो रहे थे आज भी यह उन के गले में गुलामी की रस्सी डाले रखना चाहते हैं ताकि इन को फिर फांसे रखें वरना यह फार्मूला सच्चर फार्मूला के मुताबिक ही है जिस को इन्होंने माना हुआ था। सच्चर फार्मूले के अलावा इस में कोई बात ही नहीं। लेकिन अब आर्य समाज के जलसे हो रहे हैं और आर्य प्रतिनिधि सभा ने resolution भी पास कर भेजा है और सत्याग्रह की बातें हो रही हैं। पंजाब में सौ साल से इन का राज्य था। उस वक्त हिन्दी संस्कृत का कोई झगड़ा नहीं था। आज झगड़ा इस लिये है क्योंकि आज सूबा की बाग डोर ऐसे आदमियों के हाथ में आ गई है जो देहात वालों और किसानों से हमदर्दी करते हैं। आज अगर किसी कारखानेदार को या बड़े दुकानदार को इन की जगह बिठा दें तो यही कहने लगेंगे कि सच्चर फार्मूले में रखा ही क्या है। हिंदी तो राष्ट्र भाषा हो ही गई है तो इस में क्या फर्क पड़ता है अगर सब को पंजाबी पढ़नी पड़े। लेकिन जब सरदार प्रताप सिंह चीफ मिनिस्टर हैं तो पंजाबी से हिंदी को खतरा हो जाता है और संस्कृत को खतरा है। प्रिंसिपल साहिब ने कहा है कि अगर इस में कोई तबदीली न लाई गई तो पंजाब से हिन्दू हिजरत कर जायेंगे। मैं उन से पूछता हूं कि कितने हिन्दू यहां से हिजरत कर गये हैं। यह कहते हैं कि बंगाल और बम्बई में ऐसा नहीं हुआ। मैं कहता हूं कि यहां की मिनिस्टरी ने अक्लमन्दी की है कि ऐसी बात होने से पहले ही उसे रोक दिया गया है। इस से सिर्फ एक दो चीज़ों पर पाबन्दी लगाई गई है कि फिर्काप्रस्ती को न फैलाओ वरना बाकी सब आज़ादी प्रैस को दी हुई है।

मैंने सुरजीत जी की स्पीच को बड़े गौर से सुना है। उन्होंने इस बिल पर तीन एतराज़ उठाये हैं। एक एतराज़ तो यह उठाया है कि इस वक्त यहां ऐसी फिज़ा नहीं है कि यह कानून बनाया जाये यानी उन के कहने का मतलब यह है कि यहां की फिज़ा better है और जब तक यह फिज़ा खराब न हो जाये और यहां फसाद न खड़े हो जायें तब तक ऐसा कोई कानून न लाया जाये। मैं उन्हें पूछना चाहता हूं कि इस कानून में आखिर है ही क्या? सिर्फ इतना ही तो है कि अखबार वाले लोगों को मज़हब के नाम पर न लड़ायें। अगर वे ऐसा करेंगे तो हम रोक देंगे। वह सिर्फ इतनी मेहरबानी करें कि फिर्काप्रस्ती को फैलाने वाली चीज़ें न लिखें बाकी हर तरह की चीज़ वह छाप सकेंगे। इसी मतलब के लिये दो महीने की रोक लगाई जा रही है ताकि शायद दो महीने बाद उन का दिमाग़ ठंडा हो कर ठीक सोचने लगे। फिर इस बिल के लाने का ठीक समय यही है क्योंकि यह

[श्री सिरी चन्द]

मौका उस वक्त नहीं आना जब के अमृतसर में हिन्दू और सिख एक दूसरे के महलों को आग लगा देंगे। क्या उस वक्त सुरजीत जी आयेंगे और कहेंगे कि चलो असेम्बली बुलाओ ताकि यह कानून पास करें? एक तो उन का यह मन्तक है।

दूसरा उन्होंने कहा है कि प्रेस की आज़ादी की बड़ी भारी जिम्मेवारी गवर्नमेंट पर है। उन्होंने कहा है कि Press Council मुकर्र हो रहा है उस का इन्तज़ार कर लो। मैं आप से अर्ज़ करता हूं कि प्रेस की आज़ादी की वाकई बड़ी भारी जिम्मेदारी है। कोई भी इस बात से इनकार नहीं करता। मेरा तो argument ही यह नहीं है बल्कि मेरा argument यह है कि प्रैस की आज़ादी को तो कोई हाथ नहीं लगा रहा। इस से तो सिर्फ़ मज़हबी जनून को रोकना है। जो लोग अपने अखबारों में घर बैठे लिखते रहते हैं यह खुद तो लड़ते नहीं सिर्फ दूसरों को लड़ाते रहते हैं। वे चाहते हैं कि उन के अखबारों की वाह वाह हो। इस बिल का मतलब उन की इन कार्यवाहियों को बन्द करना है। आज़ादी इस में कैसे बन्द कर दी है, यह मेरी समझ में नहीं आता। कहते हैं कि यह जो pre-censorship है यह तंग करती है। मिसाल देते हैं कि अगर हम एक मज़मून लिख कर जाते हैं, वह Censor को पसन्द नहीं आता तो दूसरा मज़मून लिखना मुश्किल हो जाता है। तो इस के लिये अर्ज़ करूं कि Editor वगैरह बड़े सयाने होते हैं, वह ऐसे मज़मून लिखेंगे ही नहीं, वह कोई नादान नहीं हैं उन को सब पता होता है। मेरा ख्याल है कि इस में कोई ऐसी बात नहीं है कि जिस पर किसी को एतराज़ हो। जितने भी मैम्बर्ज़ बोले हैं, मैं challange करता हूं, कि उन में से कोई भी खड़ा हो कर कहे कि इस में यह ऐब है। कहते हैं, साहिब Press की आज़ादी मारी गई। यह एक slogan बना रखा है Press की आज़ादी का। यह आज़ादी है और होनी भी चाहिए मगर जो लिखने वाले हों वह आग लगाने वाले बन जायें—जिस तरह कि अगर कोई आदमी पागल हो जाए, ईंटें मारे तो उस की आज़ादी क्या चीज़ है, उस को पकड़ कर हस्पताल में या जेल में भी डालना पड़ता है, दर असल वह तो फ़सादी है—उसी तरह ऐसे लिखने वालों के साथ भी होना चाहिए। और फिर कहा है कि इस का कोई बुरा इस्तेमाल नहीं होगा। यह Press की आज़ादी की बहस तो खाहमखाह चला दी है। अगर कोई Press वाले यह सोचें कि कोई मरे या जीए, किसी के घर आग लगे या उजड़े तो उन का तो इलाज करना ही होगा। वरना यहां बैठना फजूल है। पिछले दिनों जब असैम्बली नहीं थी तो इन्होंने बड़ी अक्लमन्दी से बिना दफा 144 लगाए, शान्ति से तमाम काम कर लिया वैसे वह तो चाहते ही थे कि दफा 144 लगे और फसाद बढ़े—तो यह तो इन की अक्लमन्दी थी। मगर आगे के लिये तो इख्तियार दो। यह तो नहीं कि यह सारी अखबारों को लिख देंगे कि इस तरह चलो बल्कि यह ज़रूरी है कि यह देखें कि अखबारें किस तरह चलती हैं। तो मैं कहूंगा कि यह तो mild से mild बिल है, कोई बुरी बात इस में नहीं है, और इसे ज़रूर पास करना चाहिए। इस पर तो किसी लम्बी चौड़ी बहस की भी ज़रूरत नहीं है। इस लिये इसे जल्दी पास कर देना चाहिए।

**Shri Daulat Ram** (Kaithal) : Sir, I rise to support the Bill now before the House. I feel that peace, progress and prosperity are the threefold objectives which are most cherished by the Government of a State. But of all, peace is the primary necessity. It is the foremost duty of a Chief Minister to see that peace is maintained in the State at all costs, because the securing of the other two objectives depends upon peace. If there is no peace, the State can not make any progress and the Government can not bring about any prosperity to the people. Now this Bill which seeks to curb the nefarious activities of irresponsible section of the Press is a most welcome measure and I think it should have been brought before this House much earlier. Why ? Because there can be no denying the fact that there was a lot of agitation carried on in the newspapers which had vitiated the communal atmosphere in the State. Appearance of writings in certain newspapers faning the feelings of different communities had become order of the day. But when pre-censorship was imposed on certain newspapers, it produced good results. Communal writings stopped appearing and peace was restored to the State. I think if the Chief Minister had delayed the passing of this Bill still further, he would have failed in the discharge of his duty towards the people of the State. So if the peace is to be maintained, he must see that this Bill is passed and given effect to in the most effective manner.

Then some of my hon. Friends over there have argued that there is no need for bringing such a measure on the Statute Book. I join issue with them. We know what happened in Bombay, Bihar and Orissa and we also know what has been happening during the past few months in the Punjab. But the manner and the extent to which certain newspapers helped in bringing about cleavage and communal discord among the people was most objectionable. The problem of the Punjab is different from that of other States where people had indulged in violence. Here an attempt was being made to incite communal fealings by the irresponsible press. The Chief Minister did well in imposing pre-censorship on publication of news tending to create communal disharmony. We know how soon things settled down and peace prevailed in the land of Punjab after the imposition of pre-censorship. I feel that the hands of the Chief Minister should be strengthened by passing this Bill. To my mind the greatest problem of the Punjab is the establishment of communal harmony among the communities . It is, therefore, necessary that the activities of the pernicious propagandists who used to write poisonous articles of communal nature in the press, should be curbed. The Chief Minister must have powers to control the activities of the irresponsible section of the Press which indulges in fostering communal disharmony and bring about peace in the State. As I have stated earlier, if there is no peace in the State, how can he devote himself to matters calculated to bring about progress in the State. As you are aware, this land of ours—the Punjab—is making rapid strides towards development and progress of the State. We have got the one of the biggest projects—I mean the Bhakra-Nangal Project—in our State. How can this be executed if there is no peace in the State. How can we derive any benefit from such a colossal project which has no parallel in the whole of India, if peace in the State remains in a disturbed condition. In other words, if such projects do not go into action for want of peace in the State, we cannot make any progress either in the industrial or agricultural sphere which further means that there will be no prosperity in the State. Naturally to bring about progress and prosperity

[Shri Daulat Ram]
peace will have to be established and the Chief Minister will have to adopt very strong and stern measures to maintain peace. So it becomes our duty to see that he makes some arrangements—nice and speedy arrangements—for bringing prosperity to the State. The passing of this measure will not only add to the welfare of our State, but will also strengthen the Centre. I am quite clear about the fact that if Punjab flourishes, India flourishes. The Punjb used to be called the granary of India and if we want to maintain that position, we will have to bring about conditions in the State conducive to the achieving of that goal. We must make endeavours to show that Punjab still remains the granary of India. For this we must have peace and in its wake will come progress and prosperity.

**Mr. Speaker :** I would request the hon. Member to discuss the principles underlying the Bill.

**Shri Daulat Ram :** I am not going beyond it. I think I am relevant. Well, Sir, what I am driving at is that Press in this land of Punjab should help maintain communal concord in the State, so that peace may reign and the people may prosper.If, somehow, irresponsible section of a press goes astray to excite communal hatred then Government should have enough powers to meet the situation and control that element. That is what this Bill aims at.

Then, Sir, I feel that the passage of this Bill is all the more necessary when we know that elections in India are coming very near. It is most essential that these are conducted peacefully. We cannot forget what certain newspapers did during the recent past in disturbing the peace of the State. Although at present things are normal, but where is the guarantee that there will be no repetition of things by these newspapers. Again, the Government has accepted the Regional Formula, whereas certain political parties are opposed to it. How can we be sure that through the press they will not indulge in pernicious propaganda of a communal nature. We must see that our Chief Minister is in a position to curb their activities. If we want that the general elections should pass of peacefully, then it is necessary that there should be complete harmony among our people.

There should be a real harmony of hearts of the two major communities. If there is a unity of hearts of the two major communities, and, if there is a great love between them,then the Chief Minister can effectively control the situation in the State. Now we have to implement the Regional Formula. How can that be done unless we have placed on the Statute Book a measure of this type ? It is not possible to create an atmosphere for the successful implementation of this formula unless this Bill is passed into law. I am firmly of the opinion that this Bill, when passed into law, will certainly come to our help in creating a healthy atmoshpere—an atmosphere free from communal tension—in the State. Sir, I feel that if this measure is not placed on the Statute Book, those people, who have already done an incalculable harm to the interests of both the communities and damaged the prestige of the State with their ugly weapons, i. e., communal weapons, will jump again in the field with the same weapon and play havoc with the interests of the two communities and promote disunity and discord between them. This measure will help the Government in curbing the activities which create or tend to create communal disharmony and a cleavage between the two communities in the State. In other words, it will help the Government in bringing about communal harmony. This

Bill, when passed into law, must be made applicable to all the parties and all the people in the State so that there is communal harmony and we are able to build a great, prosperous, nice and united Punjab. If it is not passed and brought into force, I apprehend that those people who some time back whipped up the feelings of one community against the other will again foster communal disharmony and thereby disturb the peace and tranquillity of the State.

I, therefore, support this Bill wholeheartedly and unreservedly and request all the Members of the House that they must be in these circumstances support it and thereby strengthen not only the hands of the Chief Minister but of the Centre also. By doing so, they will also be helping the cause of building a happy and prosperous Punjab.

With these words, Sir, I support this Bill.

**Chief Parliamentary Secretary** (Shri Devi Lal) : Sir, I beg to move—

That the question be now put.

**Mr. Speaker :** Question is :—

That the question be now put.

*The motion was carried.*

**सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री** (श्री शेर सिंह) : अध्यक्ष महोदय, इस सदन में इस विधेयक का—प्रेस विधेयक का—जो स्वागत माननीय सदस्यों ने किया है इस के लिये मैं उन का धन्यवाद करता हूं। वास्तव में इस सारे विधेयक का, इस सारे बिल का, एक ही मकसद है। वह यह कि हमारे इस प्रान्त के अन्दर जो सांप्रदायिकता के कारण कभी कभी लोग गलत रास्ते पर चल पड़ते हैं इस बात के होते हुए भी कि हमारा प्रान्त कितना शानदार, मज़बूत और कर्मठ है, कई बार हमें बदनामी लेनी पड़ती है। कई बार सरकार को इस तरह बदनामी मोल लेनी पड़ती है। इस लिये इस बात को ध्यान में रखते हुए कि प्रान्त के अन्दर तथा बाहर इस की बदनामी न हो और ऐसी बातों से बचने का प्रबन्ध किया जा सके यह विधेयक पेश किया गया है। इस बात को, अध्यक्ष महोदय, सभी सदस्यों ने माना है कि हमारे इस प्रदेश में आपस में किसी मज़हब या सम्प्रदाय का झगड़ा नहीं है और न ही होना चाहिए। हम सब मिल कर रहें, मिल कर अपने प्रदेश की शक्ति को बढ़ाएं, यही सब लोगों की मांग है तो फिर यदि कोई भी व्यक्ति किसी पत्र, पत्रिका या अन्य ढंग से इस बात के लिये प्रयत्न करे, कोशिश करे कि पंजाब के अन्दर—इस प्रदेश के अन्दर बसने वाले अलग अलग साम्प्रदाय तथा मज़हब में झगड़ा पैदा हो तो इस से बुरी बात और नहीं हो सकती। इस के नतीजे भयानक हो सकते हैं। इस बात को सब ने माना है। इस लिये इस को रोकने के लिये यह विधेयक लाया गया है।

परन्तु इस के साथ ही साथ इस विधेयक पर थोड़ी सी नुक्ताचीनी भी की गई है, और objections किये गए हैं। जो एतराज़ात किये गये हैं उन में से कुछ वैधानिक प्रकृति

[सिंचाई तथा विद्युत मन्त्री]
के हैं और बाकी के इस प्रकार के हैं कि इस विधेयक को लाने के लिये यह अवस्था न थी या कोई ऐसी स्थिति न थी जिस के लिये इस विधेयक को लाना आवश्यक होता। इस बात पर जोर दिया गया है कि हालात ऐसे न थे जिन में इस को लाने की ज़रूरत पड़ती ।

अध्यक्ष महोदय, सब से पहले मैं वैधानिक, कानूनी अर्थात् आईनी एतराज़ात के सम्बन्ध में कुछ कहना चाहता हूं। हमारी Constitution में, आईन में अर्थात् विधान में हरेक व्यक्ति को जो भारतवर्ष का रहने वाला हो कुछ मौलिक अधिकार--fundamental rights—दिये गये हैं। यह मौलिक अधिकार हरेक व्यक्ति को हैं जिस ने इस भारतवर्ष की भूमि पर जन्म लिया है, हरेक नागरिक को स्वाधीनता है—freedom है। यह जो हर प्रकार की स्वाधीनता तथा freedom दी गई है इस के साथ उस का कर्त्तव्य भी है कि वह इस का सदुपयोग करे और इस तरह वह देश को आगे बढ़ा सकता है। इस freedom से देश आगे तरक्की कर सकता है तथा सारे विश्व के लिये मार्ग दर्शक सिद्ध हो सकता है। परन्तु इन स्वाधीनताओं का दुरुपयोग करने से देश तथा कौम को रसातल में ले जाया जा सकता है।

अध्यक्ष महोदय, जब स्वाधीनता मिलती है तो उसे कायम रखने के लिये वह स्वाधीनता कुछ मर्यादाओं से बन्धी होती है। अगर इस प्रकार का कोई बन्धन न लगाया जाए और उस के उल्लंघन की आज़ादी दी जाए, छूट दी जाए तो आज़ादी आज़ादी नहीं रहती। जितने भी इनसान हैं हरेक का अपना अपना विचार है। देश तथा कौम की तरक्की के लिये आपस में मिल कर बैठने तथा विचार करने की आज़ादी दी जाती है। यदि इस मिली आज़ादी के साथ थोड़े से बन्धन न लगा दिए जाएं तो इस आज़ादी को खतरा पैदा हो सकता है। इन मर्यादाओं के बिना स्वाधीनता कायम नहीं रह सकती। आज़ादी कायम नहीं रखी जा सकती। किसी देश को प्राप्त आज़ादी के लिये खतरा बन सकता है अगर कोई भी व्यक्ति जो चीज़ वह चाहे अपनी मर्ज़ी से करता चला जाए। विधान के अन्दर तथा आईन के अन्दर सभा society बनाने, जमात बनाने तथा किसी प्रकार के संगठन स्थापित करने तथा उन में अपने विचार प्रकट करने की आजादी है--कोई रोक नहीं है। परन्तु, समाज के लिये समाज के अन्दर रहने वाले हर व्यक्ति के लिये खतरा हो सकता है यदि वह जमात तथा संगठन किसी व्यक्ति को लूटने के लिए या हानि पहुंचान के लिये बनाया जाए। फर्ज़ करें कि लोगों को लूटने के लिये पांच आदमी एक ग्रोह बना लेते हैं या dacoits मिल कर एक जमात बना लेते हैं और उन का काम अन्य व्यक्तियों को लूटना हो तो इस प्रकार की आज़ादी को कैसे बिना रोक रखा जा सकता है? यदि दूसरे आदमियों की जो आज़ादी है उस पर कोई हाथ डाले तो न उन की आज़ादी कायम रह सकती है और न दूसरे व्यक्तियों की। आज़ादी का मनशा यह नहीं कि दूसरे आदमियों की समाज में बेइजती हो। हरेक को विचार स्वातन्त्र्य है कि वे अपने विचार जिस ढंग से चाहें पेश कर सकें। यह आज़ादी ज़रूरी है। क्योंकि इस के बिना मानव के व्यक्तित्व, इनसान की शख़सियत, human personality का विकास नहीं हो सकता। विचार

स्वातन्त्र्य हमें प्राप्त है परन्तु यह स्वतन्त्रता इस ढंग की नहीं होनी चाहिए कि विचार प्रकट करने से लोगों के जज़बात भड़क जाएं या उन की विचार करने की शक्ति दब जाए या उन की विचार शक्ति पर पर्दा पड़ जाए या वह बहक जाए। अगर इस ढंग का सिलसिला हो तो यह विचार की आज़ादी तथा स्वतन्त्रता का कुठाराघात करता है। इस लिये इस के अन्दर किसी मर्यादा का होना ज़रूरी है।

फिर, अध्यक्ष महोदय, यदि एक आदमी का दिमाग इस तरह का हो कि वह दूसरे आदमी पर चोट करे तो ज़रूरी तौर पर किसी न किसी रूप में सरकार उस का प्रबन्ध करती है। हर सरकार ऐसे संगठन की आज्ञा देती है जिस से देश में शान्ति की व्यवस्था कायम रहे। लेकिन फिर भी अगर कोई किसी शरीफ आदमी पर हमला करे और यह पता चले कि इस को दिमागी बीमारी है तो इस की व्यवस्था हम ने पहले कर दी है। इस को हम ऐसी जगह ले जाते हैं जहां इस का इलाज हो और उसे वहां confine कर दिया जाता है ताकि वह दूसरों के लिये असुविधा तथा दुःख पैदा न कर सके। इसी तरह मैं समझता हूं कि हमारे पास मज़बूत तथा शक्तिशाली कानून होना चाहिए जो साम्प्रदायिक तथा मज़हबी झगड़ों में पड़ने वालों का इलाज कर सके। मनुष्य कई बार सोचता है कि किस तरह उस का काम बढ़ सके, तिजारत बढ़ सके या उस के मन में कई और भावनाएं होती हैं कि वह लेजिस्लेचर का सदस्य हो या उस के पास राजनैतिक शक्ति हो तो इस तरह का पागलपन भी दिमाग के संतुलन को बिगाड़ने वाला होता है। इस तरह की सब बातें उस के मन पर असर करती हैं। इसी कारण उस की अपनी व्यक्तिगत समस्याएं पैदा होती हैं इन की वजह से उस के मन का संतुलन बिगड़ता है। शारीरिक रोग से भी बिगड़ता है और ऐसी अवस्था में इन्सान सन्तुलन को बार बार खो बैठता है क्योंकि जो चीज़ वह हासल करना चाहता है उस में कामयाबी नहीं होती। तिजारत के अन्दर उसे कोई लाभ नहीं होता या राजनैतिक दृष्टि से शक्ति हासिल करना चाहता है परन्तु उसे सफलता नहीं होती तो वह दिमागी सन्तुलन खो बैठता है। अगर equilibrium कायम न रहे तो हम इसे physical पागलपन कह सकते हैं। इस के दिमाग के अन्दर ऐसी चीज़ पैदा हो जाती है कि वह अपने दिमाग के equilibrium न होने के कारण दूसरों के सन्तुलन को भी बिगाड़ता है। तो ऐसी हालत में सरकार के लिए preventive कदम उठाने आवश्यक हो जाते हैं।

तो यह freedoms जो हमें मिली है इस विधान के मातहत उनकी हिफाज़त के लिए, उनकी सुरक्षा के लिए यह मर्यादाएँ और बंधन रखने जरूरी हैं। अपने देश और इस प्रदेश में हम जिस ढंग का समाज बनाना चाहते हैं उस में इन धार्मिक और साम्प्रदायिक झगड़ों के लिए कोई गुंजायश नहीं और न ही कोई जगह है। हम ने अपने देश का ढांचा secularism पर रखा है, secular state इसलिए नहीं बनाई कि किसी मज़हब को दबाया जाए और किसी मज़हब को ऊंचा उठाया जाए। विधान जो freedoms देता है तो सब के लिए बगैर किसी मज़हबी भेदभाव के देता है। एक मजहब के लोग दूसरे मज़हब के लोगों के साथ लड़ने–मरने के लिए मज़हब की दुहाई देकर अगर तैयार

[सिंचाई तथाविद्युत मंत्री

हो जाएं तो हम इस देश में इस किस्म की आज़ादी नहीं दे सकते और न ही देंगे। हमारे देश नें अपनी आज़ादी को खोया और हज़ारों साल तक दूसरों का गुलाम रहा, दास्ता की बेड़ियों में जकड़ा रहा। आखिर क्यों? इसीलिए कि हमारे देश में विभिन्न संप्रदाय थे जोकि आपस में मिल कर नहीं चलते थे। एक दूसरे के विरुद्ध हर वक्त लड़ने के लिए खड़े रहते थे और इसी कारण हमने हज़ारों साल तक दूसरों की दास्ता की। आज अगर हम उसी बीमारी को अपने देश के अन्दर पनपने दें तो फिर हमारी इस पाई हुई आज़ादी को खतरा हो सकता है। मैं तो यह समझता हूं और ख्याल है कि इस में दो रायं नही हो सकतीं कि अगर देश का कोई सब से बड़ा दुशमन आज है तो वह साम्प्रदायिकता है। आज के युग में हकूमतें जो बनती हैं और पार्टियां जो चलती हैं वे आर्थिक विचारधाराओं पर चलती हैं। सांप्रदायिकता और मज़हब के नाम पर नहीं चलती हैं और अगर चलना चाहती हैं तो उन से सब से बड़ा खतरा हो सकता है। मैं यहां तक कहने में भी संकोच नहीं करूंगा कि जो आदमी आर्थिक असूलों पर पार्टियां बना कर आते हैं और आर्थिक विचार धारा से काम करते हैं चाहे उनका किसी दूसरे देश से भी सम्बन्ध क्यों न हो उन से इतना खतरा देश को नहीं हो सकता जितना खतरा उन लोगों से है जो देश को मज़हब के नाम पर बांटते हैं और लड़ने मरने के लिए उकसाते हैं। ये लोग जितने खतरनाक हैं उतने शायद दूसरे विदेशी भी न हों। मेरा कहने का भाव यह है कि हमारे देश को आज सब से बड़ा खतरा साम्प्रदायिकता से है और अगर हम इस को पनपने देंगे और इस शत्रु को सर उठाने देंगे तो हमारे देश की आज़ादी को खतरा हो सकता है और हम पर मुसीबतें आ सकती हैं। इसलिए मैं समझता हूं कि हमारे देश की आज़ादी के लिए, हमारे देश की स्मृद्धि के लिए और इसको शक्तिशाली बनाने के लिए आवयश्क है कि देश के भीतर से सांप्रदायिकता को जड़ से ही नष्ट किया जाए और उखाड़ा जाए। यही हमारे देश की आज सब से महत्वपू र्णसमस्या है और इस का सामाधान ज़रूरी है। हमारे पंजाब प्रदेश का यह दुर्भाग्य है कि विभाजन के बाद इस देश में और जगह तो सांप्रदायिकता नहीं रही लेकिन हमारा पंजाब बीच बीच में इस का शिकार हो जाता है। वही हमारे भाई जो यह कहते नहीं थकते कि हिन्दू और सिख का मांस और नाखुन का रिश्ता है और वह एक दूसरे से कभी अलहदा नहीं हो सकते, इन को आपस में भड़काते हैं और इन दोनों को लड़ाने की कोशिश करते हैं। यह हमारे प्रदेश की बदकिस्मती रही है कि देश में दूसरे प्रदेशों के मुकाबला में हमारी समस्याएं बिल्कुल भिन्न हैं। आप देखें कि दूसरे प्रदेशों में पुनर्गठन के सवाल पर काफी ले दे हुई, लाठी चार्ज भी हुए, गोली भी चली और भी कई मुसीबतें आईं लेकिन वहां पर किसी जगह भी communal सवाल नहीं था। गुजरात, महाराष्ट्र, उड़ीसा, बिहार वगैराह में अगर लोग उठे तो वे मज़हब के नाम पर नहीं उठे, वहां आर्थिक आधार और आर्थिक विचार धारा पर लोगों में खींचातानी हुई। वहां एक कहता था कि मेरे इलाके की शक्ति इस में शामिल हो कर क्या रहेगी या नहीं। दूसरा यह कहता था कि क्या उसके इलाके का विकास उस इलाके के मिलने पर हो सकेगा, या नहीं और उस का प्रदेश किस तरह विकास कर सकता है। इस ढंग से तो उन लोगों ने सोचा होगा और आपस में कशमकश हुई होगी लेकिन यह हमारे पंजाब का ही दुर्भाग्य है कि इस बात को छोड़ कर कि कौनसा इलाका गरीब है और कौन से तरीके से वह आगे बढ़ सकता है मज़हबी बातें बीच में ला

कर झगड़े किए । मैं सब की बात नहीं करता । हमारे प्रदेश में बहुत लोगों का दिमाग ठीक रहा । हमारे प्रांत की बहुसंख्या ने तो अपने दिमाग़ का संतुलन नहीं खोया है और यही कारण है कि हमारे प्रदेश में कोई खास झगड़ा न हुआ और भारी तादाद में हमारे लोगों ने रिजनल फार्मूला का स्वागत किया है लेकिन कुछ एक आदमियों के दिमाग़ में यह बात ज़रूर आई कि हम ने इसको फेल करना है । मेरा कहने का भाव यह है कि हमारे प्रदेश की समस्या बिल्कुल अलग है । अगर किसी ने किसी इलाके की गरीबी के नाम पर उस के विकास के नाम पर और आर्थिक विचार धारा से इस का विरोध किया होता तो कोई बड़ी बात नहीं थी । वह समझ में आ सकता था । मगर यहां तो साम्प्रदायिकता की बिना पर विरोध किया गया है और लोगों को लड़ाने की कोशिश की गई है । पंजाब में आप देखें तो वास्तव में समस्या है क्या ? हमारे प्रदेश में दो रिजनज़ हैं जिन में अलग अलग भाषाएं बोली जाती हैं । एक इलाके में हिन्दी बोली जाती है और दूसरे में पंजाबी । हिन्दी बोलने वाले इलाके में मज़हब और सांप्रदायिकता का कोई सवाल नहीं था और न ही वहां कोई झगड़ा ही हुआ । दूसरा जो इलाका है वहां पंजाबी बोली जाती है और वहां की मातृभाषा पंजाबी है । वहां अगर फिरका दाराना झगड़े न होते तो हमारे पंजाब में कोई झगड़ा नहीं था और न ही कोई समस्या थी । यहां झगड़े की कोई बड़ी बात नहीं । तजवीज़ यह है कि दो रिजनज़ बनाए जाएं । एक हिन्दी भाषा हो और दूसरा पंजाबी भाषी हो । हिन्दी भाषी में सारा काम काज हिन्दी में चले और पंजाबी भाषी में कुछ हद तक काम पंजाबी में चले और कुछ हद तक हिन्दी में भी चले क्योंकि वह हमारी राष्ट्रभाषा है । लेकिन इस क्षेत्र में पंजाबी सब की मातृभाषा होते हुए भी वहां के कुछ भाइयों ने यह एतराज़ किया है कि क्योंकि हम सिख नहीं हैं हिन्दू हैं इस लिए हमारी मातृभाषा हिन्दू होने के नाते से पंजाबी नहीं रही हिन्दी हो गई है । इस लिए हमारी मातृभाषा हिन्दी को पूरा अधिकार मिलना चाहिए उसको नीचा दरजा देकर क्यों वहां रखा है । उसको पंजाबी के बराबर क्यों नहीं चलाते हैं ? इस ढंग की समस्या हमारे यहां उठी है और पंजाब में ही अपनी किस्म की एक समस्या है जिस की मिसाल और कहीं नहीं मिल सकती । यह है समस्या आज हमारे इस प्रदेश में जिस की वजह से यह सब कुछ हुआ है । अगर हम ने और हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब ने ठीक ढंग से उस का मुकाबला न किया होता तो यह बात और बिगड़ सकती थी और फैल सकती थी । इस बात को सब जानते हैं और यह छुपी बात नहीं है कि जिन लोगों ने जनता को भड़काने की कोशिश की, meetings में हुल्लड़ बाजी की, ईंट पत्थर तक फैंके वह चंद एक ही थे और कुछ अखबारों तक ही यह बात सीमित थी जिन्होंने इस चीज़ को बढ़ाने में और पैदा करने में मदद दी । अगर शान्ति से काम न किया जाता तो और गड़बड़ हो सकती थी। इस के लिए हमारे प्रिंसिपल साहिब ने भी मुख्य मंत्री जी को बधाई दी है और इस के लिए मैं उन का धन्यवाद करता हूं । जिस ढंग से एक डेढ़ महीना तक बिल्कुल गलत बातें कह कह कर जिनका न सिर था और न पैर अखबारों में लिख लिख कर लोगों में फैलाई गई अगर इस का पहले इलाज हो जाता तो इस समस्या को हल करने में इतनी कठिनाई न होती और छः महीने न लगते । जितनी बदनामी पंजाब को मिली वह भी न मिलती । आखिर सरकार को इस शर्मनाक propaganda को बन्द कराने के लिए पाबन्दी लगानी पड़ी

**श्री राम प्रकाश:** क्या मिनिस्टर साहिब बता सकते हैं कि जो surplus area बताया गया है उस में कोई ejected tenants बसाए गए हैं ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਇਸਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਤਾਂ ਪੁਛਿਆ ਨਹੀਂ ਸੀ ਗਿਆ । ਜੇਕਰ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰ ਪੁਛਣਗੇ ਤਾਂ ਦਸ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ ।

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ ਧੂਤ:** ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨ ਦੱਸਿਆ ਹੈ ਕਿ 7633 ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਬੇਦਖਲ ਹੋਏ ਅਤੇ 171 ਵਸਾਏ ਗਏ । ਬਾਕੀ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਕੀ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਮੁਜ਼ਾਰੇ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿੰਦੇ ਹਨ। ਉਸਤੋਂ ਬਾਅਦ ਨਕਸ਼ੇ ਭਰਵਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ। ਫੇਰ ਜਿਉਂ ਜਿਉਂ ਫੈਸਲਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਸਾਇਆ ਜਾਵੇਗਾ ।

---

## RELIEF TO FLOOD AFFECTED VILLAGES IN SUB TEHSIL PATAUDI, DISTRICT GURGAON

*7035. **Shri Babu Dayal:** Will the Minister for Revenue, Education and Rehabilitation be pleased to state whether there is any proposal under the consideration of Government to provide relief to the flood affected villages in Sub Tehsil Pataudi, District Gurgaon; if so, the details thereof?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa:**

First part. — Yes.

Second part. — Loans amounting to Rs. 1,30,000/- have been advanced in 70 villages of Rewari Tehsil including Pataudi Sub-Tehsil for the purchase of seed and bullocks. The question of advancing more loans in the Pataudi Sub-Tehsil is under consideration.

Gratuitous relief amounting to Rs. 1,000/- has since been afforded in these villages and a further sum of Rs. 25,000/- is being disbursed.

**श्री बाबू दयाल:** क्या मिनिस्टर साहिब बताएंगे कि यह जिन गांव को दिये गए हैं उन में क्या कोई पटौदी सब-तहसील के गांव भी हैं ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਇਹ ਪਿੰਡ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ loan ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਹਨ ਰਿਵਾੜੀ ਤਹਿਸੀਲ ਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਪਟੌਦੀ ਦੇ ਪਿੰਡ ਵੀ ਰਿਵਾੜੀ ਤਹਸੀਲ ਵਿਚ ਸ਼ਾਮਲ ਹਨ ।

**श्री बाबू दयाल:** क्या पटौदी सब-तहसील के गांव में और रिवाड़ी के दूसरे गांव में कोई distinction नहीं है ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਰਿਵਾੜੀ ਤਹਿਸੀਲ ਦੇ ਪਿੰਡਾਂ ਨੂੰ ਇਹ loan ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਹਨ ?

**श्री बाबू दयाल:** मैंने तो पटौदी के गांव के मुतअल्लिक पूछा था; रिवाड़ी के मुतअल्लिक नहीं पूछा था ।

**ਮੰਤਰੀ:** ਤੁਸੀਂ ਆਪਣਾ ਸਵਾਲ ਪੜ੍ਹ ਲਵੋ । ਜੋ ਕੁਝ ਪੁਛਿਆ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਜਵਾਬ ਦੇ ਦਿੱਤਾ ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा:** स्पीकर साहिब पूछा तो सवाल में यह गया है कि पटौदी सब-तहसील के कितने गांव को flood relief दिया गया है; मगर जवाब देते हैं कि रिवाड़ी के जिन गांव को relief मिला उसमें पटौदी के गांव भी होंगे । यह क्या बात है ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਮੈਂ ਸਵਾਲ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਦੱਸਦਾ ਹਾਂ ।

Sir the first part of the question is:—

> "will the Minister for Revenue, Education and Rehabilitation be pleased to state whether there is any proposal under the considera- of tion Government to provide relief to the flood affected villages in Sub-Tehsil Pataudi."

In reply to it, I have stated "Yes." It means the proposal is under consideration.

Then the details of this proposal have been asked for in the second part of the question. These are given in the second part of the reply which I have just now read.

**पण्डित श्री राम शर्मा:** पटौदी के मुतअल्लिक क्या detail दी है ?

**ਮੰਤਰੀ:** ਜਵਾਬ ਦੇ second part ਵਿਚ ਦਿੱਤੀ ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा:** स्पीकर साहिब मैं आप की तवज्जुह इस तरफ दिलाना चाहता हूँ कि ......

अध्यक्ष महोदय: मेरी तवज्जुह पहले ही है। रिवाड़ी का नाम लेकर पटौदी को भी उस में शामिल कर लिया गया है। ऐसा नहीं होना चाहिये था। मगर इस जवाब से जो दिया गया है, अब यह सवाल नहीं उठते हैं।

(I am already giving attention to this point. Information about Rewari Tehsil which includes Pataudi has been given. This should not have been done. However, supplementaries do not arise from the answer given.)

श्री बाबू दयाल: क्या यह अमरे वाकया है कि आज तक पटौदी सब-तहसील के किसी भी गांव को flood relief नहीं दिया गया है ?

**Mr. Speaker:** It is not a supplementary question. The hon. Member is giving information.

श्री बाबू दयाल: क्या मिनिस्टर साहिब बताएंगे कि सब-तहसील पटौदी के किसी गांव को flood relief दिया गया है ?

ਮੰਤਰੀ: ਇਹ ਤਾਂ ਪੁਛਿਆ ਨਹੀਂ ਸੀ।

श्री अभय सिंह: क्या मिनिस्टर साहिब बताएंगे कि उन के पास कोई ऐसी representation आई है कि रिवाड़ी तहसील को जो relief दिया गया है वह बहुत कम है ?

अध्यक्ष महोदय: यह बात तो आप को पहले ही बता दी गई है। (This information has already been given.)

श्री बाबू दयाल: मैं यह जानना चाहता हूँ कि पटौदी सब-तहसील के कितने गांव को relief दिया गया है ?

## NEWSPAPERS BANNED FOR SCHOOLS, COLLEGES READING ROOMS ETC.

*6819. **Shri Rala Ram:** Will the Minister for Revenue, Education and Rehabilitation be pleased to state the names of newspapers in the State which have been banned for schools and colleges and the Reading Rooms of Local Boards and for such other Public Reading Rooms as are aided by the Government together with the reasons therefor?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa:** The reply is in the negative.

---

## REVISION IN PAY SCALE OF TREASURIES STAFF EMPLOYED ON A CONTRACT BASIS

*6940. **Pandit Shri Ram Sharma:** Will the Minister for Finance be pleased to state—

(a) whether Government has taken any steps in connection with the revision of grade of the Treasuries Staff employed on a contract basis;

(b) the date since when the matter referred to in part (a) above has been under the consideration of the Government;

(c) the reasons for not taking this staff in permanent service of the Government?

**Shri Mohan Lal:** (a) Yes. The matter has been referred to Pay Committee appointed by Government, to consider revision of grades of pay.

(b) The matter has been under consideration of Finance Department since 15-12-55, the date from which administrative control of treasuries was transferred to them and has been under consideration of the Pay Committee since 6th June, 1956.

(c) The reasons for not taking this staff in permanent service of Government apparenlty are that there are big risks of losses and embezzlements involved and the contract system exists even in Banking Institutions.

**पंडित श्री राम शर्मा:** जवाब के आखरी पार्ट में कहा गया है कि गवर्नमैंट ने उस स्टाफ को जो contract basis पर रखा हुआ है permanent service में नहीं लेना है। क्या इस वजह से उन को नहीं लेना है कि उन को गवर्नमैंट सर्विस में लेने से embezzlement बढ़ जाएगी या इस लिये कि उन के आने से कम होगी?

**मन्त्री:** सवाल embezzlement बढ़ जाने का या कम हो जाने का नहीं। असल चीज़ यह है कि इस वक्त contracting treasuries का system लागू है बैंको में भी और हमारी Treasuries में भी चला आ रहा है इस में banking का risk कम हो जाता है। बढ़ने का नहीं कम होने का सवाल है।

**पंडित श्री राम शर्मा :** क्या मिनिस्टर साहिब को इल्म है कि इस सिस्टम के मातहत जहां मुलाज़मों को थोड़ी तनख्वाह मिलती है उस को पूरा करने के लिये उन्हें corruption करनी पड़ती है ?

**मन्त्री:** जहां तक उन की pay का ताल्लुक है, मैंने अर्ज़ कर दिया कि गवर्नमैंट की कुछ responsibility है । वह गवर्नमैंट ने ली हुई है । दूसरे मुलाज़मों के बारे में Pay Committee बनी हुई है । यह question भी अब Pay Committee में आया है । वह कमेटी हाल ही में अपनी रिपोर्ट गवर्नमैंट को देगी । उस रिपोर्ट के आने के बाद गवर्नमैंट फैसला करेगी ।

**पंडित श्री राम शर्मा :** क्या वज़ीर साहिब बताने की कृपा करेंगे कि Pay Committee का इस बात से भी ताल्लुक है कि जो Treasuries Staff contract basis पर employed है उस को गवर्नमैंट ले ले या न ले ? क्या इस बात का फैसला भी उसी कमेटी ने ही करना है ?

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ:** ਆਪ ਦੇ ਸਵਾਲ ਦਾ ਜਵਾਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਂ ਤਾਂ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਪੈਸਾ ਮਹਿਫੂਜ਼ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਥੋੜੀ ਤਨਖਾਹ ਲੈਣ ਵਾਲੇ ਚੋਰੀ ਕਰਨਗੇ ਜਾਂ corruption ਕਰਨਗੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਤਾਂ ਉਹ ਪੈਸਾ ਠੇਕੇਦਾਰ ਕੋਲੋਂ ਪੂਰਾ ਕਰ ਲੈਣਾ ਹੈ । ਉਹ ਜਿਹੜਾ ਨੁਕਸਾਨ ਹੋਵੇਗਾ ਉਹ ਤਾਂ ਮਾਲਕ ਦਾ ਹੋਣਾ ਹੈ ਨਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦਾ । ਜੇਕਰ ਠੇਕੇਦਾਰ ਦਾ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਚੋਰੀ ਕਰਕੇ ਨਸਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਠੇਕੇਦਾਰ ਨੂੰ ਗਲੋਂ ਪਕੜ ਲੈਂਦੀ ਹੈ। ਜੇ ਕਰ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਚੋਰੀ ਕਰਕੇ ਨਸਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਆਦਮੀ ਉਪਰ ਮੁਕਦਮਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ।

**पंडित श्री राम शर्मा :** क्या चीफ मिनिस्टर साहिब कृपा करके बताएंगे कि अब जबकि पैप्सू और पंजाब दोनों आपस में मिल रहे हैं तो उन के मिलने के बाद जो system यहां पंजाब में चल रहा है वही चलेगा या दोनों मिलकर इकट्ठे ही चलते रहेंगे ?

**ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ:** ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਵਿੱਚ ਦੋਵੇਂ system ਜਾਰੀ ਹਨ-contract system ਵੀ ਅਤੇ ਦੂਸਰਾ ਵੀ । ਜਿਥੇ ਤੁਸੀਂ ਰਹਿੰਦੇ ਹੋ ਉਥੇ contract system ਹੋਵੇਗਾ । ਸਾਡੀ ਤਹਸੀਲ ਵਿਚ contract system ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਮੁਕਾਬਲਾ ਵੀ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ systems ਦਾ । ਮੇਰਾ ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਜਿਥੇ contract system ਹੋਵੇ ਉਥੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਸਹੂਲਤ ਰਹਿੰਦੀ ਹੈ, botheration ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਪੈਂਦੀ, ਕੋਈ checking ਨਹੀਂ ਕਰਨੀ ਪੈਂਦੀ । ਪੈਪਸੂ ਵਿਚ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੋਵਾਂ systems ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਹੋਵੇਗਾ । ਅਜੇ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਹੈ ਕਿ ਕਿਹੜਾ system ਉਥੇ ਚਾਲੂ ਹੈ ।

पंडित श्री राम शर्मा: क्या चीफ मिनिस्टर कृपया बताएंगे कि कौन कौन से इजला हैं जहां पर contract system है और कहां २ पर नहीं है ?

मुख्य मन्त्री: चाहिए तो इस का उत्तर देने के लिए नोटिस । लेकिन मैं इतना बता देता हूं कि गुड़गांव में, हिसार में और कुछ और ज़िलों और तहसीलों में भी यह system जारी है । पूरा जवाब ज़बानी नहीं दिया जा सकता ।

## SCARCITY OF FODDER IN DISTRICT GURGAON.

*7033. **Shri Babu Dayal:** Will the Minister for Agriculture and Panchayats be pleased to state whether he is aware of the fact that there is a great scarcity of fodder in District Gurgaon in general and in Pataudi Sub Tehsil, District Gurgaon in particular; if so, the measures proposed to be taken by Government to remove this scarcity?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa:** I am sorry the information is not ready. It is being collected and will be supplied to the member concerned.

## RE-OPENING OF THE SIDING OF KHALILPUR STATION DISTRICT GURGAON.

*7034. **Shri Babu Dayal:** Will the Minister for Agriculture and Panchayats be pleased to state whether Government has approached the Central Government with the request to re-open the siding of Khalilpur Station, Tehsil Rewari, District Gurgaon, and to give top priority in Railway traffic to the importing of fodder to the flood affected areas in Gurgaon District at reduced railway freight; if so, with what result?

**Sardar Gurbachan Singh Bajwa:** First part No.

Second part. Question does not arise.

## SARPANCHES AND PANCHES

*6896. **Shri Ram Parkash:** Will the Minister for Agriculture and Panchayats be pleased to state the total number of Sarpanches and Panches in the State at present and the number of members of the Scheduled Castes amongst them?

**Sardar Amar Singh** (Deputy Minister) : The total number of Sarpanches and Panches is 7623 and 49703 respectively out of whom 9686 are members of the Scheduled Castes.

---

## NO CONFIDENCE MOTION AGAINST SARPANCH, GRAM PANCHAYAT JASRANA, DISTRICT ROHTAK.

*6943. **Pandit Shri Ram Sharma** : Will the Minister for Agriculture and Panchayats be pleased to state:—

(a) whether it is a fact that want of confidence in the Sarpanch of Gram Panchayat, Jasrana, Tehsil Gohana District Rohtak by a two-third majority of the Panches has been expressed;

(b) if the answer to part (a) be in the affirmative the date when the said want of confidence was expressed and the reason, if any for the delay in removing the Sarpanch?

**Sardar Amar Singh** (Deputy Minister) :

(a) Yes.

(b) (i) 7th May, 1956.

(ii) Under section 11 of the Gram Panchayat Act, 1952, permission has been accorded for the motion of no confidence against Sarpanch, Gram Panchayat Jasrana, District Rohtak. Further action will depend on the decision of the Panchayat on the said motion.

**पंडित श्री राम शर्मा :** क्या यह अमर वाक्या नहीं है कि इन orders को issue करने के बाद Director of Panchayats ने यह instructions भेज दी हैं कि इन पर अमल न किया जाए ?

**ਵਿਦਿਆ ਮੰਤਰੀ:** ਇਹ ਗਲ ਮੇਰੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਹੈ। Thank you for the information.

**पंडित श्री राम शर्मा:** अगर मन्त्री जी मेरे इस information देने पर शुक्रगुज़ार हैं तो क्या उस के मुताबिक अमल हो जाएगा ? और जो orders अब तक abeyance में हैं क्या उन पर जल्दी अमल हो जाएगा ?

**ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ:** ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਕਰ ਲੈਣ ਦਿਉ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ abeyance ਵਿਚ ਰਖਣ ਦੀ ਵਜਾ ਕੀ ਹੈ।

**पंडित श्री राम शर्मा:** इस हाऊस में जो जवाब दिया जाता है वह तो गलत दिया जाता है। इस लिये मैं पूछता हूं कि ऐसा क्यों होता है कि हुकम दिया जाता है और फिर उस को काट भी दिया जाता है ?

**ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ:** ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਕਿ ਸਾਨੂੰ ਪਤਾ ਤਾਂ ਕਰ ਲੈਣ ਦਿਉ ਕਿ ਪਹਿਲਾਂ ਹੁਕਮ ਦੇ ਕੇ ਫਿਰ ਕਿਉਂ ਉਸ ਨੂੰ ਕਟਿਆ ਗਿਆ ਹੈ। ਇਸ ਦੀ ਕੀ ਵਜ੍ਹਾ ਹੈ ?

---

## KALKA FIRING ENQUIRY REPORT.

*6985. **Comrade Ram Chandra:** Will the Chief Minister be pleased to state—

(a) whether he has received the report of the Enquiry Officer appointed to enquire into the Kalka Firing; if so, the details thereof;
(b) the action, if any, proposed to be taken on the said report?

**Sardar Partap Singh Kairon:** (a) Yes. It has since been published in the Press. (b) Government propose to take action. The action proposed to be taken is under consideration.

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਕਿਸ਼ਨ ਸਿੰਘ ਸੁਰਜੀਤ:** ਮੈਂ ਪੁਛਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮਜ਼ਦੂਰਾਂ ਨੂੰ compensation ਦੇਣ ਲਈ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਮਾਰੇ ਗਏ ਹਨ ?

**ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ:** ਇਹ ਗਲ ਅਜੇ under consideration ਹੈ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਇਸਦੇ ਬਾਰੇ ਵਿਚ ਕੋਈ ਜਵਾਬ ਨਹੀਂ ਦੇ ਸਕਦਾ।

**ਸਰਦਾਰ ਚੰਨਣ ਸਿੰਘ:** ਕੀ ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ ਸਾਹਿਬ ਇਸ ਗਲ ਨੂੰ ਸਾਫ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਜੋ action ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲੈਣਾ ਹੈ ਉਹ compensation ਦੇਣ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ਹੋਵੇਗਾ ਜਾਂ ਕਿ ਸਜ਼ਾਵਾਂ ਦੇਣ ਦੀ ਸ਼ਕਲ ਵਿਚ ?

**ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ:** ਆਪ ਦੇ ਅਤੇ ਮੇਰੇ ਲਫਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਫਰਕ ਹੋਵੇਗਾ ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਅਜੇ ਕੁਝ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ।

**ਸਰਦਾਰ ਹਰਕਿਸ਼ਨ ਸਿੰਘ ਸੁਰਜੀਤ:** ਜਿਹੜੇ ਮਜ਼ਦੂਰ ਬੇਗੁਨਾਹ ਮਾਰੇ ਗਏ ਹਨ ਕੀ ਸਰਕਾਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੁਝ compensation ਦੇਵੇਗੀ ?

**ਮੁੱਖ ਮੰਤਰੀ:** ਕਈ ਵਾਰ Labour Leaders ਦੀ ਵਧੀਕੀ ਵੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ, ਇਸ ਕਰਕੇ ਅਸੀਂ ਸਾਰੀ ਗੱਲ ਉਪਰ ਵਿਚਾਰ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ ।

---

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Secretary** : Sir, I beg to lay on the Table a statement showing the Bills which were passed by the Punjab State Legislature during the current Session and assented to by the Governor/President.

## STATEMENT.

1. The Punjab Instruments (Control of Noises) Bill, 1956.
2. The Pu jab Excise (Amendment) Bill, 1956.

---

## ADJOURNMENT OF THE ASSEMBLY

**Chief Minister** (Sardar Partap Singh Kairon): Sir I beg to move—

> That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned *sine die.*

**Mr. Speaker:** Motion moved-

> That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned *sine die.*

**Mr. Speaker:** Question is-

That the Assembly at its rising this day shall stand adjourned *sine die.*

*The motion was carried.*

---

## PAPERS LAID ON THE TABLE

**Chief Minister (Sardar Partap Singh Kairon):** Sir, I beg to lay on the Table the amendment made by the Governor in the Punjab Public Service Commission (Limitation of Functions) Regulations, 1955, as required by clause (5) of Article 320 of the Constitution.

---

## RESUMPTION OF CONSIDERATION OF THE PUNJAB VILLAGE COMMON LANDS (REGULATION) (AMENDMENT) BILL, 1956.

**Mr. Speaker:** Now the House will resume consideration of the Punjab Village Common Lands (Regulation) (Amendment) Bill, 1956.

**श्री चान्द राम अहलावत (झज्जर):** स्पीकर साहिब, clause 3 की sub-clause (i) (b) में drinking wells को भी पंचायतों के मातहत कर दिया है। अगर देहात में पानी पीने के कुएं भी पंचायतों के मातहत कर दिए गए तो इस का नतीजा अच्छा नहीं होगा। अब तो १०, २० और ३० families मिल कर गांव में अपना अलग कुआं बना लेती हैं। और जब जरूरत होती है उस की मुरम्मत वगैरह करवा ली जाती है। और अगर कुआं नाकारा हो जाता है तो दूसरा नया कुआं बनवा लिया जाता है। अब अगर ये कुएं पंचायतों के मातहत चले गए तो न पंचायतों के पास इतने Funds होंगे कि वह इन की मुरम्मत या re-construction करवा सकें और न ही यह इन पर पैदा होने वाले झगड़ों को निपटा सकेंगीं। गो छुआछूत निवारण कानून के अनुसार मुख्तलिफ communities के झगड़े खत्म हो जाने चाहिएं लेकिन फिर भी इससे जो थोड़ा बहुत झगड़ा बढ़ जाने की शंका है वह हमें नहीं बढ़ानी चाहिए और अच्छा हो कि हम कुओं को इसी तरह से रहने दें। इस संशोधन पर मैं इतना ही कहना चाहता हूं। .....

(श्री चान्द राम अहलावत)

दूसरी चीज़ जो मैं अर्ज़ कर रहा था वह है शामिलात पत्ती, पाना, तरफ, वगैरह की। जैसा कि मैं अर्ज़ कर रहा था, हमने एक बिल यहां पास करके राष्ट्रपति को भेजा। वह बिल वापिस आया। उसमें यह यकीन दिलाया गया था कि इस ऐक्ट में अगर यह नहीं ला सके तो अगली amendment में जरूर लायेंगे। इस बिल में इन चीज़ों को शामिल करके यह लाया जाता फिर तो मैं मानता कि यह आगे की तरफ कोई कदम है। लेकिन बजाए इसके कि इन categories को शामिलात देह में शामिल किया जाता, उन्हें exceptionally निकाल दिया गया है। मैं आप के द्वारा, स्पीकर महोदय, मिनिस्टर साहिब को बताना चाहता हूं कि वह खुद गांव में से statistics मंगवा लें, figures एकट्ठे कर लें और देख लें गांवों के अन्दर शामिलात पत्ती, पाना, ठोला, तरफ टिक्का की तादाद कितनी है और शामिलात देह की कितनी। अगर उन categories की तादाद ज्यादा है तो लाज़मी है कि village economy के लिए और different sections of the people जो गांव में रहते हैं उन के आपसी ताल्लुकात को अच्छा रखने के लिए शामिलात पत्ती, पाना वगैरह को भी शामिलात देह की definition में लाकर इनका इन्तज़ाम पंचायतों को दे दिया जाए। इसका जैसे मैंने पहले अर्ज़ किया हमारे cattle breeding occupation पर पहले ही काफी असर पड़ चुका है। इसको अगर इसी तरह vague रहने दिया गया तो इसका और भी ज्यादा बुरा असर पड़ने की सम्भावना है। इस बिल में जो यह exception रखी गई है इसको एक खास क्लास को single out किया गया है। मैं चौधरी श्री चन्द जी को यकीन दिलाता हूं कि अगर पत्ती, पाना वगैरह को इसमें रखा गया तो वह किसी एक section को नहीं दी जायगी। वह सभी sections को दी जाएंगी। इस लिए यह कहना कि यह केवल हरिजनों के ही फायदे की बात है; ऐसी कोई चीज़ नहीं। यह चीज़ तो गांव के common benefit के लिए आनी है। गांव में जो लोग हैं—खेत मज़दूर हैं, landless labourers हैं या दूसरे तबकों के भूमिहीन किसान हैं और जो छोटे २ यानी दो, चार पांच दस बीघे ज़मीन के मालिक हैं उनके लिए पशु पालन का व्यवसाय बड़ी paying proposition है। इस लिए उन सब के फायदे की बात है यदि पत्ती, पाना वगैरह को भी शामिलात देह में सम्मिलित कर लिया जाय। इस लिए मैं हाऊस से अपील करता हूं, मन्त्री महोदय से अपील करता हूँ – आप यह न समझ लें कि हरिजनों के लिए ही बार बार कह रहा हूँ मुझे तो केवल एक तबके के लिए बोलना अच्छा भी नहीं लगता। मैं गांव में बसने वाले सभी छोटे तबके के लोगों के लिए कह रहा हूं जो मज़दूर हैं खाह वे हरिजन हों या दूसरे तबके के non- proprietors या कोई और–मैं अपील करता हूं कि उनका ध्यान रखना और उनके हितों को सुरक्षित करने के लिए मेरी amendment को मानना भी उन का फर्ज़ है।

चौधरी श्री चन्द जी ने कहा कि यह पशुपालन के लिए, डंगर बांधने के लिए या खाल वगैरह के लिए हैं। हम भी क्या चाहते हैं ? हम भी तो यही चाहते हैं कि इन्हें तकसीम न किया जाय और यह उसी तरह रहें। और अगर किसी और तरीके से इन्हें ज्यों का त्यों कायम रखा जा सकता है जिस से वह सब के इस्तेमाल में आ सकें तो आप उस तरीके से कर लें। मैं यह तो नहीं कहता कि इस बिल के द्वारा ही ऐसा किया जाए। आपके पास अगर कोई और रास्ता है तो आप उस तरह कर लें। मेरी इस बात पर ज़िद नहीं कि इसी Act के मातहत यह चीज़ की जाए।

तीसरी चीज़ गिटवार रूढ़ी वगैरह के मुतअल्लिक है। मेरा मतलब यह है कि जो principal Act पास किया गया था तो आबादी के बाहर जो गिटवार रूढ़ी वगैरह की ज़मीन थी चाहे वह proprietors की थी या non-proprietors की वह उसकी ज़द में नहीं आती थीं। मैं यह कहना चाहता हुं कि ऐसी ज़मीन को जो रूढ़ी गिटवार खाद के तौर पर इस्तेमाल की जाती थी और जिस किसी के कब्ज़े में वह थी उसी को मालिक करार दिया जाना चाहिए। इसे शामिलात की definition से बाहर निकाल देना चाहिए। यह बिल जो सरकार की तरफ से आया है उसमें लिखा है कि "at the commencement of this Act" जो गिटवार, गढ़े, रूढ़ी, या घर वगैरह होंगे सिर्फ उन्हें ही शामिलात देह में include नहीं किया जाएगा। इसका मतलब यह होगा कि सन् 53-54 में जो कानून पास किया गया था उसके बाद भी जिसने शामिलात देह में से घर के बाहर कोई रूढ़ी वगैरह का ढेर कर लिया तो उसका क्या होगा ? इसलिए मेरी यह ख्वाहिश थी कि बजाए इस बिल के लागू होने के बाद, जो principal Act है उसे लागू होने के बाद, से ही यह अधिकार दिया जाए कि वह आदमी उसकी मलकियत रखे। इस लिए अगर इस चीज़ को इसमें cover न किया गया तो क्या असर होगा? कहते हैं कि कोई और amending Bill आजाएगा। मैं चाहता हूँ कि एक rational सा तरीका अपनाया जाए। यह नहीं कि जैसे कहा गया है कि जिस किसी को घर या गिटवार की ज़रूरत होगी उसी हिसाब से देख लिया जाए। जो ज़मींदार तगड़ा हो वह सारे गांव का मालिक हो और अगर वह आज कमियों की ज़मीनों पर कब्ज़ा करले तो यह नहीं कि उसको बाद में देखा जाएगा। अभी इसी में इस चीज़ की भी व्यवस्था होनी चाहिए। इस लिए कल जो यह ख्याल ज़ाहिर कर रहे थे कि यह शामिलात तो गरीबों के लिए हैं उसके मुताबिक यह चीज़ नहीं हो रही।

इसलिए मैं अपील करता हूँ – हरिजनों के नाम पर नहीं, क्योंकि कई लोगों के दिल और दिमाग़ में यह एक detestation सी आ गई है, repulsion सी आ

(श्री चान्द राम अहलावत)
गई है कि यह बार बार हरिजनों का नाम लेता है मैं कहता हूं कि हरिजन ही नहीं बल्कि गांव के सभी लोगों को शामिलात ठोला, पत्ती, पाना वगैरह से फायदा होता है। इसलिए मैं अपील करता हूं कि मेरी जो amendment है उसे मन्त्री महोदय मान लें। मैं यह नहीं कहता कि इन्हें शामिलात में शुमार करके हरिजनों को दे दिया जाए या कि किसी एक क्लास से छीन कर किसी दूसरी क्लास को दे दी जाए। लेकिन हकीकत यह है कि गांव के गांव ऐसे हैं जहां शामिलात पत्ती और पाना वगैरह की बहुत सी जमीन को partition कर लिया गया हुआ है। इस लिए हिस्ट्री और background को देखकर, गांव की conventions और customs को देखकर और non-proprietor की sentiments को देखकर जो कि उनकी as proprietors हैं, यह जरूरी है कि मेरी amendment को मान लिया जाए। मैं समझता हूं कि हमारे हरियाने में जो बहुत ज्यादा problems हैं वह उन शामिलात से ताल्लुक रखती हैं जो चकबन्दी के दौरान छोड़ी गई हैं। इस amendment को मान लेने से वह भी काफी हद तक हल हो जाएगी। जरूरी है कि मौजूदा हालात में देहातों के अन्दर जो friction है बड़े तब्के और working classes और artisans वगैरह के दरम्यान, उसे मिटाने का प्रयत्न किया जाए। आप को कोई ऐसी बात नहीं करनी चाहिए जिस से उन में dissatisfaction, discontentment और unrest पैदा हो। इन शब्दों के साथ मैं मन्त्री महोदय से अपील करूंगा कि वह मेरे संशोधन को मान लें। इसके बाद यह सारी चीज़ कुछ न कुछ अच्छी हो जायगी।

**Mr. Speaker :** Motion moved.

In the proposed sub-clause (1)(b), line 3, *delete* "drinking wells"

*For* the existing "Exceptions" *substitute* "Provided that—

(1) Shamilat deh shall include areas described in the revenue records as Shamilat taraf, Pattis, Pannas, Tholas and Tikkas.

(2) The areas lying outside the abadi deh and used as gitwars, manure-pits and houses by the inhabitants of the village at the commencement of the Principal Act shall be excluded from the operation of this Act and shall vest in the said inhabitants of the Village".

**श्री बालू (फतेहआबाद) :** स्पीकर साहिब, मुझे मालूम नहीं कि क्यों मुझे बोलने का मौका नहीं दिया जा रहा है। मैं कल से बोलने के लिए कई दफा खड़ा हुआ हूं।

आप मुझे बोलने के लिए time ही नहीं देते हालांकि कल आप ने मुझे आज वक्त देने के लिए कहा भी था।

**अध्यक्ष महोदय :** Order, order, आप बात सुनिए........... (Please listen).

**श्री बालू :** आप पहले मेरी बात सुनिए। मैं अब एक घण्टा बोलूंगा और एक घण्टा बोले बगैर नहीं बैठूंगा, आप चाहे जो मर्ज़ी कर लें।

**अध्यक्ष महोदय :** मुझे इस में कोई एतराज नहीं आप चाहे दो घण्टे बोलें लेकिन पहले amendments move हो लेने दें क्योंकि आज असेम्बली खत्म हो रही है। दूसरे आप की तो कोई amendment है नहीं। (I will have no objection even if the hon. Member speaks for two hours. Let all the amendments be moved first as today the House is going to be adjourned sine die. Besides he has not given any notice of an amendment.)

**श्री बालू:** कल आप ने फरमाया था कि आज आप मुझे बोलने के लिए time देंगे लेकिन आज मुझे time नहीं दिया जा रहा।

**अध्यक्ष महोदय:** Order please. आप बैठिए। श्री चान्दराम की last amendment थी वह move हो चुकी है, अब श्री रिजक राम को बोल लेने दीजीए। आप को भी बोलने के लिए time दिया जाएगा।आप बैठिए, वायदा कायम रहेगा। (The hon. Member should please resume his seat. The last amendment stood in the name of Shri Chand Ram and that has been moved. Now let Shri Rizaq Ram speak. He will also get an opportunity to speak. Now, he should take his seat. My promise will stand.)

**श्री रिजक राम (राए):** "श्री चान्द राम जी ने जो amendment इस clause के लिए दी है मैं उस के मुताल्लिक कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। आज जहां तक इस बात का सवाल है कि कुछ गांव ऐसे हैं जहां पानेवार शामिलात हैं। यह सही बात है कि कुछ देहात ऐसे हैं जिन में शामिलात ज़मीनों की ऐसे तरीके से तकसीम की गई है कि वह शामिलात देह नहीं हैं बल्कि तमाम शामिलात पानेवार हैं। वैसे तो Land Revenue Act के तहत गांव में जो चरान्द होती हैं उन पर कोई भी आदमी अकेला कानूनी तौर पर कब्ज़ा नहीं कर सकता। और अगर किसी

(श्री रिज़क राम)
गांव में किसी चरान्द पर कोई आदमी कब्ज़ा कर लेता है और उसे केवल अपने इस्तेमाल में ले आता है तो उस के खिलाफ Land Revenue Act की दफा 150 के तहत कार्यवाही हो सकती है लेकिन जहां तक चरान्द और शामिलात का सवाल है उस में बड़ी मुश्किलात पेश आई हैं। Customary Law होने के बावजूद बड़ी दिक्कतें पेश आई हैं। पिछले elections के बाद कुछ लोगों को नाराज़गी इस बात की हुई कि कई गैर बिसवेदारों ने बिसवेदारों की मर्ज़ी के खिलाफ वोट दिये थे, और इस का नतीजा यह हुआ कि उन्हों ने उन के मवैशियों को शामिलात चरान्दों में दाखिल होने से रोका और उन्हें वह इस्तेमाल न करने दीं। चुनांचि ज़रूरत इस बात की पेश आई और गवर्नमेंट को कानून बनाना पड़ा कि किसी बिसवेदार को महज़ बिसवेदार होने की वजह से कोई हक न हो कि वह चरान्द या शामिलात जो उस गांव में रखी गई हों के इस्तेमाल में मदाखलत कर सके। लेकिन जहां तक इस बिल का ताल्लुक है और शामिलात और पानों के इग़राज़ का सवाल है हम ने यह देखना है कि जिन शामिलात की ज़मीन पानों के नाम है और गांव की शामिलात की तकसीम पानेवार हुई हुई है तो उन को किस तरह से इस बिल से बचाया जा सकता है। हो सकता है कि वह चरान्द जो आज तक पानेवार होने के बावजूद बदस्तूर सारे गांव के चरान्द चले आते थे और जिस मनशा के लिये वह रखे गये थे उसी के लिए इस्तेमाल होते रहे हों लेकिन वह पानों के चरान्द होने की वजह के लिए आज पानों ने तकसीम करके अपने ही इस्तेमाल के लिये रख लिये हों। मेरी अपनी तहसील में कुछ गांव ऐसे हैं जैसा कि भदाना है। वहां शामिलात देह का कोई चरान्द नहीं है और पानों के अलग अलग चरान्द हैं और वह इस ऐक्ट की operationसे पहले भी मुस्तसना थे और अब भी मुस्तसना हैं और उस गांव के सारे चरान्दों पर लोगों ने कब्ज़ा कर लिया हुआ है। इस से दूसरे लोगों के लिए problems पैदा हो गई हैं। उन लोगों को अपने मवेशी बाहर ले जाने के लिए भी कोई जगह नहीं रही। Land Revenue Act के मातहत तो उन को कुछ मदद मिल नहीं सकती, हां दीवानी अदालतों में वह जा सकते हैं। वहां एक इंच भी ज़मीन ऐसी नहीं बची जिस पर कि गांव के लोगों ने कब्ज़ा नहीं कर लिया। जहां तक चौधरी चान्द राम जी की तरमीम का ताल्लुक है उन का मुद्दा यह है कि शामिलात जिन अगराज़ के लिए मखसूस की गई हुई हैं उन को उन्ही अगराज़ के लिये इस्तेमाल में लाने के लिये किसी ऐक्ट के तहत लाना चाहिए। इस मतलब के लिए जो उन की तरमीम पेश की गई है उस के मुताल्लिक मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि वह बिल्कुल सही ढंग से पेश नहीं की गई बल्कि उसे थोड़ा बहुत amend कर के ठीक बनाया जा सकता है। एक तरमीम तो

उन्हों ने यह पेश की है कि इस clause में जो exception रखी गई है उस में यह कर दिया जाये कि जो शामिलात पाना, तरफ पट्टी, ठोला और टिका की जो जमीने हैं वह शामिलात देह करार दे दी जायें। उन का मतलब है कि जो शामिलात पाना, तरफ पट्टी ठोला और टिका revenue records में दर्ज की गई हुई हैं वह सब शामिलात देह में शामिल की जायें। लेकिन मेरा यह कहना है कि इस से उन का मतलब हल नहीं होता। अगर इस के लिये वह यह करते कि बजाये यह चीज़ exception में लाने के इस की sub-clauses (a) और (b) जो पहले मौजूद हैं, के साथ यह sub-clause (c) की शक्ल में रखते क्योंकि वह तो पहले ही एक exceptional clause है तब तो यह ठीक होती और तब यह मुमकिन भी हो सकता था कि मंत्री महोदय उस पर ग़ौर करते और उसको मन्ज़ूर करते या न करते लेकिन इस शक्ल में जिसमें कि यह amendment आई है, का कोई फायदा नहीं हो सकता। दूसरी जो amendment उनकी तरफ से पेश की गई है उसके मुताबिक गांव की आबादी के बाहर जो areas पड़े हों जहां कि गितवाड़ या manure pits बने हुए हों कई मकान बने हुए हों और जोकि Principal Act की commencement से इस्तेमाल में लाये गये हों वह भी शामिलात देह में शामिल किये जायें जहां तक मेरी समझ में यह बात आती है वह यह है कि clause 3 के शुरू में यह चीज़ दी हुई है।

After clause (h) of section 2 of the Principal Act, the following clause shall be and shall be deemed always to have been added..............

तो यह जो amending Bill है इस की clause 3 की sub-clauses (a) और (b) का भी यही मकसद है कि Principal Act की commencement के बाद के जो कब्ज़े किये गये हैं। इसलिये यह जो तरमीम पेश हुई है वह defective है। स्पीकर साहिब, अगर इनसाफ की निगाह से देखा जाये तो पता चलता है कि शामिलात का जो मुद्दा हमेशा के लिये रहा है वह यही है कि वह गांव के इस्तेमाल के लिये मखसूस थीं और हमेशा इसी ग़र्ज़ के लिये छोड़ रखीं थीं कि सारे आदमी उन्हें इस्तेमाल करते रहें। इस लिये उन सब को इस्तेमाल करने का हक होना चाहिए।

**श्री राम चन्द्र कामरेड (नूरपुर):** स्पीकर साहिब, देहात में ज़मीन का मसला एक अहम मसला है। हरिजनों, बेज़मीन मज़दूरों या दूसरे बेज़मीन लोगों के लिये ज़मीन एक बड़ी अहम चीज है। रफाहाजत, मवैशियों के चराने या दूसरे कई कामों के लिये ज़मीन की ज़रूरत पड़ती है। गांव में बहुत सी ज़मीन शामिलात थी और इस पर पहले कई लोगों ने कब्ज़ा कर रखा था। इस लिये जब आप ने

(श्री राम चन्द्र कामरेड)
Common Lands का Bill पास किया तो लोगों को बड़ी तसकीन हुई, उन्हें आशाएं हो गई। मगर जब यह दूसरा बिल पेश कर के उन बहुत सी शामिलात को जो शामिलात के बड़े नाम में आती थीं इस तरह अलग कर रहे हैं तो लोगों को निराशा होगी और तकलीफ भी होगी। मैं Punjab Settlement Manual के section 128 को पढ़ देना चाहता हूं जिस में यह बताया गया है कि यह जो जमीन है इस के कई तरह के हिस्से किये गये हैं।

"Villages often consist of several main divisions known by various names such as taraf, patti or panna and these again are sometimes divided into smaller sections (thokas, tholas etc.) The lands of two pattis may be separated (chakbat) or intermixed (khetbat) and the proprietors of a patti may have common lands of their own and also a share in the general village common."

तो मैं यह कहना चाहता हूं कि किसी को तरफ का नाम, किसी को पाना का नाम दे दिया जाए या Tika कह लीजिये, कुछ भी नाम हो मगर शामिलात की nature एक ही है और उस की लोगों को जरूरत है और इस Bill के section 3 की जो clause (b) में exception (i) दी हुई है, पास कर दी गई तो वह लोग टिका शामिलात से फायदा उठाने से महरूम हो जाएंगे। मुझे कांगड़ा का इल्म है और मेरी तहसील कांग्रेस मण्डल ने यह resolution पास किया था कि टिका शामिलात को मज़ारों या गांव के लोगों को सांझी शामिलात की तरह इस्तेमाल करने की इजाज़त मिलनी चाहिये अगर यह शामिलात लोगों को open न होगी तो उन्हें चरान्द की मुश्किल पड़ेगी और जो हम ने अच्छा काम किया था उस को थोड़ा सा खराब करेंगे। क्योंकि बहुत से भाई बोलना चाहते हैं, अपनी तकरीर को लम्बा न कर के यही कहना चाहता हूं कि इस clause को इन exceptions के साथ पास न किया जाये।

**प्रोफैसर मोता सिंह आनन्दपुरी (आदमपुर):** स्पीकर साहिब, Village Common Lands का Bill हमारे सामने amended form में आया है। पहले तो यह ख्याल था कि जो यह Bill है इस में land को socialised land बनाया होगा मगर बादअज़ां पता लगा कि common land को un-common किया जा रहा है। मेरे साथियों ने कुछ बातें कहीं हैं, मैं कुछ मज़ीद बातें कहना चाहता हूँ और वह यह हैं।

जो पुरानी शामिलात थीं जिनको पत्ती, ठोला, टीका या तरफ वगैरह कहते थे, वह भी शामिलात ही थीं मगर अब वह गैर-शामिलात बना दी गई हैं। Landless

classes के लोगों को जो उम्मीदें Common Lands Bill से हुई थीं उन पर पानी फिर गया कि जिस ज़मीन से हम बतौर शामिलात के फायदा उठाते रहे वह अब फायदा नहीं होगा। फिर हम ने गांव में ढिंढोरा पीटा कि अब Socialistic Pattern of Society का दौर आया है, इस से आप लोगों को बहुत फायदा होगा, ज़मीन मिलेगी। मगर बजाए इस के कि पंचायतों के हकूक बढ़ाए जाते और यह ज़मीन common बना दी जाती. उलटी ही बात की जा रही है। मेरे ख्याल में तो इस बिल की सुर्खी ही इस का मद्दों से मुतजाद है। मैं बताना चाहता हूं कि इस से अगला जो बिल आ रहा है उसमें manure pits का ज़िकर आता है। अगर देहात के landless लोगों को manure pits ही नहीं मिलेंगे तो वह कहां जाएंगे। (एक आवाज़: दे रहे हैं) नहीं हैं। आप ने उन के साथ ही उन को इन शामिलातों के हकूक से महरूम कर दिया है, यह साफ तौर पर इसमें लिखा है। यह चीजें अब सचमुच उन लोगों की मजबूरियों में इज़ाफा करती हैं। पता नहीं आप ने यह चीज इस बिल के अन्दर लाने की कोशिश क्यों की है जबकि पहले बिल से कुछ लोगों को उम्मीदें बंधी थी कि अब landless classes को ज़मीनें मिलें गी। यह चीज़ हकूमत के खिलाफ होगी और इसकी पालिसी के उलट होगी और हमने जो लोगों को बार बार यकीन दिलाया कि हम Socialistic Society introduce करने वाले हैं यह चीज़ उस के उलट होगी—गंगा उलटी पिहोवे को जा रही है। बाजवा साहिब मुझे मुआफ करें। मुझे पता है उन के दिल में हमदर्दी है, उन के motives ऊंचे हैं, मगर पता नहीं आज का बिल कहां खड़े हो कर और किस जगह बैठ कर तैयार किया है। मुझे आप से इस की उम्मीद नहीं थी।

(At this stage Shri Baloo, Shri Mani Ram and some other hon. Members rose to catch the eye of the Speaker.)

**Sardar Mohan Singh** : Sir, I beg to move that the question be now put

**अध्यक्ष महोदय :** पहले इन्हें बोल लेने दें। यह आज सारा दिन बोलेंगे। (First let him speak please. Today he will be on his legs the whole day long.)

**श्री बालू :** स्पीकर साहिब,... ... ... ...

**अध्यक्ष महोदय** - पहले आप यह बताएं कि आप कौन सी clause पर बोलेंगे। (Please first let me know on which clause the hon. Member would speak.)

**श्री बालू :** जनाब मैं सालम बिल पर बोलूंगा ।

(हंसी)

**अध्यक्ष महोदय :** अभी आप तशरीफ रखिये ...........

(The hon. Member may please resume his seat for the present .... .........)

**श्री बालू :** जनाब इस में यह जो लिखा है, Punjab Village Common Lands Regulation (Amendment) Bill मैं इस के बारे में बोलना चाहता हूं । इस के लिए आप जब चाहें ..

**अध्यक्ष महोदय :** आप अपने किसी साथी से सलाह कर लें कि आया इस stage पर Speaker इस की इजाज़त दे सकता है । (The hon. Member may consult some friend of his whether the Speaker can permit such a discussion at this stage.)

**श्री बालू :** जो आप मुनासिब समझें । जब आप का हुक्म होगा तभी बोलूंगा ।

**अध्यक्ष महोदय :** हुक्म मेरा नहीं House का चलेगा। इस वक्त तीसरी clause और उस की amendments पर बहस हो रही है । इस लिये आप clause 3 पर बोल सकते हैं । (It is not my order but it is the order of the House that will be carried out. Now clause 3 and amendments thereto are under discussion, so he can speak on Clause 3.)

**श्री बालू :** तो मैं अभी नहीं बोलूंगा ।

**श्री मनीराम (फतेहआबाद) :** स्पीकर साहिब, आज जो Village Common Lands (Amendment) Bill आया है इस में जो amendments मैम्बर साहिबान की तरफ से आई हैं उन्हें देखने से पता चलता है कि इस House के मैम्बरान की majority इसे पसन्द नहीं करती । कोई किसी तरीके से, कोई किसी क्लाज़ पर और कोई किसी दूसरी क्लाज़ पर बहस कर रहा है । मैं समझता हूं कि बहुत कम मैम्बरों को पता है कि सही position क्या है । अब कलाज़ 3 पर बहस हो रही है । इस क्लाज़ पर चौधरी लाजपत राए और श्री चांद राम जी ने जो amendments दी हैं वह आपस में identical हैं, मैं उनकी amendments को support करता हूं । यह amendments उन्होंने मौजूदा क्लाज़ के बारे में दी

हैं। मौजूदा बिल में जो सभा के सामने पेश किया गया है, clause 3 की sub-clause (i) (b) में जो drinking wells को शामिलात देह में शामिल करने की तजवीज़ है इस को शामिलात से हटाए जाने के बारे में एक तरमीम इन्हों ने दी है और दूसरी तरमीम इस क्लाज़ की exception के बारे में है कि for the existing exception substitute—.

यह जो बिल सरकार ने पेश किया है इसमें शामिलात देह से शामिलात पत्ती शामिलात पाना, शामिलात तरफ, ठोला आदि को निकाल दिया गया है हालांकि यह सब शामिलात देह में शामिल होने चाहिए थे। इस से तो Principal Act में जो Common Land थी वह बिल्कुल खत्म हो गई है। और शामिलात देह जो कागज़ात में लिखी गई है वह नाम की ही रह जायगी जबकि उस में से शामिलात पाना, ठोला, टिका आदि की ज़मीन निकल ही जाये। मैं जानता हूं और, स्पीकर साहिब, यह बात दावे से कह सकता हूं कि गावों में शामिलात देह के नाम से कोई भी ज़मीन नहीं रह जाएगी। मैं इस बात को मानता हूं और यह ठीक है कि इस बिल में यह प्रबन्ध है कि लाल डोरे के अन्दर की सब ज़मीन शामिलात देह केलिए ले ली जायेगी। मैं कहता हूं ले लो क्योंकि इस से गांव के आगे बढ़ने और पीछे हटने का झगड़ा खत्म हो जायेगा लेकिन शामिलात देह वहां पर खत्म हो जाती है और शामिलात देह में यह होना चाहिए था। गांव के लोग आज इस अपनी सरकार से क्या आशा करते थे, क्या उम्मीद करते थे ? शामिलात पाना, शामिलात ठोला, टिका तरफ आदि में जो ज़मीन थी वह उनकी थी। क्योंकि यह ऐसी ज़मीन थी जिस पर सारे गांव वाले चाहे वह किसी भी ठोले पाने या टिके के थे अपना माल डंगर चराते थे, अपने जानवरों को ले जाते थे और गाय भैंसें चराते थे। इस बात का वहां ख्याल नहीं रखा जाता था कि जिस पाने की जो ज़मीन है वह वहां पर जाये या जिस ठोला की ज़मीन है वही वहां पर जाये। वह शामिलात की तरह से अपनी गाय आदि चराते थे और वह ज़मीनें शामिलात ही बनी हुई थीं। वहां इस बात की भी तमीज़ नहीं थी कि चाहे कोई हरिजन हो या स्वर्ण, ग़रीब हो या अमीर। सब लोग एक जैसे अपने जानवरों को वहां चरा सकते थे।

स्पीकर साहिब, 1947 से पहले, देश को आज़ादी मिलने से पहले जब वहां आज़ी बिस्वेदार रहते थे तो लोग इस बात की ज़रूरत महसूस करते थे कि कोई जगह हो जिस पर हम शामिलात की तरह से अपनी ज़रूरियात पूरी कर सकें, अपने जानवरों को पानी पिला सकें और चरा सकें। लेकिन वहां होता क्या था ? बिस्वेदार मनमानी बातें करते थे और किसी की न सुनते थे। गांव के मालिक शामिलात पत्ती, ठोला, या पाना पर जो उनके कब्ज़ा में थीं, किसी को नहीं जाने देते थे।

(श्री मनी राम)

स्पीकर साहिब, आप यह सुन कर हैरान होंगे कि इन्हों ने ग़रीब हरिजनों के साथ बहुत बुरा सलूक किया। पिछले elections के अन्दर मैं ने सुना ही नहीं बल्कि देखा भी है कि गांव के अन्दर बिस्वेदार क्या कहते थे। वह कहा करते थे "कि बच्चू कांग्रेस को वोट नहीं दोगे तो हम अपनी शामिलात में तुम्हें टट्टी नहीं जाने देंगे।" एक या दो नहीं इस तरह की कई मिसालें हैं जहां गांव के अन्दर ग़रीब लोगों को और हरिजनों को जिन का शामिलात, पाने, पत्ती या ठोले में हक़ था, उन्हें उससे महरूम किया गया। वह गांव में होने की वजह से डरते थे कि किसी तरह भी बिस्वेदार नाराज़ न किया जाये। उन्हें यह उम्मीद थी कि जब देश आज़ाद होगा तो उन्हें ज़मीन मिले या न मिले, ज़मीन की मलकियत मिले या न मिले, मालिक बने या न बने उन्हें टट्टी जाने से तो कोई न रोक सकेगा, उन्हें इस शामिलात में भेड़ बकरी चराते तो कोई न रोकेगा, उन्हें वहां पर रहने के लिये झोंपड़ी बनाते वक्त कोई नहीं रोकेगा। इस तरह की बीसियों उम्मीदें हरिजन बांधे बैठे थे कि आज़ादी के मिलने के बाद उन्हें क्या कुछ मिलेगा। लेकिन आज वह क्या देख रहे हैं? उनकी शामिलात पाना को शामिलात देह से निकाला जा रहा है। स्पीकर साहिब, सन् 1953 में जब Punjab Village Common Lands Act पास किया गया तो सारे पंजाब में एक खुशी की लहर दौड़ गई थी। खास कर हरिजनों में तो इस खुशी का ठिकाना ही न था, वह समझने लगे थे कि अब वह मालिकों के रहम पर नहीं रहेंगे, उनकी ज़मीन पर अपने जानवर चराने और दूसरी सहूलियात लेने के लिये उन्हें अब मालिकान को कुछ अदा न करना पड़ेगा। उन्हें इस बात की खुशी हुई कि सरकार ने खास तौर पर हरिजनों के सिर से मालिक के दबाव को कम कर दिया है, लेकिन मुझे अफसोस है कि सरकार ने जो चीज एक हाथ से दी थी वह दूसरे हाथ से ले ली। इस क्लाज़ तीन में, स्पीकर साहिब, जहां शामलात देह से शामिलात पाना, शामिलात पत्ती, शामिलात ठोला और शामिलात तरफ आदि निकाल लिये हैं वहां इस में से और भी क्या कुछ निकाल दिया है। इस में से निकाल दिया है गीतवाड़ और manure pits। स्पीकर साहिब, आप जानते ही हैं कि इस का ग़रीब लोगों को क्या फायदा होगा। मैं आप की मारफत यह बताना चाहता हूं कि यह गीतवाड़ और manure pits कैसे शामिलात में आये। जिस वक्त पंचायतें बनीं और Common Lands Bill पहली बार पेश हुआ तो बड़े बड़े ज़मीदारों को ख्याल आया कि गांव की इस तरह की सभी ज़मीन सब में बांट दी जायेगी तो उन ज़मीदारों ने बड़े बड़े घेरे डाल लिये ताकि इस हिस्से को बचाया जा सके और आज इस बिल की क्लाज़ तीन को सब क्लाज़ (b) exception No. 2 में भी यह ज़िक्र है कि इस ऐक्ट के लागू होने पर गीतवाड़ और manure pits भी शामिलात में शामिल नहीं होंगे। इस पर श्री चांद राम और

श्री लाजपत राय जी ने amendment दी है कि आबादी देह के बाहर के इलाके जो गीतवाड़ और manurepits हैं या जहां मकान बने हुये हैं और जो principal Act के शुरू होने से पहले बने हुये थे उन पर यह ऐक्ट लागू न किया जाये और इसके हकूक गांव निवासियों को दिये जायें। इसके बारे में मेरी राय है कि इनको शामिलात देह में शामिल नहीं करना चाहिये। आप सब जानते ही हैं कि इन्हें क्यों शामिलात देह में न शामिल किया जाये। लेकिन मैं यह समझता हूं कि manurepits और गीतवाड़ जो principal Act के लागू होने के बाद गांव में बने हैं उन्हें शामिलात देह में शामिल करना चाहिये क्योंकि मेरी राय है—राय ही नहीं दावा है कि अगर इनको शामिलात देह के अन्दर शुमार न किया जायेगा तो शामिलातें नाम की रह जाएंगी और वहां नाम ही रह जायेगा शामिलात देह का। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि जिस वक्त principal Act बना तो ज़मीन पर कब्ज़ा किस तरीके से किया गया। गांव की पंचायतों के मेम्बर जो थे वह बड़े २ landlords और बिस्वेदार थे। उन्हों ने ज़मीनें कब्ज़ा में करने के लिये एक चाल चली कि अपने पर ही या अपनी wife पर ही दावा दायर कर दिया कि फलां शख्स ने गांव की शामिलात देह पर कब्ज़ा कर लिया है। दावा दीवानी था पहले कुछ देर तो दीवानी मुकद्दमा की सुनवाई में लगी। जिस वक्त अदालत में दोनों पार्टियों को पेश होने को कहा तो पञ्चों और सरपञ्चों ने जो कि खुद बड़े बड़े landlords और बिस्वेदार थे, या तो ऐसे मुकदमे की पैरवी करनी छोड़ दी और मुकदमा दाखिल दफतर करवा दिया या मिल मिला कर केस को हमेशा के लिये ठप करवा दिया ताकि कोई आदमी challenge न कर सके। इस तरह वह शामिलातों के मालिक बन गए हैं। इस तरह पन्चों और सरपन्चों ने गीतवाड़े बनाए। यह गांव के मुखियों की ज़बरदस्ती थी और ज्यादती थी। और आज हम क्या देखते हैं कि इन गीतवाड़ों और manurepits को शामिलात देह से निकाला जा रहा है। इससे हरिजनों को बहुत नुकसान होगा और उनके सब स्वप्न अधूरे रह जाएंगे। उन्हें अपनी ज़रूरियात हासिल करने में बहुत मुश्किल पेश आयेगी।

फिर मैं गीतवाड़ों के बारे में आपकी सेवा में अर्ज़ करूं कि जिस वक्त principal Act बना तो गांव के बिस्वेदारों ने ठोलेदारों और बूटीमारों की जायदाद पर भी कब्ज़ा कर लिया और बाद में पंचायतों के अन्दर बड़े बड़े गीतवाड़े बना दिये। आज यह हालत है कि यह गीतवाड़े गांव के जौहड़ तक ले गये हैं। फिर इन गीतवाड़ों में कुएं भी शामिल कर लिए गए हैं जहां से लोग पानी भरते थे। और फिर हरिजनों के मकानों के आगे बाड़ लगा दी है ताकि वह गीतवाड़े

[श्री मनी राम]

में जाकर पानी न ले सके। इस तरह गीतवाड़ों का बिस्वेदार के कब्ज़े में रहना हरिजनों के लिये परेशानी का बायस बना हुआ है। गीतवाड़े की वजह से natural gifts से भी हरिजनों को महरूम किया जा रहा है। वह बेचारे दुखी होकर Deputy Commissioner की सेवा में फरियाद करते हैं Supdt. Police के दफतर का चक्कर काटते हैं लेकिन अभी तक गीतवाड़ों से पानी लेना मुश्किल है। जिन खेतों में कुएं थे और हरिजन और दूसरी इस तरह की जातियां पानी लेती थीं वह सब principal Act के बनने के बाद गीतवाड़े बना दिये गए और कुओं को इन में शामिल कर लिया गया और जहां गांव के बड़े बड़े manurepits थे उन्हें भी बिस्वेदारों ने अपने कब्ज़ा में कर लिया। अगर अब इस Amending Bill की रू से गीतवाड़ों और manurepits के इलाके को शामिलात देह से निकाल दिया गया तो शामिलात देह कहां रह जाती है? तरक्की की जगह कहां रह जाती है? हरिजनों के मकानों के बनाने के लिये जगह कहां रह जाती है?

इस लिए, स्पीकर साहिब, मैं आपकी मारफत वज़ीर साहिब से अर्ज़ करूंगा कि शामिलात देह में शामिलात पट्टी, शामिलात पाना, शामिलात ठोला शामिलात टीका और शामिलात तरफ ज़रूर शामिल होनी चाहिये और इसके साथ साथ principal Act के बाद जो गीतवाड़ और manurepits बनाये गये वह भी इसमें शामिल कर देने चाहिएं और जो principal Act के लागू होने से पहले बने थे उन्हें छोड़ दिया जाये ताकि सही मायनों में शामिलात देह बन सके और गरीब हरिजनों और दूसरी जातियों का भला हो सके। इन शब्दों के साथ मैं श्री चांद राम और श्री लाजपत राय की amendments को support करता हूं।

**ਸ. ਗੁਰਬਚਨ ਸਿੰਘ ਬਾਜਵਾ (ਮਾਲ ਵਿਦਿਅ ਅਤੇ ਮੁੜ ਵਸਾਉ ਮੰਤਰੀ):** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਕਲਾਜ਼ 3 ਵਿਚ ਇਕ ਤਰਮੀਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਸ ਦਾ ਭਾਵ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਦੋਂ ਆਬਾਦੀ ਦੇਹ ਵਿਚ ਗੈਰ ਮਾਲਿਕ ਸਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਹਕ ਦਿੱਤੇ ਗਏ ਸਨ ਕਿ ਮਕਾਨਾਂ ਦੇ ਹੇਠ ਜੋ ਜਗ੍ਹਾ ਸੀ ਉਸ ਦੇ ਵੀ ਉਹ ਮਾਲਕ ਹਨ। ਇਹ ਇਕ omission ਹੋ ਗਈ ਸੀ ਜਿਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾਲ ਹੀ ਜੋ ਇਸ ਕਲਾਜ਼ 3 ਵਿਚ exceptions ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਅਸੀਂ ਆਬਾਦੀ ਦੇਹ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਅਤੇ ਗੀਤਵਾੜ ਤੇ manurepits ਵਜੋਂ ਵਰਤੇ ਜਾ ਰਹੇ ਥਾਵਾਂ ਅਤੇ ਮਕਾਨਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਵਿਚੋਂ ਕਢ ਰਹੇ ਹਾਂ ਉਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਵੀ ਇਸ ਤਰਮੀਮ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿ ਕਲਾਜ਼ 3 (i) a ਵਿਚ ਸ਼ਬਦ ਸ਼ਾਮਿਲਾਤ ਦੇਹ ਤੋਂ ਬਾਦ "excludingAbadi Deh" ਸ਼ਾਮਲ ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਣ। ਜੇ ਤੁਸੀਂ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿਉ ਤਾਂ ਮੈਂ ਇਹ amendment move ਕਰ ਦਿਆਂ।

**Mr. Speaker:** Yes you may move it.

**Minister for Revenue:** Sir, I beg to move-

In clause 3 (i) (a),

between "Shamilat Deh" and the word "and", the words "excluding Abadi Deh" be inserted.

ਜੇਕਰ ਇਹ amendment ਨਾ ਆਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਦਾ ਮਤਲਬ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਸੀਂ ਬਾਕੀ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ non-proprietors ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਬਾਦੀ ਦੇਹ ਦੇ ਹਕੂਕ ਦਿੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਉਸ ਮੀਨ ਦਾ ਮਾਲਿਕ ਬਣਾਉਂਦੇ ਹਾਂ ਓਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਅਸੀਂ ਦੂਜੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਜਿਹੜੇ ਖੁਦ ਮਾਲਿਕ ਹਨ, proprietors ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਇਹ ਹਕ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ। ਜਿਹੜੇ ਅਸਲ ਵਿਚ ਮਾਲਿਕ ਨਹੀਂ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਕਾਨੂੰਨ ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਉਸਦਾ ਮਾਲਿਕ ਬਣਾ ਦਿੱਤਾ ਪਰ ਜਿਹੜੇ ਖੁਦ ਮਾਲਿਕ ਵੀ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਸੀਂ recognise ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ। ਇਹ ਇਕ ਗ਼ਲਤੀ ਸੀ ਜਿਹੜੀ ਕਿ ਰਹਿ ਗਈ ਸੀ ਅਤੇ ਉਸ ਗ਼ਲਤੀ ਨੂੰ ਇਸ amendment ਦੀ ਰਾਹੀਂ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ non-proprietors ਨੂੰ ਕਾਨੂੰਨ ਬਣਾ ਕੇ ਆਬਾਦੀ ਦੇਹ ਦੇ ਹਕੂਕ ਦੇ ਦਿਤੇ ਹਨ ਤਾਂ ਇਹ ਵੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਕਿ ਉਸੇ ਕਾਨੂੰਨ ਵਿਚ proprietors ਦੇ ਹਕੂਕ ਨੂੰ ਵੀ recognise ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ। ਜੇਕਰ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਇਹ ਹਕ ਨਹੀਂ ਦਿੰਦੇ ਤਾਂ ਇਹ ਇਕ ਬਹੁਤ ਬੁਰੀ ਗੱਲ ਹੈ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾ ਕਰਨ ਦੇ ਨਾਲ ਇਹ ਚੀਜ਼ indefinite ਰਹਿ ਜਾਂਦੀ ਅਤੇ ਇਹ courts ਨੇ ਵੀ hold ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿਹੜੀ ਇਹ amendment ਮੈਂ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀ ਹੈ ਇਹ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਪਾਸ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

**Mr. Speaker:** Motion moved-

In clause 3 (i) (a),

between "Shamilat Deh" and the word "and", the words "excluding Abadi Deh" be inserted.

**श्री चांद राम अहलावत (झज्जर) :** स्पीकर साहिब, मैं इस amendment की मुखालिफत में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं और मैं इसकी पुर ज़ोर........

**अध्यक्ष महोदय :** आप पहले इस क्लाज़ पर बोल चुके हैं। दुबारा नहीं बोल सकते।

(The hon. Member has already spoken on this clause and, therefore, he cannot speak again.)

**श्री चांद राम अहलावत :** मगर मैं इस amendment की मुखालिफत तो कर सकता हूं........(interruptions)

**अध्यक्ष महोदय :** यह amendment बहुत late stage पर आई है। मैं आप को खास हालात में बोलने की इजाज़त दे रहा हूं। (This amendment has come at a very late stage. I am permitting the hon. Member to speak under special circumstances.)

**श्री चांद राम अहलावत :** मैं स्पीकर साहिब, इस amendment की जो अभी मिनिस्टर साहिब की तरफ से पेश की गई है, पुरज़ोर मुखालिफत करता हूं। मैं इसकी मुखालिफत इस लिये करता हूं कि उन्हों ने कमज़ोर और गरीब लोगों के साथ ज़बरदस्ती करने के लिये एक बड़ा अजीब तरीका निकाला है। इस amendment का मकसद सिवाए इस बात के और कुछ नहीं हो सकता कि लोगों में झगड़े डाले जाएं। और यह झगड़े किन से पड़ेंगे ? उन लोगों से जिन को यह कहते हैं कि वह घरों के मालिक नहीं बने। हमें इस बात पर कोई इतराज़ नहीं है। आप उनको उनके छप्परों का मालिक बना दें। मगर आप मुझे किसी ऐसे गांव की मिसाल बता दें जहां कि पंचायत ने किसी मालिक मकान को, किसी proprietor को उसके घरसे बेदखल कर दिया हो। ऐसी कहीं भी कोई बात नहीं हुई है। इस चीज़ का कोई झगड़ा नहीं है। झगड़ा तो यह है कि आबादी देह के अन्दर जो vacant spaces हैं जिन पर हरिजनों और दूसरे गरीब आदमियों का कब्ज़ा है उन पर ज़बरदस्त लोग कब्ज़ा न कर लें। यह जो खाली ज़मीनें हैं आबादी देह के अन्दर, वहां हरिजन लोग डंगर ढोर बांधते हैं और common purposes के लिये इस्तेमाल करते हैं। इस amendment के लाने का उसके सिवा और कोई मतलब नहीं हो सकता कि ज़बरदस्त लोगों को इन पर कब्ज़ा जमाने का मौका दिया जाए। इसका कोई record तो है नहीं, कोई survey record नहीं जैसा कि municipal committees में होता है इस लिए उन ज़मीनों पर, उन vacant spaces पर जो अब हरिजनों के use में हैं कई ज़बरदस्त आदमी कब्ज़ा कर लेंगे। मैं कहूंगा कि इस amendment से मुकदमे और झगड़े करवाने वाली बातें होंगी। ऐसी मिसालें मौजूद हैं जहां पर कि पहले गरीब लोग, हरिजन लोग डंगर बांधते थे, चौकियां पड़ी हुई थीं और उनको common purposes के लिये हरिजन इस्तेमाल करते थे मगर वहां पर ज़बरदस्ती कब्ज़ा कर लिया गया ज़मीं-

दारों के खिलाफ कोई गवाही देता नहीं इस लिए वह ज़बरदस्ती कब्ज़ा कर लेते हैं और कर लेंगे इस amendment के पास हो जाने के बाद। मैं समझता हूं कि आप एक २ मामला पर उन गरीब लोगों को तंग कर रहे हैं। मैं पूछता हूं कि आप आए कहां से हैं ? क्या आप शहरों से आ रहे हैं या गांवों से ? कहते तो हैं कि हम गांव में रहते हैं मगर मैं कहता हूं कि यह अगर गांव में रहते होते तो ऐसी amendment न लाते। कहते हैं कि हम उनको मकानों और घरों के मालिक बना रहे हैं। मैं कहता हूं कि मालिक तो वह पहले ही हैं। मेरे ख्याल में ऐसा कोई law भी है। Proprietary body जो है उसके लिए ऐसा करने की ज़रूरत नहीं है। हां जिन के अधिकार law recognise नहीं करता था उनके लिए करना चाहिए था। Proprietary body को पहले ही lawfully अधिकार हैं। कहीं ऐसी problem नहीं आई है जहां किसी बने बनाए घर से किसी proprietor को निकाल दिया गया हो। इस लिए मैं इस amendment की मुखालिफत करता हूं।

श्री माड़ सिंह मलिक (साम्पला): स्पीकर साहिब, यह जो Punjab Village Common Land (Regulation) Act है शिमला में मार्च 1953 में पहले पास हुआ था। यह जो तरमीम अब श्री चांद राम की तरफ से आई है और एक जो यह मिनिस्टर साहिब ने पेश की है, उस वक्त भी आई थी। मगर उस वक्त श्री चांद राम वाली amendment ही मंज़ूर हुई थी। इस amendment के साथ यह बिल पास हो कर President साहिब के पास मंज़ूरी के लिए गया मगर उन्हों ने उसको मंज़ूरी न देकर यह लिख कर वापिस कर दिया कि शामिलात देह में पत्ती, टीका, पाना वगैरह २ जो हैं शामिल नहीं करनी चाहिएं। फिर दोबारा अक्तूबर session में वह Act original form में जैसा कि मार्च में पहले पेश हुआ था लाया गया और उसी शक्ल में पास हुआ। मेरे कहने का मतलब यह है कि यह amendment जो अब फिर चांद राम जी लाए हैं पहले भी एक दफा पास हो चुकी है। मगर जब वह Act, President साहिब से पास हो कर वापिस आया तो इस amendment को drop कर दिया गया। तो मैं समझता हूं कि फिर उसी चीज़ को पाना, पत्ती, ठोला, वगैरह को बीच में ले आना इस बिल को nullity करने के बराबर है। यह चाहते हैं कि "Shamilat Deh shall include areas described in the revenue records as shamilat Taraf, Pattis, Pannas, Tholas, and Tikkas." यह बिल्कुल गलत

[श्री माड़ू सिंह मलिक]
definition है शामिलात देह की। मैं उनको बताना चाहता हूं कि शामिलात देह और चीज़ है, तरफ और पत्ती अलग है, ठोला अलग है और टीका अलहदा है। एक २ गांव में ऐसी ज़मीनें पड़ती हैं। फर्ज़ करो कि अगर कोई आदमी लावल्द चला जाए तो उसके हकूक मलकियत उसके ठोला को मिलेंगे। क्या आप उसको सारे गांव की मलकियत करार देंगे ? क्या........

**श्री चांद राम अहलावत :** वह तो boon for the poor होगा।

**श्री माड़ू सिंह मलिक :** यह कोई boon नहीं है कि एक का हक दूसरे को दे दिया जावे। आप सारे गांव की जो सांझी ज़मीन है वह सारी की सारी पंचायतों को दे दें इस पर कोई इतराज़ नहीं और यह जो original Act है उस का मनशा भी यही है। इसलिए उनकी amendment को मंज़ूर नहीं करना चाहिए। मिनिस्टर साहिब ने जो तरमीम पेश की उसको मान लेना चाहिए। मेरे लायक दोस्त श्री चांद राम जी ने कहा कि आज तक कोई ऐसा केस नहीं हुआ है कि किसी ज़मींदार को उसके मकान से बेदखल कर दिया गया हो। अरे भाई अगर हुआ नहीं है तो हो तो सकता है। पंचायतों को अख्तियार है कि किसी को भी बेदखल कर दें या फिर किराया या कोई टैक्स वगैरह लगा दें। आबादी देह का आपने Principal Act के अन्दर non-proprietors को तो मालिक बना दिया मगर जो मालिक थे उनको non-proprietors बना दिया। यह कभी नहीं हो सकता कि आप गैर मालिक को मालिक बना दें और मालिक को गैर मालिक। यह चीज़ Constitution के खिलाफ है। यह जो तरमीम अब मिनिस्टर साहिब ने पेश की है यह चीज़ पहले Act में भी साफ नहीं थी और न ही इस बिल में साफ थी। यह तरमीम लाकर उन्हों ने अच्छा किया कि इस चीज़ को साफ कर दिया है। बहुत से ऐसे cases हो चुके हैं जहां पंचायतों ने इस तरह की ज़मीन पर कब्ज़ा कर लिया। मेरे ख्याल में इस तरह की 10 अपीलें तो मेरे अपने ज़िला रोहतक की हाई कोर्ट में होंगी कि आया आबादी देह की ज़मीनें जो हैं शामिलात का हिस्सा बनती हैं या नहीं ? क्या वह पंचायतों के अख्तियार में आती हैं या नहीं ?

**श्री राम प्रकाश :** हाई कोर्ट में कोई फैसला हुआ है या नहीं ?

**श्री माड़ू सिंह मलिक :** नहीं हुआ है ?

